सुनि सुग्रीवँ परम भय माना। बिषयँ मोर हरि लीन्हेउ ग्या
अब मारुतसुत दूत समूहा। पठवहु जहँ तहँ बानर जू

हनुमान्‌जीके वचन सुनकर सुग्रीवने बहुत ही भय माना। [ और कहा
विषयोंने मेरे ज्ञानको हर लिया। अब हे पवनसुत! जहाँ-तहाँ वानरोंके यूथ र
वहाँ दूतोंके समूहोंको भेजो॥ २॥

कहहु पाख महुँ आव न जोई। मोरें कर ता कर बध
तब हनुमंत बोलाए दूता। सब कर करि सनमान ब

और कहला दो कि एक पखवाड़ेमें ( पंद्रह दिनोंमें ) जो न आ जायगा,
मेरे हाथों वध होगा। तब हनुमान्‌जीने दूतोंको बुलाया और सबका बहुत सम्मान करके

भय अरु प्रीति नीति देखराई। चले सकल चरनन्हि सिर
एहि अवसर लछिमन पुर आए। क्रोध देखि जहँ तहँ कपि

सबको भय, प्रीति और नीति दिखलायी। सब बंदर चरणोंमें सिर नवाक
इसी समय लक्ष्मणजी नगरमें आये। उनका क्रोध देखकर बंदर जहाँ-तहाँ भा

दो०—धनुष चढ़ाइ कहा तब जारि करउँ पुर छार।
ब्याकुल नगर देखि तब आयउ बालिकुमार॥ १

तदनन्तर लक्ष्मणजीने धनुष चढ़ाकर कहा कि नगरको जलाकर अभी
दूँगा। तब नगरभरको व्याकुल देखकर बालिपुत्र अंगदजी उनके पास आये

चौ०—चरन नाइ सिरु बिनती कीन्ही। लछिमन अभय बाँह तेहि
क्रोधवंत लछिमन सुनि काना। कह कपीस अति भयँ अकु

अंगदने उनके चरणोंमें सिर नवाकर विनती की ( क्षमायाचना की
लक्ष्मणजीने उनको अभय बाँह दी ( भुजा उठाकर कहा कि डरो मत )। सुग्री
कानोंसे लक्ष्मणजीको क्रोधयुक्त सुनकर भयसे अत्यन्त व्याकुल होकर कहा—

सुनु हनुमंत संग लै तारा। करि बिनती समुझाउ
तारा सहित जाइ हनुमाना। चरन बंदि प्रभु सुजस ब

हे हनुमान! सुनो, तुम ताराको साथ ले जाकर बिनती करके राजकुमारको

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

समझा-बुझाकर शान्त करो )। हनुमान्‌जीने तारासहित जाकर लक्ष्मणजीके चरणों-
ी वन्दना की और प्रभुके सुन्दर यशका बखान किया ॥ २ ॥

**करि बिनती मंदिर लै आए। चरन पखारि पलँग बैठाए ॥**
**तब कपीस चरनन्हि सिरु नावा। गहि भुज लछिमन कंठ लगावा ॥**

वे विनती करके उन्हें महलमें ले आये तथा चरणोंको धोकर उन्हें पलँगपर
ठाया। तब वानरराज सुग्रीवने उनके चरणोंमें सिर नवाया और लक्ष्मणजीने हाथ
कड़कर उनको गलेसे लगा लिया ॥ ३ ॥

**नाथ बिषय सम मद कछु नाहीं। मुनि मन मोह करइ छन माहीं ॥**
**सुनत बिनीत बचन सुख पावा। लछिमन तेहि बहुबिधि समुझावा ॥**

[ सुग्रीवने कहा—] हे नाथ! विषयके समान और कोई मद नहीं है। यह
नियोंके मनमें भी क्षणमात्रमें मोह उत्पन्न कर देता है [ फिर मैं तो विषयी जीव ही
रा ]। सुग्रीवके विनययुक्त वचन सुनकर लक्ष्मणजीने सुख पाया और उनको
त प्रकारसे समझाया ॥ ४ ॥

**पवन तनय सब कथा सुनाई। जेहि बिधि गए दूत समुदाई ॥**

तब पवनसुत हनुमान्‌जीने जिस प्रकार सब दिशाओंमें दूतोंके समूह गये थे वह
हाल सुनाया ॥ ५ ॥

**दो०—हरषि चले सुग्रीव तब अंगदादि कपि साथ।**
**रामानुज आगें करि आए जहँ रघुनाथ ॥ २० ॥**

तब अंगद आदि वानरोंको साथ लेकर और श्रीरामजीके छोटे भाई लक्ष्मणजीको
अगुआ करके ( अर्थात् उनके पीछे-पीछे ) सुग्रीव हर्षित होकर चले और जहाँ रघुनाथजी
वहाँ आये ॥ २० ॥

**—नाइ चरन सिरु कह कर जोरी। नाथ मोहि कछु नाहिन खोरी ॥**
**अतिसय प्रबल देव तव माया। छूटइ राम करहु जौं दाया ॥**

श्रीरघुनाथजीके चरणोंमें सिर नवाकर हाथ जोड़कर सुग्रीवने कहा—हे नाथ!
कुछ भी दोष नहीं है। हे देव! आपकी माया अत्यन्त ही प्रबल है। आप जब
करते हैं, हे राम! तभी यह छूटती है ॥ १ ॥

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

विषय बस्य सुर नर मुनि स्वामी। मैं पावँर पसु कपि अति का[illegible]
नारि नयन सर जाहि न लागा। घोर क्रोध तम निसि जो जा[illegible]

हे स्वामी! देवता, मनुष्य और मुनि सभी विषयोंके वशमें हैं। फिर मैं तो पशु और पशुओंमें भी अत्यन्त कामी बंदर हूँ। स्त्रीका नयन-बाण जिसको नहीं [illegible] जो भयङ्कर क्रोधरूपी अँधेरी रातमें भी जागता रहता है (क्रोधान्ध नहीं होता)

लोभ पाँस जेहिं गर न बँधाया। सो नर तुम्ह समान रघुरा[illegible]
यह गुन साधन तें नहिं होई। तुम्हरी कृपाँ पाव कोइ [illegible]

और लोभकी फाँसीसे जिसने अपना गला नहीं बँधाया, हे रघुनाथजी [illegible] मनुष्य आपहीके समान है। ये गुण साधनसे नहीं प्राप्त होते। आपकी कृपासे ही कोई इन्हें पाते हैं॥ ३॥

तब रघुपति बोले मुसुकाई। तुम्ह प्रिय मोहि भरत जिमि [illegible]
अब सोइ जतनु करहु मन लाई। जेहि बिधि सीता कै सुधि [illegible]

तब श्रीरघुनाथजी मुसकराकर बोले—हे भाई! तुम मुझे भरतके समा[न] हो। अब मन लगाकर वही उपाय करो जिस उपायसे सीताकी खबर मिले।

दो०—एहि बिधि होत बतकही आए बानर जूथ।
नाना बरन सकल दिसि देखिअ कीस बरूथ॥ २[१]॥

इस प्रकार बातचीत हो रही थी कि वानरोंके यूथ (झुंड) आ गये। [illegible] रंगोंके वानरोंके दल सब दिशाओंमें दिखायी देने लगे॥ २१॥

चौ०—बानर कटक उमा मैं देखा। सो मूरुख जो करन चह [illegible]
आइ राम पद नावहिं माथा। निरखि बदनु सब होहिं [illegible]

[शिवजी कहते हैं—] हे उमा! वानरोंकी वह सेना मैंने देखी थी। [illegible] जो गिनती करना चाहे वह महान् मूर्ख है! सब वानर आ-आकर श्रीरामजीके मस्तक नवाते हैं और [सौन्दर्य-माधुर्यनिधि] श्रीमुखके दर्शन करके कृतार्थ होते [illegible]

अस कपि एक न सेना माहीं। राम कुसल जेहि पूछी [illegible]
यह कछु नहिं प्रभु कइ अधिकाई। बिस्वरूप ब्यापक [illegible]

सेनामें एक भी वानर ऐसा नहीं था जिससे श्रीरामजीने कुशल न पू[छी हो]

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

प्रभुके लिये यह कोई बड़ी बात नहीं है; क्योंकि श्रीरघुनाथजी विश्वरूप तथा सर्वव्यापक हैं ( सारे रूपों और सब स्थानोंमें हैं ) ॥ २ ॥

ठाढ़े जहँ तहँ आयसु पाई । कह सुग्रीव सबहि समुझाई ॥
राम काजु अरु मोर निहोरा । बानर जूथ जाहु चहुँ ओरा ॥

आज्ञा पाकर सब जहाँ-तहाँ खड़े हो गये । तब सुग्रीवने सबको समझाकर कहा कि हे वानरोंके समूहो ! यह श्रीरामचन्द्रजीका कार्य है और मेरा निहोरा (अनुरोध ) है; तुम चारों ओर जाओ ॥ ३ ॥

जनकसुता कहुँ खोजहु जाई । मास दिवस महँ आएहु भाई ॥
अवधि मेटि जो बिनु सुधि पाएँ । आवइ बनिहि सो मोहि मराएँ ॥

और जाकर जानकीजीको खोजो । हे भाई ! महीनेभरमें वापस आ जाना । [ महीनेभरकी ] अवधि बिताकर बिना पता लगाये ही लौट आवेगा उसे मेरेद्वारा मरवाते ही बनेगा ( अर्थात् मुझे उसका वध करवाना ही पड़ेगा ) ॥ ४ ॥

दो०—बचन सुनत सब बानर जहँ तहँ चले तुरंत ।
तब सुग्रीवँ बोलाए अंगद नल हनुमंत ॥ २२ ॥

सुग्रीवके वचन सुनते ही सब वानर तुरंत जहाँ-तहाँ ( भिन्न-भिन्न दिशाओंमें ) चल दिये । तब सुग्रीवने अंगद, नल, हनुमान् आदि प्रधान-प्रधान योद्धाओंको बुलाया [ और कहा— ] ॥ २२ ॥

चौ०—सुनहु नील अंगद हनुमाना । जामवंत मतिधीर सुजाना ॥
सकल सुभट मिलि दच्छिन जाहू । सीता सुधि पूँछेहु सब काहू ॥

हे धीरबुद्धि और चतुर नील, अंगद, जाम्बवान् और हनुमान् ! तुम सब श्रेष्ठ योद्धा मिलकर दक्षिण दिशाको जाओ और सब किसीसे सीताजीका पता पूछना ॥ १ ॥

मन क्रम बचन सो जतन बिचारेहु । रामचंद्र कर काजु सँवारेहु ॥
भानु पीठि सेइअ उर आगी । स्वामिहि सर्ब भाव छल त्यागी ॥

मन, वचन तथा कर्मसे उसीका ( सीताजीका पता लगानेका ) उपाय सोचना । श्रीरामचन्द्रजीका कार्य सम्पन्न ( सफल ) करना । सूर्यको पीठसे और अग्निको हृदयसे (सामनेसे ) सेवन करना चाहिये । परन्तु स्वामीकी सेवा तो छल छोड़कर सर्वभावसे ( मन, वचन, कर्मसे ) करनी चाहिये ॥ २ ॥

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

तजि माया सेइअ परलोका। मिटहिं सकल भवसंभव सो
देह धरे कर यह फलु भाई। भजिअ राम सब काम बि

माया ( विषयोंकी ममता-आसक्ति ) को छोड़कर परलोकका सेवन ( भग दिव्य धामकी प्राप्तिके लिये भगवत्सेवारूप साधन ) करना चाहिये, जिससे (जन्म-मरण) से उत्पन्न सारे शोक मिट जायँ। हे भाई ! देह धारण करने फल है कि सब कामों (कामनाओं)को छोड़कर श्रीरामजीका भजन ही किया जाय

सोइ गुनग्य सोई बड़भागी। जो रघुबीर चरन अनुरा
आयसु मागि चरन सिरु नाई। चले हरषि सुमिरत रघु

सद्गुणोंको पहचाननेवाला ( गुणवान् ) तथा बड़भागी वही है जो श्रीरघुना चरणोंका प्रेमी है। आज्ञा माँगकर और चरणोंमें सिर नवाकर श्रीरघुनाथजीका करते हुए सब हर्षित होकर चले ॥ ४ ॥

पाछें पवन तनय सिरु नावा। जानि काज प्रभु निकट बोल
परसा सीस सरोरुह पानी। करमुद्रिका दीन्हि जन ज

सबके पीछे पवनसुत श्रीहनुमान्‌जीने सिर नवाया। कार्यका विचार करके उन्हें अपने पास बुलाया। उन्होंने अपने कर-कमलसे उनके सिरका स्पर्श कि अपना सेवक जानकर उन्हें अपने हाथकी अँगूठी उतारकर दी ॥ ५ ॥

बहु प्रकार सीतहि समुझाएहु। कहि बल बिरह बेगि तुम्ह आ
हनुमत जन्म सुफल करि माना। चलेउ हृदयँ धरि कृपानिधा

[ और कहा— ] बहुत प्रकारसे सीताको समझाना और मेरा बल तथा ( प्रेम ) कहकर तुम शीघ्र लौट आना। हनुमान्‌जीने अपना जन्म सफल सम कृपानिधान प्रभुको हृदयमें धारण करके वे चले ॥ ६ ॥

जद्यपि प्रभु जानत सब बाता। राजनीति राखत सुरत्रा

यद्यपि देवताओंकी रक्षा करनेवाले प्रभु सब बात जानते हैं, तो भी वे राज रक्षा कर रहे हैं। ( नीतिकी मर्यादा रखनेके लिये सीताजीका पता लगानेको तहाँ वानरोंको भेज रहे हैं )॥ ७ ॥

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

दो०—चले सकल बन खोजत सरिता सर गिरि खोह ।
राम काज लयलीन मन बिसरा तन कर छोह ॥ २३ ॥

सब वानर वन, नदी, तालाब, पर्वत और पर्वतोंकी कन्दराओंमें खोजते हुए ले जा रहे हैं । मन श्रीरामजीके कार्यमें लवलीन है । शरीरतकका प्रेम ( ममत्व ) छूट गया है ॥ २३ ॥

चौ०—कतहुँ होइ निसिचर सैं भेटा । प्रान लेहिं एक एक चपेटा ॥
बहु प्रकार गिरि कानन हेरहिं । कोउ मुनि मिलइ ताहि सब घेरहिं ॥

कहीं किसी राक्षससे भेंट हो जाती है, तो एक-एक चपतमें ही उसके प्राण ले हैं । पर्वतों और वनोंको बहुत प्रकारसे खोज रहे हैं । कोई मुनि मिल जाता है पता पूछनेके लिये उसे सब घेर लेते हैं ॥ १ ॥

लागि तृषा अतिसय अकुलाने । मिलइ न जल घन गहन भुलाने ॥
मन हनुमान कीन्ह अनुमाना । मरन चहत सब बिनु जल पाना ॥

इतनेमें ही सबको अत्यन्त प्यास लगी, जिससे सब अत्यन्त ही व्याकुल हो । किन्तु जल कहीं नहीं मिला । घने जंगलमें सब भुला गये । हनुमान्‌जीने अनुमान किया कि जल पिये बिना सब लोग मरना ही चाहते हैं ॥ २ ॥

चढ़ि गिरि सिखर चहूँ दिसि देखा । भूमि बिबर एक कौतुक पेखा ॥
चक्रबाक बक हंस उड़ाहीं । बहुतक खग प्रबिसहिं तेहि माहीं ॥

उन्होंने पहाड़की चोटीपर चढ़कर चारों ओर देखा तो पृथ्वीके अंदर एक गुफा- उन्हें एक कौतुक ( आश्चर्य ) दिखायी दिया । उसके ऊपर चकवे, बगुले और हंस रहे हैं, और बहुत-से पक्षी उसमें प्रवेश कर रहे हैं ॥ ३ ॥

गिरि ते उतरि पवनसुत आवा । सब कहुँ लै सोइ बिबर देखावा ॥
आगें कै हनुमंतहि लीन्हा । पैठे बिबर बिलंबु न कीन्हा ॥

पवनकुमार हनुमान्‌जी पर्वतसे उतर आये और सबको ले जाकर उन्होंने वह गुफा लायी । सबने हनुमान्‌जीको आगे कर लिया और वे गुफामें घुस गये, देर नहीं की ॥ ४ ॥

दो०—दीख जाइ उपबन बर सर बिगसित बहु कंज ।
मंदिर एक रुचिर तहँ बैठि नारि तप पुंज ॥ २४ ॥

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

अंदर जाकर उन्होंने एक उत्तम उपवन (बगीचा) और तालाब देखा, जिसमें
कमल खिले हुए हैं। वहीं एक सुन्दर मन्दिर है, जिसमें एक तपोमूर्ति स्त्री बैठी है ॥२

चौ०–दूरि ते ताहि सबन्हि सिरु नावा। पूछें निज बृत्तान्त सुना
तेहिं तब कहा करहु जल पाना। खाहु सुरस सुंदर फल ना

दूरसे ही सबने उसे सिर नवाया और पूछनेपर अपना सब वृत्तान्त कह सु
तब उसने कहा—जलपान करो और भाँति-भाँतिके रसीले सुन्दर फल खाओ ॥१

मज्जनु कीन्ह मधुर फल खाए। तासु निकट पुनि सब चलि आ
तेहिं सब आपनि कथा सुनाई। मैं अब जाब जहाँ रघु

[ आज्ञा पाकर ] सबने स्नान किया, मीठे फल खाये और फिर सब उस
चले आये। तब उसने अपनी सब कथा कह सुनायी [ और कहा—] मैं अ
जाऊँगी जहाँ श्रीरघुनाथजी हैं ॥ २ ॥

मूदहु नयन बिबर तजि जाहू। पैहहु सीतहि जनि पछि
नयन मूदि पुनि देखहिं बीरा। ठाढ़े सकल सिंधु कें ती

तुमलोग आँखें मूँद लो और गुफाको छोड़कर बाहर जाओ। तुम सी
पा जाओगे, पछताओ नहीं ( निराश न होओ )। आँखें मूँदकर फिर जब
खोलीं तो सब वीर क्या देखते हैं कि सब समुद्रके तीरपर खड़े हैं ॥ ३ ॥

सो पुनि गई जहाँ रघुनाथा। जाइ कमल पद नाएसि मा
नाना भाँति बिनय तेहिं कीन्ही। अनपायनी भगति प्रभु दी

और वह स्वयं वहाँ गयी जहाँ श्रीरघुनाथजी थे। उसने जाकर प्रभुके
कमलोंमें मस्तक नवाया और बहुत प्रकारसे विनती की। प्रभुने उसे अपनी अन
( अचल ) भक्ति दी ॥ ४ ॥

दो०–बदरीबन कहुँ सो गई प्रभु अग्या धरि सीस।
उर धरि राम चरन जुग जे बंदत अज ईस ॥ २५

प्रभुकी आज्ञा सिरपर धारणकर और श्रीरामजीके युगल चरणोंको, जिनक
और महेश भी वन्दना करते हैं, हृदयमें धारणकर वह ( स्वयंप्रभा ) बदरिका
चली गयी ॥ २५ ॥

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

चौ०—इहाँ बिचारहिं कपि मन माहीं। बीती अवधि काज कछु नाहीं॥
सब मिलि कहहिं परस्पर बाता। बिनु सुधि लएँ करब का भ्राता॥

यहाँ वानरगण मनमें विचार कर रहे हैं कि अवधि तो बीत गयी, पर काम कुछ न हुआ। सब मिलकर आपसमें बात करने लगे कि हे भाई! अब तो सीताजीकी खबर लिये बिना लौटकर भी क्या करेंगे?॥ १॥

कह अंगद लोचन भरि बारी। दुहुँ प्रकार भइ मृत्यु हमारी॥
इहाँ न सुधि सीता कै पाई। उहाँ गएँ मारिहि कपिराई॥

अंगदने नेत्रोंमें जल भरकर कहा कि दोनों ही प्रकारसे हमारी मृत्यु हुई। यहाँ तो सीताजीकी सुध नहीं मिली और वहाँ जानेपर वानरराज सुग्रीव मार डालेंगे॥ २॥

पिता बधे पर मारत मोही। राखा राम निहोर न ओही॥
पुनि पुनि अंगद कह सब पाहीं। मरन भयउ कछु संसय नाहीं॥

वे तो पिताके वध होनेपर ही मुझे मार डालते। श्रीरामजीने ही मेरी रक्षा की, इसमें सुग्रीवका कोई एहसान नहीं है। अंगद बार-बार सबसे कह रहे हैं कि अब मरण हुआ, इसमें कुछ भी सन्देह नहीं है॥ ३॥

अंगद बचन सुनत कपि बीरा। बोलि न सकहिं नयन बह नीरा॥
छन एक सोच मगन होइ रहे। पुनि अस बचन कहत सब भए॥

वानर वीर अंगदके वचन सुनते हैं, किन्तु कुछ बोल नहीं सकते; उनके नेत्रोंसे जल बह रहा है। एक क्षणके लिये सब सोचमें मग्न हो रहे। फिर सब ऐसा वचन कहने लगे—॥ ४॥

हम सीता कै सुधि लीन्हें बिना। नहिं जैहैं जुबराज प्रबीना॥
अस कहि लवन सिंधु तट जाई। बैठे कपि सब दर्भ डसाई॥

हे सुयोग्य युवराज! हमलोग सीताजीकी खोज लिये बिना नहीं लौटेंगे। ऐसा कहकर लवणसागरके तटपर जाकर सब वानर कुश बिछाकर बैठ गये॥ ५॥

जामवंत अंगद दुख देखी। कहीं कथा उपदेस बिसेषी॥
तात राम कहुँ नर जनि मानहु। निर्गुन ब्रह्म अजित अज जानहु॥

जाम्बवान्‌ने अंगदका दुःख देखकर विशेष उपदेशकी कथाएँ कहीं। [वे बोले—] हे



CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

तात ! श्रीरामजीको मनुष्य न मानो, उन्हें निर्गुण ब्रह्म, अजेय और अजन्मा समझो।

हम सब सेवक अति बड़भागी। संतत सगुन ब्रह्म अनुरागी॥

हम सब सेवक अत्यन्त बड़भागी हैं, जो निरन्तर सगुण ब्रह्म (श्रीराम) में प्रीति रखते हैं॥ ७॥

दो०—निज इच्छाँ प्रभु अवतरइ सुर महि गो द्विज लागि।
सगुन उपासक संग तहँ रहहिं मोच्छ सब त्यागि॥ २६॥

देवता, पृथ्वी, गौ और ब्राह्मणोंके लिये प्रभु अपनी इच्छासे [ किसी कर्मबन्धनसे नहीं ] अवतार लेते हैं। वहाँ सगुणोपासक [ भक्तगण सालोक्य, सामीप्य, सारूप्य, सार्ष्टि और सायुज्य ] सब प्रकारके मोक्षोंको त्याग कर उनकी सेवामें साथ रहते हैं॥ २६॥

चौ०—एहि बिधि कथा कहहिं बहु भाँती। गिरि कंदराँ सुनी संपाती॥
बाहेर होइ देखि बहु कीसा। मोहि अहार दीन्ह जगदीसा॥

इस प्रकार जाम्बवान् बहुत प्रकारसे कथाएँ कह रहे हैं। इनकी बातें पर्वतकी कन्दरामें सम्पातीने सुनीं। बाहर निकलकर उसने बहुत-से वानर देखे। [ तब वह बोला— ] जगदीश्वरने मुझको घर बैठे बहुत-सा आहार भेज दिया ! ॥ १॥

आजु सबहि कहँ भच्छन करऊँ। दिन बहु चले अहार बिनु मरऊँ॥
कबहुँ न मिल भरि उदर अहारा। आजु दीन्ह बिधि एकहिं बारा॥

आज इन सबको खा जाऊँगा। बहुत दिन बीत गये, भोजनके बिना मर रहा था। पेटभर भोजन कभी नहीं मिलता। आज विधाताने एक ही बारमें बहुत-सा भोजन दे दिया॥ २॥

डरपे गीध बचन सुनि काना। अब भा मरन सत्य हम जाना॥
कपि सब उठे गीध कहँ देखी। जामवंत मन सोच बिसेषी॥

गीधके वचन कानोंसे सुनते ही सब डर गये कि अब सचमुच ही मरना हो गया, यह हमने जान लिया। फिर उस गीध ( सम्पाती ) को देखकर सब वानर उठ खड़े हुए। जाम्बवान्‌के मनमें विशेष सोच हुआ॥ ३॥

कह अंगद बिचारि मन माहीं। धन्य जटायू सम कोउ नाहीं॥
राम काज कारन तनु त्यागी। हरि पुर गयउ परम बड़भागी॥

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

अंगदने मनमें विचारकर कहा—अहा! जटायुके समान धन्य कोई नहीं है। श्रीरामजीके कार्यके लिये शरीर छोड़कर वह परम बड़भागी भगवान्के परमधामको चला गया॥ ४॥

**सुनि खग हरष सोक जुत बानी। आवा निकट कपिन्ह भय मानी॥**
**तिन्हहि अभय करि पूछेसि जाई। कथा सकल तिन्ह ताहि सुनाई॥**

हर्ष और शोकसे युक्त वाणी (समाचार) सुनकर वह पक्षी (सम्पाती) वानरोंके पास आया, वानर डर गये। उनको अभय करके (अभय-वचन देकर) उसने पास जाकर जटायुका वृत्तान्त पूछा। तब उन्होंने सारी कथा उसे कह सुनायी॥ ५॥

**सुनि संपाति बंधु कै करनी। रघुपति महिमा बहुबिधि बरनी॥**

भाई जटायुकी करनी सुनकर सम्पातीने बहुत प्रकारसे श्रीरघुनाथजीकी महिमा वर्णन की॥ ६॥

**दो०—मोहि लै जाहु सिंधुतट देउँ तिलांजलि ताहि।**
**बचन सहाइ करबि मैं पैहहु खोजहु जाहि॥ २७॥**

[उसने कहा—] मुझे समुद्रके किनारे ले चलो, मैं जटायुको तिलाञ्जलि दे दूँ। इस सेवाके बदले मैं तुम्हारी वचनसे सहायता करूँगा (अर्थात् सीताजी कहाँ है सो बतला दूँगा)। जिसे तुम खोज रहे हो उसे पा जाओगे॥ २७॥

**चौ०—अनुज क्रिया करि सागर तीरा। कहि निज कथा सुनहु कपि बीरा॥**
**हम द्वौ बंधु प्रथम तरुनाई। गगन गए रबि निकट उड़ाई॥**

समुद्रके तीरपर छोटे भाई जटायुकी क्रिया (श्राद्ध आदि) करके सम्पाती अपनी कथा कहने लगा—हे वीर वानरो! सुनो, हम दोनों भाई उठती जवानीमें एक बार आकाशमें उड़कर सूर्यके निकट चले गये॥ १॥

**तेज न सहि सक सो फिरि आवा। मैं अभिमानी रबि निअरावा॥**
**जरे पंख अति तेज अपारा। परेउँ भूमि करि घोर चिकारा॥**

वह (जटायु) तेज नहीं सह सका, इससे लौट आया। (किन्तु) मैं अभिमानी था, इसलिये सूर्यके पास चला गया। अत्यन्त अपार तेजसे मेरे पंख जल गये। मैं बड़े जोरसे चीख मारकर जमीनपर गिर पड़ा॥ २॥

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

मुनि एक नाम चंद्रमा ओही। लागी दया देखि करि मोही॥
बहु प्रकार तेहिं ग्यान सुनावा। देह जनित अभिमान छड़ावा॥

वहाँ चन्द्रमा नामके एक मुनि थे, मुझे देखकर उन्हें बड़ी दया लगी। उन्होंने बहुत प्रकारसे मुझे ज्ञान सुनाया और मेरे देहजनित (देहसम्बन्धी) अभिमानको छुड़ा दिया।

त्रेताँ ब्रह्म मनुज तनु धरिही। तासु नारि निसिचर पति हरिही॥
तासु खोज पठइहि प्रभु दूता। तिन्हहि मिलें तैं होब पुनीता॥

[उन्होंने कहा—] त्रेतायुगमें साक्षात् परब्रह्म मनुष्यशरीर धारण करेंगे। उनकी स्त्रीको राक्षसोंका राजा हर ले जायगा। उसकी खोजमें प्रभु दूत भेजेंगे। उनसे मिलनेपर तू पवित्र हो जायगा, ॥ ४ ॥

जमिहहिं पंख करसि जनि चिंता। तिन्हहि देखाइ देहेसु तैं सीता॥
मुनि कइ गिरा सत्य भइ आजू। सुनि मम बचन करहु प्रभु काजू॥

और तेरे पंख उग आयेंगे; चिन्ता न कर। उन्हें तू सीताजीको दिखा देना। मुनिकी वह वाणी आज सत्य हुई। अब मेरे वचन सुनकर तुम प्रभुका कार्य करो॥ ५ ॥

गिरि त्रिकूट ऊपर बस लंका। तहँ रह रावन सहज असंका॥
तहँ असोक उपबन जहँ रहई। सीता बैठि सोच रत अहई॥

त्रिकूट पर्वतपर लङ्का बसी हुई है। वहाँ स्वभावहीसे निडर रावण रहता है। वहाँ अशोक नामका उपवन (बगीचा) है, जहाँ सीताजी रहती हैं; [इस समय भी] वे सोचमें मग्न बैठी हैं॥ ६ ॥

दो०—मैं देखउँ तुम्ह नाहीं गीधहि दृष्टि अपार।
बूढ़ भयउँ न त करतेउँ कछुक सहाय तुम्हार॥ २८॥

मैं उन्हें देख रहा हूँ, तुम नहीं देख सकते; क्योंकि गीधकी दृष्टि अपार है (बहुत दूरतक जाती है)। क्या करूँ? मैं बूढ़ा हो गया, नहीं तो तुम्हारी कुछ तो सहायता अवश्य करता॥ २८ ॥

चौ०—जो नाघइ सत जोजन सागर। करइ सो राम काज मति आगर॥
मोहि बिलोकि धरहु मन धीरा। राम कृपाँ कस भयउ सरीरा॥

जो सौ योजन (चार सौ कोस) समुद्र लाँघ सकेगा और बुद्धिनिधान होगा,

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

ही श्रीरामजीका कार्य कर सकेगा। [ निराश होकर घबड़ाओ मत ] मुझे देखकर मनमें धीरज धरो। देखो, श्रीरामजीकी कृपासे [ देखते-ही-देखते ] मेरा शरीर कैसा हो गया ( बिना पाँखका बेहाल था, पाँख उगनेसे सुन्दर हो गया )! ॥ १ ॥

पापिउ जा कर नाम सुमिरहीं। अति अपार भवसागर तरहीं ॥
तासु दूत तुम्ह तजि कदराई। राम हृदयँ धरि करहु उपाई ॥

पापी भी जिनका नाम-स्मरण करके अत्यन्त अपार भवसागरसे तर जाते हैं, तुम उनके दूत हो; अतः कायरता छोड़कर श्रीरामजीको हृदयमें धारण करके उपाय करो॥ २॥

अस कहि गरुड़ गीध जब गयऊ। तिन्ह कें मन अति बिसमय भयऊ ॥
निज निज बल सब काहूँ भाषा। पार जाइ कर संसय राखा ॥

[ काकभुशुण्डिजी कहते हैं—] हे गरुड़जी! इस प्रकार कहकर जब गीध चला गया, तब उन ( वानरों ) के मनमें अत्यन्त विस्मय हुआ। सब किसीने अपना-अपना बल कहा। पर समुद्रके पार जानेमें सभीने सन्देह प्रकट किया ॥ ३ ॥

जरठ भयउँ अब कहइ रिछेसा। नहिं तन रहा प्रथम बल लेसा ॥
जबहिं त्रिबिक्रम भए खरारी। तब मैं तरुन रहेउँ बल भारी ॥

ऋक्षराज जाम्बवान् कहने लगे—मैं अब बूढ़ा हो गया। शरीरमें पहलेवाले बलका लेश भी नहीं रहा। जब खरारि ( खरके शत्रु श्रीराम ) वामन बने थे, तब मैं जवान था और मुझमें बड़ा बल था ॥ ४ ॥

दो०—बलि बाँधत प्रभु बाढ़ेउ सो तनु बरनि न जाइ।
उभय घरी महँ दीन्हीं सात प्रदच्छिन धाइ ॥ २९ ॥

बलिके बाँधते समय प्रभु इतने बढ़े कि उस शरीरका वर्णन नहीं हो सकता। किंतु मैंने दो ही घड़ीमें दौड़कर [ उस शरीरकी ] सात प्रदक्षिणाएँ कर लीं ॥ २९ ॥

अंगद कहइ जाउँ मैं पारा। जियँ संसय कछु फिरती बारा ॥
जामवंत कह तुम्ह सब लायक। पठइअ किमि सबही कर नायक ॥

अंगदने कहा—मैं पार तो चला जाऊँगा। परन्तु लौटते समयके लिये हृदयमें कुछ सन्देह है। जाम्बवान्‌ने कहा—तुम सब प्रकारसे योग्य हो। परन्तु तुम सबके नेता हो, तुम्हें कैसे भेजा जाय? ॥ १ ॥

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

कहइ रीछपति सुनु हनुमाना। का चुप साधि रहेहु बलवान
पवन तनय बल पवन समाना। बुधि बिबेक बिग्यान निधान

ऋक्षराज जाम्बवान्‌ने श्रीहनुमान्‌जीसे कहा—हे हनुमान् ! हे बलवान् !
तुमने यह क्या चुप साध रक्खी है ? तुम पवनके पुत्र हो और बलमें पवनके
हो। तुम बुद्धि, विवेक और विज्ञानकी खान हो ॥ २ ॥

कवन सो काज कठिन जग माहीं। जो नहिं होइ तात तुम्ह पा
राम काज लगि तव अवतारा। सुनतहिं भयउ पर्बताका

जगत्‌में कौन-सा ऐसा कठिन काम है जो हे तात ! तुमसे न हो
श्रीरामजीके कार्यके लिये ही तो तुम्हारा अवतार हुआ है। यह सुनते ही हनु
पर्वतके आकारके ( अत्यन्त विशालकाय ) हो गये ॥ ३ ॥

कनक बरन तन तेज बिराजा। मानहुँ अपर गिरिन्ह कर रा
सिंहनाद करि बारहिं बारा। लीलहिं नाघउँ जलनिधि खा

उनका सोनेका-सा रंग है, शरीरपर तेज सुशोभित है, मानो दूसरा
राजा सुमेरु हो। हनुमान्‌जीने बार-बार सिंहनाद करके कहा—मैं इस खारे
खेलमें ही लाँघ सकता हूँ, ॥ ४ ॥

सहित सहाय रावनहि मारी। आनउँ इहाँ त्रिकूट उ
जामवंत मैं पूँछउँ तोही। उचित सिखावनु दीजहु

और सहायकोंसहित रावणको मारकर, त्रिकूट पर्वतको उखाड़कर य
सकता हूँ। हे जाम्बवान् ! मैं तुमसे पूछता हूँ, तुम मुझे उचित सीख दे
मुझे क्या करना चाहिये ] ॥ ५ ॥

एतना करहु तात तुम्ह जाई। सीतहि देखि कहहु सुधि
तब निज भुज बल राजिवनैना। कौतुक लागि संग कपि

[ जाम्बवान्‌ने कहा— ] हे तात ! तुम जाकर इतना ही करो कि सी
देखकर लौट आओ और उनकी खबर कह दो। फिर कमलनयन श्रीराम
बाहुबलसे [ ही राक्षसोंका संहार कर सीताजीको ले आयेंगे, केवल ] खेल
ही वे वानरोंकी सेना साथ लेंगे ॥ ६ ॥

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

छं०—कपि सेन संग सँघारि निसिचर रामु सीतहि आनिहैं।
त्रैलोक पावन सुजसु सुर मुनि नारदादि बखानिहैं॥
जो सुनत गावत कहत समुझत परम पद नर पावई।
रघुबीर पद पाथोज मधुकर दास तुलसी गावई॥

वानरोंकी सेना साथ लेकर राक्षसोंका संहार करके श्रीरामजी सीताजीको ले आयेंगे। ब देवता और नारदादि मुनि भगवान्‌के तीनों लोकोंको पवित्र करनेवाले सुन्दर यशका खान करेंगे, जिसे सुनने, गाने, कहने और समझनेसे मनुष्य परमपद पाते हैं और से श्रीरघुवीरके चरणकमलका मधुकर (भ्रमर) तुलसीदास गाता है।

दो०—भव भेषज रघुनाथ जसु सुनहिं जे नर अरु नारि।
तिन्ह कर सकल मनोरथ सिद्ध करहिं त्रिसिरारि॥३०(क)॥

श्रीरघुवीरका यश भव (जन्म-मरण) रूपी रोगकी [अचूक] दवा है। जो पुरुष र स्त्री इसे सुनेंगे, त्रिशिराके शत्रु श्रीरामजी उनके सब मनोरथोंको सिद्ध करेंगे। ३०(क)।

सो०—नीलोत्पल तन स्याम काम कोटि सोभा अधिक।
सुनिअ तासु गुन ग्राम जासु नाम अघ खग बधिक॥३०(ख)॥

जिनका नीले कमलके समान श्याम शरीर है, जिनकी शोभा करोड़ों कामदेवोंसे अधिक है और जिनका नाम पापरूपी पक्षियोंके मारनेके लिये बधिक (व्याधा) के ान है, उन श्रीरामके गुणोंके समूह (लीला) को अवश्य सुनना चाहिये॥३०(ख)॥

## मासपारायण, तेईसवाँ विश्राम

*इति श्रीमद्रामचरितमानसे सकलकलिकलुषविध्वंसने चतुर्थः सोपानः समाप्तः।*

कलियुगके समस्त पापोंका नाश करनेवाले श्रीरामचरितमानसका

यह चौथा सोपान समाप्त हुआ।

(किष्किन्धाकाण्ड समाप्त)



CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

## लंकादहन



अट्टहास करि गर्जा कपि बढ़ि लाग अकास ॥

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

## ध्यानमग्ना सीता




नाम पाहरू दिवसनिसि ध्यान तुम्हार कपाट ।
लोचन निज पद जंत्रित जाहिं प्रान केहिं बाट ॥

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

श्रीगणेशाय नमः

श्रीजानकीवल्लभो विजयते

# श्रीरामचरितमानस

# पञ्चम सोपान

## सुन्दरकाण्ड

श्लोक

शान्तं शाश्वतमप्रमेयमनघं निर्वाणशान्तिप्रदं
ब्रह्माशम्भुफणीन्द्रसेव्यमनिशं वेदान्तवेद्यं विभुम् ।
रामाख्यं जगदीश्वरं सुरगुरुं मायामनुष्यं हरिं
वन्देऽहं करुणाकरं रघुवरं भूपालचूडामणिम् ॥ १ ॥

शान्त, सनातन, अप्रमेय ( प्रमाणोंसे परे ), निष्पाप, मोक्षरूप परम शान्ति ..., ब्रह्मा, शम्भु और शेषजीसे निरन्तर सेवित, वेदान्तके द्वारा जाननेयोग्य, ...क, देवताओंमें सबसे बड़े, मायासे मनुष्यरूपमें दीखनेवाले, समस्त पापोंको ...े, करुणाकी खान, रघुकुलमें श्रेष्ठ तथा राजाओंके शिरोमणि, राम कहलाने- ...गदीश्वरकी मैं वन्दना करता हूँ ॥ १ ॥

नान्या स्पृहा रघुपते हृदयेऽस्मदीये
सत्यं वदामि च भवानखिलान्तरात्मा ।
भक्तिं प्रयच्छ रघुपुङ्गव निर्भरां मे
कामादिदोषरहितं कुरु मानसं च ॥ २ ॥

... रघुनाथजी ! मैं सत्य कहता हूँ, और फिर आप सबके अन्तरात्मा ही हैं ...नते ही हैं ), कि मेरे हृदयमें दूसरी कोई इच्छा नहीं है । हे रघुकुलश्रेष्ठ ! ...ी निर्भरा (पूर्ण) भक्ति दीजिये और मेरे मनको काम आदि दोषोंसे रहित कीजिये २



CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

अतुलितबलधामं हेमशैलाभदेहं
दनुजवनकृशानुं ज्ञानिनामग्रगण्यम्।
सकलगुणनिधानं वानराणामधीशं
रघुपतिप्रियभक्तं वातजातं नमामि ॥

अतुल बलके धाम, सोनेके पर्वत ( सुमेरु ) के समान कान्तियुक्त दैत्यरूपी वन [ को ध्वंस करने ] के लिये अग्निरूप, ज्ञानियोंमें अग्रग गुणोंके निधान, वानरोंके स्वामी, श्रीरघुनाथजीके प्रिय भक्त पवनपुत्र श्री मैं प्रणाम करता हूँ ॥ ३ ॥

चौ०–जामवंत के बचन सुहाए। सुनि हनुमंत हृदय अ
तब लगि मोहि परिखेहु तुम्ह भाई। सहि दुख कंद मूल फ

जाम्बवान्के सुन्दर वचन सुनकर हनुमान्जीके हृदयको बहुत ही बोले–] हे भाई ! तुमलोग दुःख सहकर,कन्द-मूल-फल खाकर तबतक मेरी

जब लगि आवौं सीतहि देखी। होइहि काजु मोहि हरष
यह कहि नाइ सबन्हि कहुँ माथा। चलेउ हरषि हियँ धरि

जबतक मैं सीताजीको देखकर [ लौट ] न आऊँ। काम अवश्य हो मुझे बहुत ही हर्ष हो रहा है। यह कहकर और सबको मस्तक नवाकर श्रीरघुनाथजीको धारण करके हनुमान्जी हर्षित होकर चले ॥ २ ॥

सिंधु तीर एक भूधर सुंदर। कौतुक कूदि चढ़ेउ ता
बार बार रघुबीर सँभारी। तरकेउ पवन तनय बल

समुद्रके तीरपर एक सुन्दर पर्वत था। हनुमान्जी खेलसे ही ( अन कूदकर उसके ऊपर जा चढ़े और बार-बार श्रीरघुवीरका स्मरण करके अत हनुमान्जी उसपरसे बड़े वेगसे उछले ॥ ३ ॥

जेहिं गिरि चरन देइ हनुमंता। चलेउ सो गा पाताल
जिमि अमोघ रघुपति कर बाना। एही भाँति चलेउ

जिस पर्वतपर हनुमान्जी पैर रखकर चले ( जिसपरसे वे उछले ) पातालमें धँस गया। जैसे श्रीरघुनाथजीका अमोघ बाण चलता है,उसी तरह हनु

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

जलनिधि रघुपति दूत बिचारी । तैं मैनाक होहि श्रमहारी ॥
समुद्रने उन्हें श्रीरघुनाथजीका दूत समझकर मैनाक पर्वतसे कहा कि हे मैनाक ! की थकावट दूर करनेवाला हो ( अर्थात् अपने ऊपर इन्हें विश्राम दे ) ॥ ५ ॥

दो०—हनूमान तेहि परसा कर पुनि कीन्ह प्रनाम ।
राम काजु कीन्हें बिनु मोहि कहाँ बिश्राम ॥ १ ॥

हनुमान्‌जीने उसे हाथसे छू दिया, फिर प्रणाम करके कहा—भाई ! श्रीरामचन्द्रजी-
ाम किये बिना मुझे विश्राम कहाँ ? ॥ १ ॥

-जात पवनसुत देवन्ह देखा । जानैं कहुँ बल बुद्धि बिसेषा ॥
सुरसा नाम अहिन्ह कै माता । पठइन्हि आइ कही तेहिं बाता ॥
देवताओंने पवनपुत्र हनुमान्‌जीको जाते हुए देखा । उनकी विशेष बल-बुद्धिको के लिये ( परीक्षार्थ ) उन्होंने सुरसा नामक सर्पोंकी माताको भेजा, उसने आकर न्‌जीसे यह बात कही—॥ १ ॥

आजु सुरन्ह मोहि दीन्ह अहारा । सुनत बचन कह पवनकुमारा ॥
राम काजु करि फिरि मैं आवौं । सीता कइ सुधि प्रभुहि सुनावौं ॥
आज देवताओंने मुझे भोजन दिया है । यह वचन सुनकर पवनकुमार हनुमान्‌जीने -श्रीरामजीका कार्य करके मैं लौट आऊँ और सीताजीकी खबर प्रभुको सुना दूँ, ॥ २ ॥

तब तव बदन पैठिहउँ आई । सत्य कहउँ मोहि जान दे माई ॥
कवनेहुँ जतन देइ नहिं जाना । ग्रससि न मोहि कहेउ हनुमाना ॥
तब मैं आकर तुम्हारे मुँहमें घुस जाऊँगा [ तुम मुझे खा लेना ] । हे माता ! त्य कहता हूँ, अभी मुझे जाने दे । जब किसी भी उपायसे उसने जाने नहीं तब हनुमान्‌जीने कहा—तो फिर मुझे खा न ले ॥ ३ ॥

जोजन भरि तेहिं बदनु पसारा । कपि तनु कीन्ह दुगुन बिस्तारा ॥
सोरह जोजन मुख तेहिं ठयऊ । तुरत पवनसुत बत्तिस भयऊ ॥
उसने योजनभर ( चार कोसमें ) मुँह फैलाया । तब हनुमान्‌जीने अपने शरीरको दूना बढ़ा लिया । उसने सोलह योजनका मुख किया । हनुमान्‌जी तुरंत ही न योजनके हो गये ॥ ४ ॥

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

जस जस सुरसा बदनु बढ़ावा। तासु दून कपि रूप दे
सत जोजन तेहिं आनन कीन्हा। अति लघु रूप पवनसुत

जैसे-जैसे सुरसा मुखका विस्तार बढ़ाती थी, हनुमान्‌जी उसका दिखलाते थे। उसने सौ योजन ( चार सौ कोस ) का मुख किया। तब ह बहुत ही छोटा रूप धारण कर लिया ॥ ५ ॥

बदन पइठि पुनि बाहेर आवा। मागा बिदा ताहि सिरु
मोहि सुरन्ह जेहि लागि पठावा। बुधि बल मरमु तोर मैं

और वे उसके मुखमें घुसकर [ तुरंत ] फिर बाहर निकल आये औ नवाकर विदा माँगने लगे। [ उसने कहा—] मैंने तुम्हारे बुद्धि-बलका भेद जिसके लिये देवताओंने मुझे भेजा था ॥ ६ ॥

दो०—राम काजु सबु करिहहु तुम्ह बल बुद्धि निधान।
आसिष देइ गई सो हरषि चलेउ हनुमान ॥

तुम श्रीरामचन्द्रजीका सब कार्य करोगे, क्योंकि तुम बल-बुद्धिके भण्
यह आशीर्वाद देकर वह चली गयी, तब हनुमान्‌जी हर्षित होकर चले ॥

चौ०—निसिचरि एक सिंधु महुँ रहई। करि माया नभु के खग
जीव जंतु जे गगन उड़ाहीं। जल बिलोकि तिन्ह कै परि

समुद्रमें एक राक्षसी रहती थी। वह माया करके आकाशमें उड़ते हुए पकड़ लेती थी। आकाशमें जो जीव-जन्तु उड़ा करते थे, वह जलमें उनकी परछाईं

गहइ छाहँ सक सो न उड़ाई। एहि बिधि सदा गगनचर
सोइ छल हनूमान कहँ कीन्हा। तासु कपटु कपि तुरतहिं ची

उस परछाईंको पकड़ लेती थी, जिससे वे उड़ नहीं सकते थे [ औ गिर पड़ते थे ]। इस प्रकार वह सदा आकाशमें उड़नेवाले जीवोंको खाय थी। उसने वही छल हनुमान्‌जीसे भी किया। हनुमान्‌जीने तुरंत ही उसक पहचान लिया ॥ २ ॥

ताहि मारि मारुतसुत बीरा। बारिधि पार गयउ मति
तहाँ जाइ देखी बन सोभा। गुंजत चंचरीक मधु

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

पवनपुत्र धीरबुद्धि वीर श्रीहनुमान्‌जी उसको मारकर समुद्रके पार गये। वहाँ जाकर वनकी शोभा देखी। मधु (पुष्परस) के लोभसे भौंरे गुंजार कर रहे थे॥ ३॥

नाना तरु फल फूल सुहाए। खग मृग बृंद देखि मन भाए॥
सैल बिसाल देखि एक आगें। ता पर धाइ चढ़ेउ भय त्यागें॥

अनेकों प्रकारके वृक्ष फल-फूलसे शोभित हैं। पक्षी और पशुओंके समूहको तो वे मनमें [ बहुत ही ] प्रसन्न हुए। सामने एक विशाल पर्वत देखकर जी भय त्यागकर उसपर दौड़कर जा चढ़े॥ ४॥

उमा न कछु कपि कै अधिकाई। प्रभु प्रताप जो कालहि खाई॥
गिरि पर चढ़ि लंका तेहिं देखी। कहि न जाइ अति दुर्ग बिसेषी॥

[ शिवजी कहते हैं—] हे उमा! इसमें वानर हनुमान्‌की कुछ बड़ाई नहीं है। भुका प्रताप है, जो कालको भी खा जाता है। पर्वतपर चढ़कर उन्होंने लंका बहुत ही बड़ा किला है, कुछ कहा नहीं जाता॥ ५॥

अति उतंग जलनिधि चहु पासा। कनक कोट कर परम प्रकासा॥

वह अत्यन्त ऊँचा है, उसके चारों ओर समुद्र है। सोनेके परकोटे (चहारदिवारी) म प्रकाश हो रहा है॥ ६॥

छं०—कनक कोट बिचित्र मनि कृत सुंदरायतना घना।
चउहट्ट हट्ट सुबट्ट बीथीं चारु पुर बहु बिधि बना॥
गज बाजि खच्चर निकर पदचर रथ बरूथन्हि को गनै।
बहुरूप निसिचर जूथ अतिबल सेन बरनत नहिं बनै॥१॥

विचित्र मणियोंसे जड़ा हुआ सोनेका परकोटा है, उसके अंदर बहुत-से सुन्दर-घर हैं। चौराहे, बाजार, सुन्दर मार्ग और गलियाँ हैं; सुन्दर नगर बहुत सजा हुआ है। हाथी, घोड़े, खच्चरोंके समूह तथा पैदल और रथोंके समूहोंको न सकता है? अनेक रूपोंके राक्षसोंके दल हैं, उनकी अत्यन्त बलवती र्णन करते नहीं बनती॥ १॥

बन बाग उपबन बाटिका सर कूप बापीं सोहहीं।
नर नाग सुर गंधर्ब कन्या रूप मुनि मन मोहहीं॥

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

कहुँ माल देह बिसाल सैल समान अतिबल गर्जहीं।
नाना अखारेन्ह भिरहिं बहुबिधि एक एकन्ह तर्जहीं।

वन, बाग, उपवन ( बगीचे ), फुलवाड़ी, तालाब, कुएँ और बावलियाँ हैं। मनुष्य, नाग, देवताओं और गन्धर्वोंकी कन्याएँ अपने सौन्दर्यसे मुनि मनोंको मोहे लेती हैं। कहीं पर्वतके समान विशाल शरीरवाले बड़े ही बल ( पहलवान ) गरज रहे हैं। वे अनेकों अखाड़ोंमें बहुत प्रकारसे भिड़ते दूसरेको ललकारते हैं ॥ २ ॥

करि जतन भट कोटिन्ह बिकट तन नगर चहुँ दिसि रच्छहीं।
कहुँ महिष मानुष धेनु खर अज खल निसाचर भच्छहीं।
एहि लागि तुलसीदास इन्ह की कथा कछु एक है कही।
रघुबीर सर तीरथ सरीरन्हि त्यागि गति पैहहिं सही।

भयङ्कर शरीरवाले करोड़ों योद्धा यत्न करके ( बड़ी सावधानीसे ) नगर दिशाओंमें ( सब ओरसे ) रखवाली करते हैं। कहीं दुष्ट राक्षस भैंसों, मनुष्यों, गदहों और बकरोंको खा रहे हैं। तुलसीदासने इनकी कथा इसीलिये कुछ कही है कि ये निश्चय ही श्रीरामचन्द्रजीके बाणरूपी तीर्थमें शरीरोंको त्यागकर परमग

दो०—पुर रखवारे देखि बहु कपि मन कीन्ह बिचार।
अति लघु रूप धरौं निसि नगर करौं पइसार ॥

नगरके बहुसंख्यक रखवालोंको देखकर हनुमान्‌जीने मनमें विचार अत्यन्त छोटा रूप धरूँ और रातके समय नगरमें प्रवेश करूँ ॥ ३ ॥

चौ०—मसक समान रूप कपि धरी। लंकहि चलेउ सुमिरि न
नाम लंकिनी एक निसिचरी। सो कह चलेसि मोहि नि

हनुमान्‌जी मच्छड़के समान ( छोटा-सा ) रूप धारण कर नररूपसे लील वाले भगवान् श्रीरामचन्द्रजीका स्मरण करके लंकाको चले। [ लंकाके लंकिनी नामकी एक राक्षसी रहती थी। वह बोली—मेरा निरादर करके मुझसे पूछे ) कहाँ चला जा रहा है ? ॥ १ ॥

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

जानेहि नहीं मरमु सठ मोरा। मोर अहार जहाँ लगि चोरा॥
मुठिका एक महा कपि हनी। रुधिर बमत धरनीं ढनमनी॥

रे मूर्ख! तूने मेरा भेद नहीं जाना? जहाँतक (जितने) चोर हैं, वे सब आहार हैं। महाकपि हनुमान्‌जीने उसे एक घूँसा मारा, जिससे वह खूनकी ...ी करती हुई पृथ्वीपर लुढ़क पड़ी॥ २॥

पुनि संभारि उठी सो लंका। जोरि पानि कर बिनय ससंका॥
जब रावनहि ब्रह्म बर दीन्हा। चलत बिरंचि कहा मोहि चीन्हा॥

वह लंकिनी फिर अपनेको सँभालकर उठी और डरके मारे हाथ जोड़कर ...ी करने लगी। [वह बोली—] रावणको जब ब्रह्माजीने वर दिया था, तब ...े समय उन्होंने मुझे राक्षसोंके विनाशकी यह पहचान बता दी थी कि—॥३॥

बिकल होसि तैं कपि कें मारे। तब जानेसु निसिचर संघारे॥
तात मोर अति पुन्य बहूता। देखेउँ नयन राम कर दूता॥

जब तू बंदरके मारनेसे व्याकुल हो जाय, तब तू राक्षसोंका संहार हुआ जान लेना। ...त! मेरे बड़े पुण्य हैं जो मैं श्रीरामचन्द्रजीके दूत (आप) को नेत्रोंसे देख पायी॥ ४॥

दो०—तात स्वर्ग अपबर्ग सुख धरिअ तुला एक अंग।
तूल न ताहि सकल मिलि जो सुख लव सतसंग॥ ४॥

हे तात! स्वर्ग और मोक्षके सब सुखोंको तराजूके एक पलड़ेमें रक्खा जाय, ...भी वे सब मिलकर [दूसरे पलड़ेपर रक्खे हुए] उस सुखके बराबर नहीं हो ...ता जो लव (क्षण) मात्रके सत्संगसे होता है॥ ४॥

—प्रबिसि नगर कीजे सब काजा। हृदयँ राखि कोसलपुर राजा॥
गरल सुधा रिपु करहिं मिताई। गोपद सिंधु अनल सितलाई॥

अयोध्यापुरीके राजा श्रीरघुनाथजीको हृदयमें रक्खे हुए नगरमें प्रवेश करके ...काम कीजिये। उसके लिये विष अमृत हो जाता है, शत्रु मित्रता करने लगते ...समुद्र गायके खुरके बराबर हो जाता है, अग्निमें शीतलता आ जाती है,॥१॥

गरुड़ सुमेरु रेनु सम ताही। राम कृपा करि चितवा जाही॥
अति लघु रूप धरेउ हनुमाना। पैठा नगर सुमिरि भगवाना॥

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

और हे गरुड़जी ! सुमेरु पर्वत उसके लिये रजके समान हो जाता
श्रीरामचन्द्रजीने एक बार कृपा करके देख लिया। तब हनुमान्‌जीने बहुत
रूप धारण किया और भगवान्‌का स्मरण करके नगरमें प्रवेश किया ॥ २ ॥

मंदिर मंदिर प्रति करि सोधा। देखे जहँ तहँ अगनित
गयउ दसानन मंदिर माहीं। अति बिचित्र कहि जात सो

उन्होंने एक-एक (प्रत्येक) महलकी खोज की। जहाँ-तहाँ असंख्
देखे। फिर वे रावणके महलमें गये। वह अत्यन्त विचित्र था, जिसका व
हो सकता ॥ ३ ॥

सयन किएँ देखा कपि तेही। मंदिर महुँ न दीखि
भवन एक पुनि दीख सुहावा। हरि मंदिर तहँ भिन्न ब

हनुमान्‌जीने उस (रावण) को शयन किये देखा। परन्तु महलमें जा
नहीं दिखायी दीं। फिर एक सुन्दर महल दिखायी दिया। वहाँ (उसमें) भ
एक अलग मन्दिर बना हुआ था ॥ ४ ॥

दो०—रामायुध अंकित गृह सोभा बरनि न जाइ।
नव तुलसिका बृंद तहँ देखि हरष कपिराइ ॥ ५

वह महल श्रीरामजीके आयुध (धनुष-बाण) के चिह्नोंसे अंकित था,
शोभा वर्णन नहीं की जा सकती। वहाँ नवीन-नवीन तुलसीके वृक्षसमूहोंको
कपिराज श्रीहनुमान्‌जी हर्षित हुए ॥ ५ ॥

चौ०—लंका निसिचर निकर निवासा। इहाँ कहाँ सज्जन कर ब
मन महुँ तरक करैं कपि लागा। तेहीं समय बिभीषनु ज

लंका तो राक्षसोंके समूहका निवासस्थान है। यहाँ सज्जन (साधु पुरुष) का
कहाँ ? हनुमान्‌जी मनमें इस प्रकार तर्क करने लगे। उसी समय विभीषणजी जागे

राम राम तेहिं सुमिरन कीन्हा। हृदयँ हरष कपि सज्जन ची
एहि सन हठि करिहउँ पहिचानी। साधु ते होइ न कारज हा

उन्होंने (विभीषणने) रामनामका स्मरण (उच्चारण) किया। हनुमान्‌जीं
सज्जन जाना और हृदयमें हर्षित हुए। [हनुमान्‌जीने विचार किया कि] इन

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

के ( अपनी ओरसे ही ) परिचय करूँगा, क्योंकि साधुसे कार्यकी हानि नहीं ती [ प्रत्युत लाभ ही होता है ] ॥ २ ॥

बिप्र रूप धरि बचन सुनाए। सुनत बिभीषन उठि तहँ आए ॥
करि प्रनाम पूँछी कुसलाई। बिप्र कहहु निज कथा बुझाई ॥

ब्राह्मणका रूप धरकर हनुमान्‌जीने उन्हें वचन सुनाये ( पुकारा )। सुनते ही ीषणजी उठकर वहाँ आये। प्रणाम करके कुशल पूछी [ और कहा कि ] हे ह्मणदेव ! अपनी कथा समझाकर कहिये ॥ ३ ॥

की तुम्ह हरि दासन्ह महँ कोई। मोरें हृदय प्रीति अति होई ॥
की तुम्ह रामु दीन अनुरागी। आयहु मोहि करन बड़भागी ॥

क्या आप हरिभक्तोंमेंसे कोई हैं ? क्योंकि आपको देखकर मेरे हृदयमें अत्यन्त म उमड़ रहा है। अथवा क्या आप दीनोंसे प्रेम करनेवाले स्वयं श्रीरामजी ही हैं, मुझे बड़भागी बनाने ( घर बैठे दर्शन देकर कृतार्थ करने ) आये हैं ? ॥ ४ ॥

दो०—तब हनुमंत कही सब राम कथा निज नाम।
सुनत जुगल तन पुलक मन मगन सुमिरि गुन ग्राम ॥ ६ ॥

तब हनुमान्‌जीने श्रीरामचन्द्रजीकी सारी कथा कहकर अपना नाम बताया। नते ही दोनोंके शरीर पुलकित हो गये और श्रीरामजीके गुणसमूहोंका स्मरण रके दोनोंके मन [ प्रेम और आनन्दमें ] मग्न हो गये ॥ ६ ॥

ो०—सुनहु पवनसुत रहनि हमारी। जिमि दसनन्हि महुँ जीभ बिचारी ॥
तात कबहुँ मोहि जानि अनाथा। करिहहिं कृपा भानुकुल नाथा ॥

[ विभीषणजीने कहा—] हे पवनपुत्र ! मेरी रहनी सुनो। मैं यहाँ वैसे ही हता हूँ जैसे दाँतोंके बीचमें बेचारी जीभ। हे तात ! मुझे अनाथ जानकर सूर्यकुलके ाथ श्रीरामचन्द्रजी क्या कभी मुझपर कृपा करेंगे ? ॥ १ ॥

ामस तनु कछु साधन नाहीं। प्रीति न पद सरोज मन माहीं ॥
अब मोहि भा भरोस हनुमंता। बिनु हरिकृपा मिलहिं नहिं संता ॥

मेरा तामसी ( राक्षस ) शरीर होनेसे साधन तो कुछ बनता नहीं और न मनमें श्रीरामचन्द्रजीके चरणकमलोंमें प्रेम ही है। परन्तु हे हनुमान् ! अब मुझे विश्वास हो

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

गया कि श्रीरामजीकी मुझपर कृपा है, क्योंकि हरिकी कृपाके बिना संत नहीं मिल

जौं रघुबीर अनुग्रह कीन्हा। तौ तुम्ह मोहि दरसु हठि दी
सुनहु बिभीषन प्रभु कै रीती। करहिं सदा सेवक पर प्री

जब श्रीरघुवीरने कृपा की है, तभी तो आपने मुझे हठ करके (अपनी ओर से) दर्शन दिये हैं। [हनुमान्‌जीने कहा–] हे विभीषणजी! सुनिये, प्रभुकी यह रीति है कि वे सेवकपर सदा ही प्रेम किया करते हैं॥ ३॥

कहहु कवन मैं परम कुलीना। कपि चंचल सबहीं बिधि ही
प्रात लेइ जो नाम हमारा। तेहि दिन ताहि न मिलै अहा

भला कहिये, मैं ही कौन बड़ा कुलीन हूँ। [जातिका] चञ्चल वानर हूँ और सब प्रकारसे नीच हूँ। प्रातःकाल जो हमलोगों (बंदरों) का नाम ले ले तो उस दिन उसे भोजन न मिले॥ ४॥

दो०–अस मैं अधम सखा सुनु मोहू पर रघुबीर।
कीन्ही कृपा सुमिरि गुन भरे बिलोचन नीर॥ ७॥

हे सखा! सुनिये, मैं ऐसा अधम हूँ; पर श्रीरामचन्द्रजीने तो मुझपर भी कृपा ही की है। भगवान्‌के गुणोंका स्मरण करके हनुमान्‌जीके दोनों नेत्रोंमें [प्रेमाश्रुओंका] जल भर आया॥ ७॥

चौ०–जानतहूँ अस स्वामि बिसारी। फिरहिं ते काहे न होहिं दुखारी॥
एहि बिधि कहत राम गुन ग्रामा। पावा अनिर्बाच्य बिश्रामा॥

जो जानते हुए भी ऐसे स्वामी (श्रीरघुनाथजी) को भुलाकर [विषयोंके पीछे] भटकते फिरते हैं, वे दुखी क्यों न हों? इस प्रकार श्रीरामजीके गुणसमूहोंको कहते हुए उन्होंने अनिर्वचनीय (परम) शान्ति प्राप्त की॥ १॥

पुनि सब कथा बिभीषन कही। जेहि बिधि जनकसुता तहँ रही॥
तब हनुमंत कहा सुनु भ्राता। देखी चहउँ जानकी माता॥

फिर विभीषणजीने, श्रीजानकीजी जिस प्रकार वहाँ (लङ्कामें) रहती थीं, वह सब कथा कही। तब हनुमान्‌जीने कहा–हे भाई! सुनो, मैं जानकी माताको देखना चाहता हूँ॥ २॥

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

जुगुति बिभीषन सकल सुनाई। चलेउ पवनसुत बिदा कराई ॥
करि सोइ रूप गयउ पुनि तहवाँ। बन असोक सीता रह जहवाँ ॥

विभीषणजीने [ माताके दर्शनकी ] सब युक्तियाँ ( उपाय ) कह सुनायीं। तब हनुमान्‌जी विदा लेकर चले। फिर वही ( पहलेका मसक-सरीखा ) रूप धरकर वहाँ गये, जहाँ अशोक वनमें ( वनके जिस भागमें ) सीताजी रहती थीं ॥ ३ ॥

देखि मनहि महुँ कीन्ह प्रनामा। बैठेहिं बीति जात निसि जामा ॥
कृस तनु सीस जटा एक बेनी। जपति हृदयँ रघुपति गुन श्रेनी ॥

सीताजीको देखकर हनुमान्‌जीने उन्हें मनहीमें प्रणाम किया। उन्हें बैठे-ही-बैठे रात्रिके चारों पहर बीत जाते हैं। शरीर दुबला हो गया है, सिरपर जटाओंकी एक वेणी (लट) है। हृदयमें श्रीरघुनाथजीके गुणसमूहोंका जाप ( स्मरण ) करती रहती हैं ॥ ४ ॥

दो०—निज पद नयन दिएँ मन राम पद कमल लीन।
परम दुखी भा पवनसुत देखि जानकी दीन ॥ ८ ॥

श्रीजानकीजी नेत्रोंको अपने चरणोंमें लगाये हुए हैं ( नीचेकी ओर देख रही हैं ) और मन श्रीरामजीके चरणकमलोंमें लीन है। जानकीजीको दीन ( दुखी ) देखकर पवनपुत्र हनुमान्‌जी बहुत ही दुखी हुए ॥ ८ ॥

चौ०—तरु पल्लव महुँ रहा लुकाई। करइ बिचार करौं का भाई ॥
तेहि अवसर रावनु तहँ आवा। संग नारि बहु किएँ बनावा ॥

हनुमान्‌जी वृक्षके पत्तोंमें छिप रहे और विचार करने लगे कि हे भाई! क्या करूँ ( इनका दुःख कैसे दूर करूँ )? उसी समय बहुत-सी स्त्रियोंको साथ लिये सज-धजकर रावण वहाँ आया ॥ १ ॥

बहु बिधि खल सीतहि समुझावा। साम दान भय भेद देखावा ॥
कह रावनु सुनु सुमुखि सयानी। मंदोदरी आदि सब रानी ॥

उस दुष्टने सीताजीको बहुत प्रकारसे समझाया। साम, दान, भय और भेद दिखलाया। रावणने कहा—हे सुमुखि! हे सयानी! सुनो। मन्दोदरी आदि सब रानियोंको—॥ २ ॥

तव अनुचरीं करउँ पन मोरा। एक बार बिलोकु मम ओरा ॥
तृन धरि ओट कहति बैदेही। सुमिरि अवधपति परम सनेही ॥

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

मैं तुम्हारी दासी बना दूँगा, यह मेरा प्रण है। तुम एक बार मेरी ओर देखो तो सही। अपने परम स्नेही कोसलाधीश श्रीरामचन्द्रजीका स्मरण करके जानकीजी तिनकेकी आड़ ( परदा ) करके कहने लगीं—॥ ३ ॥

सुनु दसमुख खद्योत प्रकासा। कबहुँ कि नलिनी करइ बिकासा॥
अस मन समुझु कहति जानकी। खल सुधि नहिं रघुबीर बान की॥

हे दशमुख! सुन, जुगनूके प्रकाशसे कभी कमलिनी खिल सकती है? जानकीजी फिर कहती हैं—तू [ अपने लिये भी ] ऐसा ही मनमें समझ ले। रे दुष्ट! तुझे श्रीरघुवीरके बाणकी खबर नहीं है॥ ४ ॥

सठ सूनें हरि आनेहि मोही। अधम निलज्ज लाज नहिं तोही॥
रे पापी! तू मुझे सूनेमें हर लाया है। रे अधम! निर्लज्ज! तुझे लज्जा नहीं आती?

दो०—आपुहि सुनि खद्योत सम रामहि भानु समान।
परुष बचन सुनि काढ़ि असि बोला अति खिसिआन॥ ९॥

अपनेको जुगनूके समान और रामचन्द्रजीको सूर्यके समान सुनकर और सीताजीके कठोर वचनोंको सुनकर रावण तलवार निकालकर बड़े गुस्सेमें आकर बोला—॥ ९ ॥

चौ०—सीता तैं मम कृत अपमाना। कटिहउँ तव सिर कठिन कृपाना॥
नाहिं त सपदि मानु मम बानी। सुमुखि होति न त जीवन हानी॥

सीता! तूने मेरा अपमान किया है। मैं तेरा सिर इस कठोर कृपाणसे काट डालूँगा। नहीं तो [ अब भी ] जल्दी मेरी बात मान ले। हे सुमुखि! नहीं तो जीवनसे हाथ धोना पड़ेगा!॥ १ ॥

स्याम सरोज दाम सम सुंदर। प्रभु भुज करि कर सम दसकंधर॥
सो भुज कंठ कि तव असि घोरा। सुनु सठ अस प्रवान पन मोरा॥

[ सीताजीने कहा— ] हे दशग्रीव! प्रभुकी भुजा जो श्याम कमलकी मालाके समान सुन्दर और हाथीकी सूँड़के समान [ पुष्ट तथा विशाल ] है, या तो वह भुजा ही मेरे कण्ठमें पड़ेगी या तेरी भयानक तलवार ही। रे शठ! सुन, यही मेरा सच्चा प्रण है॥ २ ॥

चंद्रहास हरु मम परितापं। रघुपति बिरह अनल संजातं॥
सीतल निसित बहसि बर धारा। कह सीता हरु मम दुख भारा॥

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

सीताजी कहती हैं—हे चन्द्रहास ( तलवार ) ! श्रीरघुनाथजीके विरहकी अग्निसे मेरी बड़ी भारी जलनको तू हर ले। हे तलवार ! तू शीतल, तीव्र और श्रेष्ठ धारा बहाती है ( अर्थात् तेरी धार ठंढी और तेज है ), तू मेरे दुःखके बोझको हर ले॥३॥

**सुनत बचन पुनि मारन धावा। मयतनयाँ कहि नीति बुझावा॥**
**कहेसि सकल निसिचरिन्ह बोलाई। सीतहि बहु बिधि त्रासहु जाई॥**

सीताजीके ये वचन सुनते ही वह मारने दौड़ा। तब मय दानवकी पुत्री मन्दोदरीने नीति कहकर उसे समझाया। तब रावणने सब राक्षसियोंको बुलाकर कहा कि जाकर सीताको बहुत प्रकारसे भय दिखलाओ॥४॥

**मास दिवस महुँ कहा न माना। तौ मैं मारबि काढ़ि कृपाना॥**

यदि महीनेभरमें यह कहा न माने तो मैं इसे तलवार निकालकर मार डालूँगा॥५॥

**दो०—भवन गयउ दसकंधर इहाँ पिसाचिनि बृंद।**
**सीतहि त्रास देखावहिं धरहिं रूप बहु मंद॥१०॥**

[ यों कहकर ] रावण घर चला गया। यहाँ राक्षसियोंके समूह बहुत-से बुरे रूप धरकर सीताजीको भय दिखलाने लगे॥१०॥

**त्रिजटा नाम राच्छसी एका। राम चरन रति निपुन बिबेका॥**
**सबन्हौ बोलि सुनाएसि सपना। सीतहि सेइ करहु हित अपना॥**

उनमें एक त्रिजटा नामकी राक्षसी थी। उसकी श्रीरामचन्द्रजीके चरणोंमें प्रीति थी और वह विवेक ( ज्ञान ) में निपुण थी। उसने सबोंको बुलाकर अपना स्वप्न सुनाया और कहा—सीताजीकी सेवा करके अपना कल्याण कर लो॥१॥

**सपनें बानर लंका जारी। जातुधान सेना सब मारी॥**
**खर आरूढ़ नगन दससीसा। मुंडित सिर खंडित भुज बीसा॥**

स्वप्नमें [ मैंने देखा कि ] एक बंदरने लङ्का जला दी। राक्षसोंकी सारी सेना मार डाली गयी। रावण नंगा है और गदहेपर सवार है। उसके सिर मुँड़े हुए हैं, बीसों भुजाएँ कटी हुई हैं॥२॥

**एहि बिधि सो दच्छिन दिसि जाई। लंका मनहुँ बिभीषन पाई॥**
**नगर फिरी रघुबीर दोहाई। तब प्रभु सीता बोलि पठाई॥**

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

इस प्रकारसे वह दक्षिण ( यमपुरीकी ) दिशाको जा रहा है और
विभीषणने पायी है। नगरमें श्रीरामचन्द्रजीकी दुहाई फिर गयी।
सीताजीको बुला भेजा ॥ ३ ॥

यह सपना मैं कहउँ पुकारी। होइहि सत्य गएँ दि
तासु बचन सुनि ते सब डरीं। जनकसुता के चरनन्हि

मैं पुकारकर ( निश्चयके साथ ) कहती हूँ कि यह स्वप्न चार (
दिनों बाद सत्य होकर रहेगा। उसके वचन सुनकर वे सब राक्षसियाँ ड
जानकीजीके चरणोंपर गिर पड़ीं ॥ ४ ॥

दो०—जहँ तहँ गईं सकल तब सीता कर मन सोच।
मास दिवस बीतें मोहि मारिहि निसिचर पोच ॥

तब ( इसके बाद ) वे सब जहाँ-तहाँ चली गयीं। सीताजी मनमें
लगीं कि एक महीना बीत जानेपर नीच राक्षस रावण मुझे मारेगा ॥ ११

चौ०—त्रिजटा सन बोलीं कर जोरी। मातु बिपति संगिनि तैं
तजौं देह करु बेगि उपाई। दुसह बिरहु अब नहिं सहि

सीताजी हाथ जोड़कर त्रिजटासे बोलीं— हे माता ! तू मेरी विपत्ति
है। जल्दी कोई ऐसा उपाय कर जिससे मैं शरीर छोड़ सकूँ। विरह अ
चला है, अब यह सहा नहीं जाता ॥ १ ॥

आनि काठ रचु चिता बनाई। मातु अनल पुनि देहि
सत्य करहि मम प्रीति सयानी। सुनै को श्रवन सूल सम

काठ लाकर चिता बनाकर सजा दे। हे माता ! फिर उसमें आग लगा
हे सयानी ! तू मेरी प्रीतिको सत्य कर दे। रावणकी शूलके समान दुःख
वाणी कानोंसे कौन सुने ? ॥ २ ॥

सुनत बचन पद गहि समुझाएसि। प्रभु प्रताप बल सुजसु सुना
निसि न अनल मिल सुनु सुकुमारी। अस कहि सो निज भवन सि

सीताजीके वचन सुनकर त्रिजटाने चरण पकड़कर उन्हें समझाया और

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

बल और सुयश सुनाया। [ उसने कहा— ] हे सुकुमारी ! सुनो, रात्रिके समय हीं मिलेगी। ऐसा कहकर वह अपने घर चली गयी ॥ ३ ॥

कह सीता बिधि भा प्रतिकूला। मिलिहि न पावक मिटिहि न सूला ॥
देखिअत प्रगट गगन अंगारा। अवनि न आवत एकउ तारा ॥

सीताजी [ मन-ही-मन ] कहने लगीं—[ क्या करूँ ] विधाता ही विपरीत हो न आग मिलेगी, न पीड़ा मिटेगी। आकाशमें अंगारे प्रकट दिखायी दे रहे पृथ्वीपर एक भी तारा नहीं आता ॥ ४ ॥

पावकमय ससि स्त्रवत न आगी। मानहुँ मोहि जानि हतभागी ॥
सुनहि बिनय मम बिटप असोका। सत्य नाम करु हरु मम सोका ॥

चन्द्रमा अग्निमय है, किन्तु वह भी मानो मुझे हतभागिनी जानकर आग नहीं बरसाता! कवृक्ष ! मेरी विनती सुन। मेरा शोक हर ले और अपना [ अशोक ] नाम सत्य कर।

नूतन किसलय अनल समाना। देहि अगिनि जनि करहि निदाना ॥
देखि परम बिरहाकुल सीता। सो छन कपिहि कलप सम बीता ॥

तेरे नये-नये कोमल पत्ते अग्निके समान हैं। अग्नि दे, विरह-रोगका अन्त मत अर्थात् विरह-रोगको बढ़ाकर सीमातक न पहुँचा )। सीताजीको विरहसे परम देखकर वह क्षण हनुमान्‌जीको कल्पके समान बीता ॥ ६ ॥

सो०—कपि करि हृदयँ बिचार दीन्हि मुद्रिका डारि तब।
जनु असोक अंगार दीन्ह हरषि उठि कर गहेउ ॥ १२ ॥

तब हनुमान्‌जीने हृदयमें विचारकर [ सीताजीके सामने ] अँगूठी डाल दी, अशोकने अंगारा दे दिया। [ यह समझकर ] सीताजीने हर्षित होकर उठसे हाथमें ले लिया ॥ १२ ॥

तब देखी मुद्रिका मनोहर। राम नाम अंकित अति सुंदर ॥
चकित चितव मुदरी पहिचानी। हरष बिषाद हृदयँ अकुलानी ॥

तब उन्होंने रामनामसे अंकित अत्यन्त सुन्दर एवं मनोहर अँगूठी देखी। को पहचानकर सीताजी आश्चर्यचकित होकर उसे देखने लगीं और हर्ष तथा से हृदयमें अकुला उठीं ॥ १ ॥

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

जीति को सकइ अजय रघुराई। माया तें असि रचि
सीता मन बिचार कर नाना। मधुर बचन बोलेउ

[ वे सोचने लगीं— ] श्रीरघुनाथजी तो सर्वथा अजेय हैं, उन्हें
सकता है ? और मायासे ऐसी ( मायाके उपादानसे सर्वथा रहित दिव्
अँगूठी बनायी नहीं जा सकती। सीताजी मनमें अनेक प्रकारके विच
थीं। इसी समय हनुमान्‌जी मधुर वचन बोले— ॥ २ ॥

रामचंद्र गुन बरनैं लागा। सुनतहिं सीता कर दुख
लागीं सुनैं श्रवन मन लाई। आदिहु तें सब कथा

वे श्रीरामचन्द्रजीके गुणोंका वर्णन करने लगे [ जिनके ] सुनते ही
दुःख भाग गया। वे कान और मन लगाकर उन्हें सुनने लगीं। हनुमान्‌
लेकर सारी कथा कह सुनायी॥ ३ ॥

श्रवनामृत जेहिं कथा सुहाई। कही सो प्रगट होति कि
तब हनुमंत निकट चलि गयऊ। फिरि बैठीं मन बिसमय

[ सीताजी बोलीं— ] जिसने कानोंके लिये अमृतरूप यह सुन्दर
वह हे भाई ! प्रकट क्यों नहीं होता ? तब हनुमान्‌जी पास चले गये। उ
सीताजी फिरकर ( मुख फेरकर ) बैठ गयीं; उनके मनमें आश्चर्य हुआ ॥

राम दूत मैं मातु जानकी। सत्य सपथ करुनानिधा
यह मुद्रिका मातु मैं आनी। दीन्हि राम तुम्ह कहँ स

[ हनुमान्‌जीने कहा— ] हे माता जानकी ! मैं श्रीरामजीका
करुणानिधानकी सच्ची शपथ करता हूँ। हे माता ! यह अँगूठी मैं
हूँ। श्रीरामजीने मुझे आपके लिये यह सहिदानी ( निशानी या पहिचान ) दी

नर बानरहि संग कहु कैसें। कही कथा भइ संगति

[ सीताजीने पूछा— ] नर और वानरका संग कहो कैसे हुआ ? त
जीने जैसे संग हुआ था, वह सब कथा कही ॥ ६ ॥

दो०—कपि के बचन सप्रेम सुनि उपजा मन बिस्वास।
जाना मन क्रम बचन यह कृपासिंधु कर दास॥

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

हनुमान्‌जीके प्रेमयुक्त वचन सुनकर सीताजीके मनमें विश्वास उत्पन्न हो गया। ...ंने जान लिया कि यह मन, वचन और कर्मसे कृपासागर श्रीरघुनाथजीका दास है॥१३॥

—हरिजन जानि प्रीति अति गाढ़ी। सजल नयन पुलकावलि बाढ़ी॥
बूड़त बिरह जलधि हनुमाना। भयहु तात मो कहुँ जलजाना॥

भगवान्‌का जन (सेवक) जानकर अत्यन्त गाढ़ी प्रीति हो गयी। नेत्रोंमें ...माश्रुओंका] जल भर आया और शरीर अत्यन्त पुलकित हो गया। [सीताजीने —] हे तात हनुमान्! विरहसागरमें डूबती हुई मुझको तुम जहाज हुए॥१॥

अब कहु कुसल जाउँ बलिहारी। अनुज सहित सुख भवन खरारी॥
कोमलचित कृपाल रघुराई। कपि केहि हेतु धरी निठुराई॥

मैं बलिहारी जाती हूँ, अब छोटे भाई लक्ष्मणजीसहित खरके शत्रु सुखधाम ...ा कुशल-मंगल कहो। श्रीरघुनाथजी तो कोमलहृदय और कृपालु हैं। फिर हे ...ान्! उन्होंने किस कारण यह निष्ठुरता धारण कर ली है?॥२॥

सहज बानि सेवक सुख दायक। कबहुँक सुरति करत रघुनायक॥
कबहुँ नयन मम सीतल ताता। होइहहिं निरखि स्याम मृदु गाता॥

सेवकको सुख देना उनकी स्वाभाविक बान है। वे श्रीरघुनाथजी क्या कभी मेरी याद करते हैं? हे तात! क्या कभी उनके कोमल साँवले अंगोंको देखकर ...त्र शीतल होंगे॥३॥

बचनु न आव नयन भरे बारी। अहह नाथ हौं निपट बिसारी॥
देखि परम बिरहाकुल सीता। बोला कपि मृदु बचन बिनीता॥

[मुँहसे] वचन नहीं निकलता, नेत्रोंमें [विरहके आँसुओंका] जल भर आया। ... दुःखसे वे बोलीं—] हा नाथ! आपने मुझे बिल्कुल ही भुला दिया! सीताजी-...रहसे परम व्याकुल देखकर हनुमान्‌जी कोमल और विनीत वचन बोले—॥४॥

मातु कुसल प्रभु अनुज समेता। तव दुख दुखी सुकृपा निकेता॥
जनि जननी मानहु जियँ ऊना। तुम्ह ते प्रेमु राम कें दूना॥

हे माता! सुन्दर कृपाके धाम प्रभु भाई लक्ष्मणजीके सहित [शरीरसे] कुशल

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

हैं, परन्तु आपके दुःखसे दुखी हैं। हे माता! मनमें ग्लानि न मानिये (
करके दुःख न कीजिये)। श्रीरामचन्द्रजीके हृदयमें आपसे दूना प्रेम है॥ ५॥

दो०—रघुपति कर संदेसु अब सुनु जननी धरि धीर।
अस कहि कपि गदगद भयउ भरे बिलोचन नीर॥ १

हे माता! अब धीरज धरकर श्रीरघुनाथजीका सन्देश सुनिये। ऐसा
हनुमान्‌जी प्रेमसे गद्गद हो गये। उनके नेत्रोंमें [प्रेमाश्रुओंका] जल भर आया॥

चौ०—कहेउ राम बियोग तव सीता। मो कहुँ सकल भए बिप
नव तरु किसलय मनहुँ कृसानू। कालनिसा सम निसि ससि

[हनुमान्‌जी बोले—] श्रीरामचन्द्रजीने कहा है कि हे सीते! तुम्हारे
मेरे लिये सभी पदार्थ प्रतिकूल हो गये हैं। वृक्षोंके नये-नये कोमल पत्ते मानो
समान, रात्रि कालरात्रिके समान, चन्द्रमा सूर्यके समान, ॥ १ ॥

कुबलय बिपिन कुंत बन सरिसा। बारिद तपत तेल जनु ब
जे हित रहे करत तेइ पीरा। उरग स्वास सम त्रिबिध स

और कमलोंके वन भालोंके वनके समान हो गये हैं। मेघ मानो खौल
तेल बरसाते हैं। जो हित करनेवाले थे वे ही अब पीड़ा देने लगे हैं। त्रिविध (
मन्द, सुगन्ध) वायु साँपके श्वासके समान (जहरीली और गरम) हो गयी

कहेहू तें कछु दुख घटि होई। काहि कहौं यह जान न
तत्व प्रेम कर मम अरु तोरा। जानत प्रिया एकु मनु

मनका दुःख कह डालनेसे भी कुछ घट जाता है। पर कहूँ किससे
दुःख कोई जानता नहीं। हे प्रिये! मेरे और तेरे प्रेमका तत्त्व (रहस्य) ए
मन ही जानता है, ॥ ३ ॥

सो मनु सदा रहत तोहि पाहीं। जानु प्रीति रसु एतनेहि
प्रभु संदेसु सुनत बैदेही। मगन प्रेम तन सुधि नहिं

और वह मन सदा तेरे ही पास रहता है। बस, मेरे प्रेमका सार इ
समझ ले। प्रभुका सन्देश सुनते ही जानकीजी प्रेममें मग्न हो गयीं। उन्हें
सुध न रही॥ ४ ॥

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

कह कपि हृदयँ धीर धरु माता। सुमिरु राम सेवक सुखदाता॥
उर आनहु रघुपति प्रभुताई। सुनि मम बचन तजहु कदराई॥

हनुमान्‌जीने कहा—हे माता! हृदयमें धैर्य धारण करो और सेवकोंको सुख देनेवाले श्रीरामजीका स्मरण करो। श्रीरघुनाथजीकी प्रभुताको हृदयमें लाओ और मेरे वचन सुनकर कायरता छोड़ दो॥ ५॥

दो०—निसिचर निकर पतंग सम रघुपति बान कृसानु।
जननी हृदयँ धीर धरु जरे निसाचर जानु॥ १५॥

राक्षसोंके समूह पतंगोंके समान और श्रीरघुनाथजीके बाण अग्निके समान हैं। हे माता! हृदयमें धैर्य धारण करो और राक्षसोंको जला ही समझो॥ १५॥

चौ०—जौं रघुबीर होति सुधि पाई। करते नहिं बिलंबु रघुराई॥
राम बान रबि उएँ जानकी। तम बरूथ कहँ जातुधान की॥

श्रीरामचन्द्रजीने यदि खबर पायी होती तो वे विलम्ब न करते। हे जानकीजी! रामबाणरूपी सूर्यके उदय होनेपर राक्षसोंकी सेनारूपी अन्धकार कहाँ रह सकता है?॥ १॥

अबहिं मातु मैं जाउँ लवाई। प्रभु आयसु नहिं राम दोहाई॥
कछुक दिवस जननी धरु धीरा। कपिन्ह सहित अइहहिं रघुबीरा॥

हे माता! मैं आपको अभी यहाँसे लिवा जाऊँ। पर श्रीरामचन्द्रजीकी शपथ है, मुझे प्रभु (उन) की आज्ञा नहीं है। [अतः] हे माता! कुछ दिन और धीरज धरो। श्रीरामचन्द्रजी वानरोंसहित यहाँ आवेंगे,॥ २॥

निसिचर मारि तोहि लै जैहहिं। तिहुँ पुर नारदादि जसु गैहहिं॥
हैं सुत कपि सब तुम्हहि समाना। जातुधान अति भट बलवाना॥

और राक्षसोंको मारकर आपको ले जायँगे। नारद आदि [ऋषि-मुनि] तीनों लोकोंमें उनका यश गावेंगे। [सीताजीने कहा—] हे पुत्र! सब वानर तुम्हारे ही समान (नन्हे-नन्हे-से) होंगे, राक्षस तो बड़े बलवान् योद्धा हैं॥ ३॥

मोरें हृदय परम संदेहा। सुनि कपि प्रगट कीन्हि निज देहा॥
कनक भूधराकार सरीरा। समर भयंकर अतिबल बीरा॥

अतः मेरे हृदयमें बड़ा भारी सन्देह होता है [कि तुम-जैसे बंदर राक्षसोंको कैसे

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

जीतेंगे ]। यह सुनकर हनुमान्‌जीने अपना शरीर प्रकट किया। सोनेके पर्वत के आकारका ( अत्यन्त विशाल ) शरीर था, जो युद्धमें शत्रुओंके हृदयमें करनेवाला, अत्यन्त बलवान् और वीर था ॥ ४ ॥

सीता मन भरोस तब भयऊ। पुनि लघु रूप पवनसुत

तब ( उसे देखकर ) सीताजीके मनमें विश्वास हुआ। हनुमान्‌जीने रूप धारण कर लिया ॥ ५ ॥

दो०—सुनु माता साखामृग नहिं बल बुद्धि बिसाल।
प्रभु प्रताप तें गरुड़हि खाइ परम लघु ब्याल ॥

हे माता ! सुनो, वानरोंमें बहुत बल-बुद्धि नहीं होती। परन्तु प्रभुके बहुत छोटा सर्प भी गरुड़को खा सकता है ( अत्यन्त निर्बल भी महान् मार सकता है ) ॥ १६ ॥

चौ०—मन संतोष सुनत कपि बानी। भगति प्रताप तेज बल
आसिष दीन्हि रामप्रिय जाना। होहु तात बल सील

भक्ति, प्रताप, तेज और बलसे सनी हुई हनुमान्‌जीकी वाणी सुनकर मनमें सन्तोष हुआ। उन्होंने श्रीरामजीके प्रिय जानकर हनुमान्‌जीको दिया कि हे तात ! तुम बल और शीलके निधान होओ ॥ १ ॥

अजर अमर गुननिधि सुत होहू। करहुँ बहुत रघुनायक
करहुँ कृपा प्रभु अस सुनि काना। निर्भर प्रेम मगन

हे पुत्र ! तुम अजर ( बुढ़ापेसे रहित ), अमर और गुणोंके खजाने श्रीरघुनाथजी तुमपर बहुत कृपा करें ! 'प्रभु कृपा करें' ऐसा कानोंसे सुनते ही पूर्ण प्रेममें मग्न हो गये ॥ २ ॥

बार बार नाएसि पद सीसा। बोला बचन जोरि कर
अब कृतकृत्य भयउँ मैं माता। आसिष तव अमोघ

हनुमान्‌जीने बार-बार सीताजीके चरणोंमें सिर नवाया और फिर हाथ कहा—हे माता ! अब मैं कृतार्थ हो गया। आपका आशीर्वाद अमोघ ( यह बात प्रसिद्ध है ॥ ३ ॥

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

सुनहु मातु मोहि अतिसय भूखा। लागि देखि सुंदर फल रूखा॥
सुनु सुत करहिं बिपिन रखवारी। परम सुभट रजनीचर भारी॥

हे माता! सुनो, सुन्दर फलवाले वृक्षोंको देखकर मुझे बड़ी ही भूख लग
गी है। [ सीताजीने कहा— ] हे बेटा! सुनो, बड़े भारी योद्धा राक्षस इस वनकी
वाली करते हैं॥ ४॥

तिन्ह कर भय माता मोहि नाहीं। जौं तुम्ह सुख मानहु मन माहीं॥

[ हनुमान्‌जीने कहा— ] हे माता! यदि आप मनमें सुख मानें ( प्रसन्न होकर
ज्ञा दें ) तो मुझे उनका भय तो बिल्कुल नहीं है॥ ५॥

दो०—देखि बुद्धि बल निपुन कपि कहेउ जानकीं जाहु।
रघुपति चरन हृदयँ धरि तात मधुर फल खाहु॥ १७॥

हनुमान्‌जीको बुद्धि और बलमें निपुण देखकर जानकीजीने कहा— जाओ।
तात! श्रीरघुनाथजीके चरणोंको हृदयमें धारण करके मीठे फल खाओ॥ १७॥

—चलेउ नाइ सिरु पैठेउ बागा। फल खाएसि तरु तोरैं लागा॥
रहे तहाँ बहु भट रखवारे। कछु मारेसि कछु जाइ पुकारे॥

वे सीताजीको सिर नवाकर चले और बागमें घुस गये। फल खाये और वृक्षोंको
ने लगे। वहाँ बहुत-से योद्धा रखवाले थे। उनमेंसे कुछको मार डाला और कुछने
र रावणसे पुकार की—॥ १॥

नाथ एक आवा कपि भारी। तेहिं असोक बाटिका उजारी॥
खाएसि फल अरु बिटप उपारे। रच्छक मर्दि मर्दि महि डारे॥

[ और कहा— ] हे नाथ! एक बड़ा भारी बंदर आया है। उसने अशोकवाटिका
ड़ डाली। फल खाये, वृक्षोंको उखाड़ डाला और रखवालोंको मसल-मसलकर
नपर डाल दिया॥ २॥

सुनि रावन पठए भट नाना। तिन्हहि देखि गर्जेउ हनुमाना॥
सब रजनीचर कपि संघारे। गए पुकारत कछु अधमारे॥

यह सुनकर रावणने बहुत-से योद्धा भेजे। उन्हें देखकर हनुमान्‌जीने गर्जना
हनुमान्‌जीने सब राक्षसोंको मार डाला, कुछ जो अधमरे थे चिल्लाते हुए गये॥ ३॥

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

पुनि पठयउ तेहिं अच्छकुमारा। चला संग लै सुभट
आवत देखि बिटप गहि तर्जा। ताहि निपाति महाधुनि

फिर रावणने अक्षयकुमारको भेजा। वह असंख्य श्रेष्ठ योद्धाओंको
चला। उसे आते देखकर हनुमान्‌जीने एक वृक्ष [ हाथमें ] लेकर
उसे मारकर महाध्वनि ( बड़े जोर ) से गर्जना की ॥ ४ ॥

दो०—कछु मारेसि कछु मर्देसि कछु मिलएसि धरि धूरि।
कछु पुनि जाइ पुकारे प्रभु मर्कट बल भूरि ॥

उन्होंने सेनामेंसे कुछको मार डाला और कुछको मसल डाला औ
पकड़-पकड़कर धूलमें मिला दिया। कुछने फिर जाकर पुकार की कि हे प्र
बहुत ही बलवान् है ॥ १८ ॥

चौ०—सुनि सुत बध लंकेस रिसाना। पठएसि मेघनाद बल
मारसि जनि सुत बाँधेसु ताही। देखिअ कपिहि कहाँ कर

पुत्रका वध सुनकर रावण क्रोधित हो उठा और उसने [ अपने जे
बलवान् मेघनादको भेजा। [ उससे कहा कि— ] हे पुत्र ! मारना नहीं,
लाना। उस बंदरको देखा जाय कि कहाँका है ॥ १ ॥

चला इंद्रजित अतुलित जोधा। बंधु निधन सुनि उपजा
कपि देखा दारुन भट आवा। कटकटाइ गर्जा अरु

इन्द्रको जीतनेवाला अतुलनीय योद्धा मेघनाद चला। भाईका मारे
सुन उसे क्रोध हो आया। हनुमान्‌जीने देखा कि अबकी भयानक योद्धा
तब वे कटकटाकर गर्जे और दौड़े ॥ २ ॥

अति बिसाल तरु एक उपारा। बिरथ कीन्ह लंकेस
रहे महाभट ताके संगा। गहि गहि कपि मर्दइ निज

उन्होंने एक बहुत बड़ा वृक्ष उखाड़ लिया और [ उसके प्रहारसे ]
रावणके पुत्र मेघनादको बिना रथका कर दिया ( रथको तोड़कर उसे
दिया )। उसके साथ जो बड़े-बड़े योद्धा थे, उनको पकड़-पकड़कर हनुमान्
शरीरसे मसलने लगे ॥ ३ ॥

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

तिन्हहि निपाति ताहि सन बाजा। भिरे जुगल मानहुँ गजराजा ॥
मुठिका मारि चढ़ा तरु जाई। ताहि एक छन मुरुछा आई ॥

उन सबको मारकर फिर मेघनादसे लड़ने लगे। [ लड़ते हुए वे ऐसे मालूम थे ] मानो दो गजराज ( श्रेष्ठ हाथी ) भिड़ गये हों। हनुमान्‌जी उसे एक घूँसा र वृक्षपर जा चढ़े। उसको क्षणभरके लिये मूर्छा आ गयी ॥ ४ ॥

उठि बहोरि कीन्हिसि बहु माया। जीति न जाइ प्रभंजन जाया ॥

फिर उठकर उसने बहुत माया रची; परन्तु पवनके पुत्र उससे जीते जाते ॥ ५ ॥

दो०—ब्रह्म अस्त्र तेहिं साँधा कपि मन कीन्ह बिचार।
जौं न ब्रह्मसर मानउँ महिमा मिटइ अपार ॥ १९ ॥

अन्तमें उसने ब्रह्मास्त्रका सन्धान ( प्रयोग ) किया। तब हनुमान्‌जीने मनमें किया कि यदि ब्रह्मास्त्रको नहीं मानता हूँ तो उसकी अपार महिमा मिट ॥ १९ ॥

ब्रह्मबान कपि कहुँ तेहिं मारा। परतिहुँ बार कटकु संघारा ॥
तेहिं देखा कपि मुरुछित भयऊ। नागपास बाँधेसि लै गयऊ ॥

उसने हनुमान्‌जीको ब्रह्मबाण मारा, [ जिसके लगते ही वे वृक्षसे नीचे ड़े ] परन्तु गिरते समय भी उन्होंने बहुत-सी सेना मार डाली। जब उसने के हनुमान्‌जी मूर्छित हो गये हैं, तब वह उनको नागपाशसे बाँधकर ले गया ॥ १ ॥

जासु नाम जपि सुनहु भवानी। भव बंधन काटहिं नर ग्यानी ॥
तासु दूत कि बंध तरु आवा। प्रभु कारज लगि कपिहिं बँधावा ॥

[शिवजी कहते हैं—] हे भवानी ! सुनो, जिनका नाम जपकर ज्ञानी ( विवेकी ) संसार ( जन्म-मरण ) के बन्धनको काट डालते हैं, उनका दूत कहीं बन्धनमें ता है ? किन्तु प्रभुके कार्यके लिये हनुमान्‌जीने स्वयं अपनेको बँधा लिया ॥ २ ॥

कपि बंधन सुनि निसिचर धाए। कौतुक लागि सभाँ सब आए ॥
दसमुख सभा दीखि कपि जाई। कहि न जाइ कछु अति प्रभुताई ॥

दरका बाँधा जाना सुनकर राक्षस दौड़े और कौतुकके लिये ( तमाशा देखनेके

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

लिये) सब सभामें आये। हनुमान्‌जीने जाकर रावणकी सभा देखी। उसकी न
प्रभुता (ऐश्वर्य) कुछ कही नहीं जाती ॥ ३ ॥

कर जोरें सुर दिसिप बिनीता। भृकुटि बिलोकत सकल स
देखि प्रताप न कपि मन संका। जिमि अहिगन महुँ गरुड़ अ

देवता और दिक्पाल हाथ जोड़े बड़ी नम्रताके साथ भयभीत हुए सब
भौं ताक रहे हैं (उसका रुख देख रहे हैं)। उसका ऐसा प्रताप दे
हनुमान्‌जीके मनमें जरा भी डर नहीं हुआ। वे ऐसे निःशङ्क खड़े रहे जै
समूहमें गरुड़ निःशङ्क (निर्भय) रहते हैं ॥ ४ ॥

दो०—कपिहि बिलोकि दसानन बिहसा कहि दुर्बाद।
सुत बध सुरति कीन्हि पुनि उपजा हृदयँ बिषाद ॥

हनुमान्‌जीको देखकर रावण दुर्वचन कहता हुआ खूब हँसा। फिर
स्मरण किया तो उसके हृदयमें विषाद उत्पन्न हो गया ॥ २० ॥

चौ०—कह लंकेस कवन तैं कीसा। केहि कें बल घालेहि बन
की धौं श्रवन सुनेहि नहिं मोही। देखउँ अति असंक सठ

लङ्कापति रावणने कहा—रे वानर! तू कौन है? किसके बलपर तू
उजाड़कर नष्ट कर डाला? क्या तूने कभी मुझे (मेरा नाम और यश
नहीं सुना? रे शठ! मैं तुझे अत्यन्त निःशंक देख रहा हूँ ॥ १ ॥

मारे निसिचर केहिं अपराधा। कहु सठ तोहि न प्रान कइ
सुनु रावन ब्रह्मांड निकाया। पाइ जासु बल बिरचति

तूने किस अपराधसे राक्षसोंको मारा? रे मूर्ख! बता, क्या तुझे प्रा
का भय नहीं है? [हनुमान्‌जीने कहा—] हे रावण! सुन, जिनका बल पा
सम्पूर्ण ब्रह्माण्डोंके समूहोंकी रचना करती है; ॥ २ ॥

जाकें बल बिरंचि हरि ईसा। पालत सृजत हरत दस
जा बल सीस धरत सहसानन। अंडकोस समेत गिरि

जिनके बलसे हे दशशीश! ब्रह्मा, विष्णु, महेश [क्रमशः] सृष्टि

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

न और संहार करते हैं; जिनके बलसे सहस्र मुख ( फणों ) वाले शेषजी पर्वत वनसहित समस्त ब्रह्माण्डको सिरपर धारण करते हैं; ॥ ३ ॥

धरइ जो बिबिध देह सुरत्राता। तुम्ह से सठन्ह सिखावनु दाता॥
हर कोदंड कठिन जेहिं भंजा। तेहि समेत नृप दल मद गंजा॥

जो देवताओंकी रक्षाके लिये नाना प्रकारकी देह धारण करते हैं और जो रे-जैसे मूर्खोंको शिक्षा देनेवाले हैं, जिन्होंने शिवजीके कठोर धनुषको तोड़ डाला उसीके साथ राजाओंके समूहका गर्व चूर्ण कर दिया; ॥ ४ ॥

खर दूषन त्रिसिरा अरु बाली। बधे सकल अतुलित बलसाली॥

जिन्होंने खर, दूषण, त्रिशिरा और बालिको मार डाला, जो सब-के-सब नीय बलवान् थे; ॥ ५ ॥

दो०—जाके बल लवलेस तें जितेहु चराचर झारि।
तासु दूत मैं जा करि हरि आनेहु प्रिय नारि॥ २१॥

जिनके लेशमात्र बलसे तुमने समस्त चराचर जगत्को जीत लिया और जिनकी पत्नीको तुम [ चोरीसे ] हर लाये हो, मैं उन्हींका दूत हूँ ॥ २१ ॥

—जानउँ मैं तुम्हारि प्रभुताई। सहसबाहु सन परी लराई॥
समर बालि सन करि जसु पावा। सुनि कपि बचन बिहसि बिहरावा॥

मैं तुम्हारी प्रभुताको खूब जानता हूँ। सहस्रबाहुसे तुम्हारी लड़ाई हुई थी बालिसे युद्ध करके तुमने यश प्राप्त किया था। हनुमान्‌जीके [ मार्मिक ] वचन र रावणने हँसकर बात टाल दी ॥ १ ॥

खायउँ फल प्रभु लागी भूँखा। कपि सुभाव तें तोरेउँ रूखा॥
सब कें देह परम प्रिय स्वामी। मारहिं मोहि कुमारग गामी॥

हे [ राक्षसोंके ] स्वामी ! मुझे भूख लगी थी, [ इसलिये ] मैंने फल खाये वानर-स्वभावके कारण वृक्ष तोड़े। हे [ निशाचरोंके ] मालिक ! देह सबको परम । कुमार्गपर चलनेवाले ( दुष्ट ) राक्षस जब मुझे मारने लगे, ॥ २ ॥

जिन्ह मोहि मारा ते मैं मारे। तेहि पर बाँधेउँ तनयँ तुम्हारे॥
मोहि न कछु बाँधे कइ लाजा। कीन्ह चहउँ निज प्रभु कर काजा॥

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

तब जिन्होंने मुझे मारा, उनको मैंने भी मारा। उसपर तुम्हारे पुत्रने मुझ
लिया। [ किन्तु ] मुझे अपने बाँधे जानेकी कुछ भी लज्जा नहीं है। मैं तो अप
कार्य किया चाहता हूँ ॥ ३ ॥

बिनती करउँ जोरि कर रावन। सुनहु मान तजि मोर सिख
देखहु तुम्ह निज कुलहि बिचारी। भ्रम तजि भजहु भगत भयहर

हे रावण ! मैं हाथ जोड़कर तुमसे विनती करता हूँ, तुम अभिमान
मेरी सीख सुनो। तुम अपने पवित्र कुलका विचार करके देखो और भ्रमको
भक्तभयहारी भगवान्‌को भजो ॥ ४ ॥

जाकें डर अति काल डेराई। जो सुर असुर चराचर
तासों बयरु कबहुँ नहिं कीजै। मोरे कहें जानकी

जो देवता, राक्षस और समस्त चराचरको खा जाता है, वह काल भी जि
अत्यन्त डरता है, उनसे कदापि वैर न करो और मेरे कहनेसे जानकीजीको दे दो ॥

दो०—प्रनतपाल रघुनायक करुना सिंधु खरारि।
गएँ सरन प्रभु राखिहैं तव अपराध बिसारि ॥

खरके शत्रु श्रीरघुनाथजी शरणागतोंके रक्षक और दयाके समुद्र हैं। शर
प्रभु तुम्हारा अपराध भुलाकर तुम्हें अपनी शरणमें रख लेंगे ॥ २२ ॥

चौ०—राम चरन पंकज उर धरहू। लंका अचल राजु तुम्ह
रिषि पुलस्ति जसु बिमल मयंका। तेहि ससि महुँ जनि होहु

तुम श्रीरामजीके चरणकमलोंको हृदयमें धारण करो और लङ्काका अचल रा
ऋषि पुलस्त्यजीका यश निर्मल चन्द्रमाके समान है। उस चन्द्रमामें तुम कलंक

राम नाम बिनु गिरा न सोहा। देखु बिचारि त्यागि मद
बसन हीन नहिं सोह सुरारी। सब भूषन भूषित बर

रामनामके बिना वाणी शोभा नहीं पाती, मद-मोहको छोड़, विचारकर
देवताओंके शत्रु ! सब गहनोंसे सजी हुई सुन्दरी स्त्री भी कपड़ोंके बिना
शोभा नहीं पाती ॥ २ ॥

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

राम बिमुख संपति प्रभुताई। जाइ रही पाई बिनु पाई॥
सजल मूल जिन्ह सरितन्ह नाहीं। बरषि गएँ पुनि तबहिं सुखाहीं॥

रामविमुख पुरुषकी सम्पत्ति और प्रभुता रही हुई भी चली जाती है और उसका न पानेके समान है। जिन नदियोंके मूलमें कोई जलस्रोत नहीं है (अर्थात् जिन्हें ल बरसातका ही आसरा है) वे वर्षा बीत जानेपर फिर तुरंत ही सूख जाती हैं॥ ३॥

सुनु दसकंठ कहउँ पन रोपी। बिमुख राम त्राता नहिं कोपी॥
संकर सहस बिष्नु अज तोही। सकहिं न राखि राम कर द्रोही॥

हे रावण! सुनो, मैं प्रतिज्ञा करके कहता हूँ कि रामविमुखकी रक्षा करनेवाला भी नहीं है। हजारों शंकर, विष्णु और ब्रह्मा भी श्रीरामजीके साथ द्रोह वाले तुमको नहीं बचा सकते॥ ४॥

दो०—मोहमूल बहु सूल प्रद त्यागहु तम अभिमान।
भजहु राम रघुनायक कृपा सिंधु भगवान॥ २३॥

मोह ही जिसका मूल है ऐसे (अज्ञानजनित), बहुत पीड़ा देनेवाले, तमरूप अभिमान- याग कर दो और रघुकुलके स्वामी, कृपाके समुद्र भगवान् श्रीरामचन्द्रजीका भजन करो।

—जदपि कही कपि अति हित बानी। भगति बिबेक बिरति नय सानी॥
बोला बिहसि महा अभिमानी। मिला हमहि कपि गुर बड़ ग्यानी॥

यद्यपि हनुमान्‌जीने भक्ति, ज्ञान, वैराग्य और नीतिसे सनी हुई बहुत ही ी वाणी कही, तो भी वह महान् अभिमानी रावण बहुत हँसकर (व्यंगसे) कि हमें यह बंदर बड़ा ज्ञानी गुरु मिला!॥ १॥

मृत्यु निकट आई खल तोही। लागेसि अधम सिखावन मोही॥
उलटा होइहि कह हनुमाना। मतिभ्रम तोर प्रगट मैं जाना॥

रे दुष्ट! तेरी मृत्यु निकट आ गयी है। अधम! मुझे शिक्षा देने चला है। न्‌जीने कहा—इससे उलटा ही होगा (अर्थात् मृत्यु तेरी निकट आयी है, मेरी )। यह तेरा मतिभ्रम (बुद्धिका फेर) है, मैंने प्रत्यक्ष जान लिया है॥ २॥

सुनि कपि बचन बहुत खिसिआना। बेगि न हरहु मूढ़ कर प्राना॥
सुनत निसाचर मारन धाए। सचिवन्ह सहित बिभीषनु आए॥

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

हनुमान्‌जीके वचन सुनकर वह बहुत ही कुपित हो गया [ और बोला—
इस मूर्खका प्राण शीघ्र ही क्यों नहीं हर लेते। सुनते ही राक्षस उन्हें मार
उसी समय मन्त्रियोंके साथ विभीषणजी वहाँ आ पहुँचे ॥ ३ ॥

नाइ सीस करि बिनय बहूता। नीति बिरोध न मारिअ
आन दंड कछु करिअ गोसाँई। सबहीं कहा मंत्र भल

उन्होंने सिर नवाकर और बहुत विनय करके रावणसे कहा कि दूत
नहीं चाहिये, यह नीतिके विरुद्ध है। हे गोसाईं ! कोई दूसरा दण्ड दिय
सबने कहा—भाई ! यह सलाह उत्तम है ॥ ४ ॥

सुनत बिहसि बोला दसकंधर। अंग भंग करि पठइअ

यह सुनते ही रावण हँसकर बोला—अच्छा तो, बंदरको अंग-भं
भेज ( लौटा ) दिया जाय ॥ ५ ॥

दो०—कपि कें ममता पूँछ पर सबहि कहउँ समुझाइ।
तेल बोरि पट बाँधि पुनि पावक देहु लगाइ ॥

मैं सबको समझाकर कहता हूँ कि बंदरकी ममता पूँछपर होती है। अ
में कपड़ा डुबोकर उसे इसकी पूँछमें बाँधकर फिर आग लगा दो ॥ २४ ॥

चौ०—पूँछहीन बानर तहँ जाइहि। तब सठ निज नाथहि लइ आ
जिन्ह कै कीन्हिसि बहुत बड़ाई। देखउँ मैं तिन्ह कै प्र

जब बिना पूँछका यह बंदर वहाँ ( अपने स्वामीके पास ) जायगा, तब
अपने मालिकको साथ ले आयेगा। जिनकी इसने बहुत बड़ाई की है
उनकी प्रभुता ( सामर्थ्य ) तो देखूँ ! ॥ १ ॥

बचन सुनत कपि मन मुसुकाना। भइ सहाय सारद मैं
जातुधान सुनि रावन बचना। लागे रचैं मूढ़ सोइ

यह वचन सुनते ही हनुमान्‌जी मनमें मुसकराये [ और मन-ही-मन बो
मैं जान गया, सरस्वतीजी [ इसे ऐसी बुद्धि देनेमें ] सहायक हुई हैं। रावणके वच
मूर्ख राक्षस वही ( पूँछमें आग लगानेकी ) तैयारी करने लगे ॥ २ ॥

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

रहा न नगर बसन घृत तेला। बाढ़ी पूँछ कीन्ह कपि खेला॥
कौतुक कहँ आए पुरबासी। मारहिं चरन करहिं बहु हाँसी॥

[ पूँछके लपेटनेमें इतना कपड़ा और घी-तेल लगा कि ] नगरमें कपड़ा, र तेल नहीं रह गया। हनुमान्‌जीने ऐसा खेल किया कि पूँछ बढ़ गयी हो गयी )। नगरवासीलोग तमाशा देखने आये। वे हनुमान्‌जीको पैरसे मारते हैं और उनकी बहुत हँसी करते हैं॥ ३॥

बाजहिं ढोल देहिं सब तारी। नगर फेरि पुनि पूँछ प्रजारी॥
पावक जरत देखि हनुमंता। भयउ परम लघुरूप तुरंता॥

ढोल बजते हैं, सब लोग तालियाँ पीटते हैं। हनुमान्‌जीको नगरमें फिराकर फिर पूँछ- लगा दी। अग्निको जलते हुए देखकर हनुमान्‌जी तुरंत ही बहुत छोटे रूपमें हो गये।

निबुकि चढ़ेउ कपि कनक अटारीं। भईं सभीत निसाचर नारीं॥

बन्धनसे निकलकर वे सोनेकी अटारियोंपर जा चढ़े। उनको देखकर राक्षसों- त्रयाँ भयभीत हो गयीं॥ ५॥

दो०—हरि प्रेरित तेहि अवसर चले मरुत उनचास।
अट्टहास करि गर्जा कपि बढ़ि लाग अकास॥ २५॥

उस समय भगवान्‌की प्रेरणासे उन्चासों पवन चलने लगे। हनुमान्‌जी अट्टहास गर्जे और बढ़कर आकाशसे जा लगे॥ २५॥

देह बिसाल परम हरुआई। मंदिर तें मंदिर चढ़ धाई॥
जरइ नगर भा लोग बिहाला। झपट लपट बहु कोटि कराला॥

देह बड़ी विशाल, परन्तु बहुत ही हल्की ( फुर्तीली ) है। वे दौड़कर एक दूसरे महलपर चढ़ जाते हैं। नगर जल रहा है, लोग बेहाल हो गये हैं। करोड़ों भयङ्कर लपटें झपट रही हैं॥ १॥

तात मातु हा सुनिअ पुकारा। एहिं अवसर को हमहि उबारा॥
हम जो कहा यह कपि नहिं होई। बानर रूप धरें सुर कोई॥

हाय बप्पा! हाय मैया! इस अवसरपर हमें कौन बचावेगा? [ चारों ओर ]

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

यही पुकार सुनायी पड़ रही है। हमने तो पहले ही कहा था कि यह
है, वानरका रूप धरे कोई देवता है ! ॥ २ ॥

साधु अवग्या कर फलु ऐसा। जरइ नगर अनाथ क
जारा नगरु निमिष एक माहीं। एक बिभीषन कर गृ

साधुके अपमानका यह फल है कि नगर अनाथके नगरकी तरह जल
हनुमान्‌जीने एक ही क्षणमें सारा नगर जला डाला। एक विभीषणका घर नहीं

ता कर दूत अनल जेहिं सिरिजा। जरा न सो तेहि कारन
उलटि पलटि लंका सब जारी। कूदि परा पुनि सिंधु

[ शिवजी कहते हैं— ] हे पार्वती ! जिन्होंने अग्निको बनाया,
उन्हींके दूत हैं। इसी कारण वे अग्निसे नहीं जले। हनुमान्‌जीने उ
( एक ओरसे दूसरी ओरतक ) सारी लंका जला दी। फिर वे समुद्रमें कूद

दो०—पूँछ बुझाइ खोइ श्रम धरि लघुरूप बहोरि।
जनकसुता कें आगें ठाढ़ भयउ कर जोरि॥

पूँछ बुझाकर, थकावट दूर करके और फिर छोटा-सा रूप धारण कर
श्रीजानकीजीके सामने हाथ जोड़कर जा खड़े हुए ॥ २६ ॥

चौ०—मातु मोहि दीजे कछु चीन्हा। जैसें रघुनायक मोहि
चूड़ामनि उतारि तब दयऊ। हरष समेत पवनसुत

[ हनुमान्‌जीने कहा—] हे माता ! मुझे कोई चिह्न ( पहचान ) दी
श्रीरघुनाथजीने मुझे दिया था। तब सीताजीने चूड़ामणि उतारकर दी। ह
उसको हर्षपूर्वक ले लिया ॥ १ ॥

कहेहु तात अस मोर प्रनामा। सब प्रकार प्रभु पूर
दीन दयाल बिरिदु संभारी। हरहु नाथ मम संकट

[ जानकीजीने कहा—] हे तात ! मेरा प्रणाम निवेदन करना और
कहना—हे प्रभु ! यद्यपि आप सब प्रकारसे पूर्णकाम हैं (आपको किसी प्रकार
नहीं है ), तथापि दीनों ( दुखियों ) पर दया करना आपका विरद है [ औ
हूँ, ] अतः उस विरदको याद करके, हे नाथ ! मेरे भारी संकटको दूर कीजि

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

तात सक्रसुत कथा सुनाएहु । बान प्रताप प्रभुहि समुझाएहु ॥
मास दिवस महुँ नाथु न आवा । तौ पुनि मोहि जिअत नहिं पावा ॥

हे तात ! इन्द्रपुत्र जयन्तकी कथा ( घटना ) सुनाना और प्रभुको उनके बाणका समझाना ( स्मरण कराना ) । यदि महीनेभरमें नाथ न आये तो फिर जीती न पायेंगे ॥ ३ ॥

कहु कपि केहि बिधि राखौं प्राना । तुम्हहू तात कहत अब जाना ॥
तोहि देखि सीतलि भइ छाती । पुनि मो कहुँ सोइ दिनु सो राती ॥

हे हनुमान् ! कहो, मैं किस प्रकार प्राण रक्खूँ । हे तात ! तुम भी अब जानेको हो ! तुमको देखकर छाती ठंडी हुई थी । फिर मुझे वही दिन और वही रात , ॥ ४ ॥

दो०—जनकसुतहि समुझाइ करि बहु बिधि धीरजु दीन्ह ।
चरन कमल सिरु नाइ कपि गवनु राम पहिं कीन्ह ॥ २७ ॥

हनुमान्जीने जानकीजीको समझाकर बहुत प्रकारसे धीरज दिया और उनके मलोंमें सिर नवाकर श्रीरामजीके पास गमन किया ॥ २७ ॥

चलत महाधुनि गर्जेसि भारी । गर्भ स्रवहिं सुनि निसिचर नारी ॥
नाघि सिंधु एहि पारहि आवा । सबद किलिकिला कपिन्ह सुनावा ॥

चलते समय उन्होंने महाध्वनिसे भारी गर्जन किया, जिसे सुनकर राक्षसोंकी गर्भ गिरने लगे । समुद्र लाँघकर वे इस पार आये और उन्होंने वानरोंको ला शब्द ( हर्षध्वनि ) सुनाया ॥ १ ॥

हरषे सब बिलोकि हनुमाना । नूतन जन्म कपिन्ह तब जाना ॥
मुख प्रसन्न तन तेज बिराजा । कीन्हेसि रामचंद्र कर काजा ॥

हनुमान्जीको देखकर सब हर्षित हो गये और तब वानरोंने अपना नया जन्म । हनुमान्जीका मुख प्रसन्न है और शरीरमें तेज विराजमान है, [ जिससे समझ लिया कि ] ये श्रीरामचन्द्रजीका कार्य कर आये हैं ॥ २ ॥

मिले सकल अति भए सुखारी । तलफत मीन पाव जिमि बारी ॥
चले हरषि रघुनायक पासा । पूँछत कहत नवल इतिहासा ॥

सब हनुमान्जीसे मिले और बहुत ही सुखी हुए । जैसे तड़पती हुई मछलीको

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

जल मिल गया हो। सब हर्षित होकर नये-नये इतिहास ( वृत्तान्त ) [कहते]
हुए श्रीरघुनाथजीके पास चले ॥ ३ ॥

तब मधुबन भीतर सब आए। अंगद संमत मधु फल [खाए॥]
रखवारे जब बरजन लागे। मुष्टि प्रहार हनत सब [भागे॥]

तब सब लोग मधुवनके भीतर आये और अंगदकी सम्मतिसे सबने
[ या मधु और फल ] खाये। जब रखवाले बरजने लगे, तब घूँसोंकी मा[र]
सब रखवाले भाग छूटे ॥ ४ ॥

दो०—जाइ पुकारे ते सब बन उजार जुबराज।
सुनि सुग्रीव हरष कपि करि आए प्रभु काज ॥ [२८॥]

उन सबने जाकर पुकारा कि युवराज अंगद वन उजाड़ रहे हैं। [य]
सुग्रीव हर्षित हुए कि वानर प्रभुका कार्य कर आये हैं ॥ २८ ॥

चौ०—जौं न होति सीता सुधि पाई। मधुबन के फल सकहिं कि [खाई॥]
एहि बिधि मन बिचार कर राजा। आइ गए कपि सहित [समाजा॥]

यदि सीताजीकी खबर न पायी होती तो क्या वे मधुवनके फल खा [सकते?]
इस प्रकार राजा सुग्रीव मनमें विचार कर ही रहे थे कि समाजसहित वानर आ ग[ये।]

आइ सबन्हि नावा पद सीसा। मिलेउ सबन्हि अति प्रेम [कपीसा॥]
पूँछी कुसल कुसल पद देखी। राम कृपाँ भा काजु [बिसेषी॥]

सबने आकर सुग्रीवके चरणोंमें सिर नवाया। कपिराज सुग्रीव सभीसे [प्रेमके]
साथ मिले। उन्होंने कुशल पूछी, [ तब वानरोंने उत्तर दिया— ] आपके
दर्शनसे सब कुशल है। श्रीरामजीकी कृपासे विशेष कार्य हुआ ( का[र्यमें]
सफलता हुई है ) ॥ २ ॥

नाथ काजु कीन्हेउ हनुमाना। राखे सकल कपिन्ह के [प्राना॥]
सुनि सुग्रीव बहुरि तेहि मिलेऊ। कपिन्ह सहित रघुपति पहिं [चलेऊ॥]

हे नाथ! हनुमान्‌ने ही सब कार्य किया और सब वानरोंके प्राण बचा[ये।]
सुनकर सुग्रीवजी हनुमान्‌जीसे फिर मिले और सब वानरोंसमेत श्रीरघुनाथजीके [पास चले।]

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

राम कपिन्ह जब आवत देखा। किएँ काजु मन हरष बिसेषा ॥
फटिक सिला बैठे द्वौ भाई। परे सकल कपि चरनन्हि जाई ॥

श्रीरामजीने जब वानरोंको कार्य किये हुए आते देखा तब उनके मनमें विशेष हुआ। दोनों भाई स्फटिक शिलापर बैठे थे। सब वानर जाकर उनके चरणोंपर गिर पड़े।

दो०—प्रीति सहित सब भेटे रघुपति करुना पुंज।
पूँछी कुसल नाथ अब कुसल देखि पद कंज ॥ २९ ॥

दयाकी राशि श्रीरघुनाथजी सबसे प्रेमसहित गले लगकर मिले और कुशल पूछी। नरोंने कहा—] हे नाथ! आपके चरणकमलोंके दर्शन पानेसे अब कुशल है ॥ २९ ॥

--जामवंत कह सुनु रघुराया। जा पर नाथ करहु तुम्ह दाया ॥
ताहि सदा सुभ कुसल निरंतर। सुर नर मुनि प्रसन्न ता ऊपर ॥

जाम्बवान्ने कहा—हे रघुनाथजी! सुनिये। हे नाथ! जिसपर आप दया हैं, उसे सदा कल्याण और निरन्तर कुशल है। देवता, मनुष्य और मुनि सभी र प्रसन्न रहते हैं ॥ १ ॥

सोइ बिजई बिनई गुन सागर। तासु सुजसु त्रैलोक उजागर ॥
प्रभु कीं कृपा भयउ सबु काजू। जन्म हमार सुफल भा आजू ॥

वही विजयी है, वही विनयी है और वही गुणोंका समुद्र बन जाता है। का सुन्दर यश तीनों लोकोंमें प्रकाशित होता है। प्रभुकी कृपासे सब कार्य हुआ। हमारा जन्म सफल हो गया ॥ २ ॥

नाथ पवनसुत कीन्हि जो करनी। सहसहुँ मुख न जाइ सो बरनी ॥
पवनतनय के चरित सुहाए। जामवंत रघुपतिहि सुनाए ॥

हे नाथ! पवनपुत्र हनुमान्ने जो करनी की उसका हजार मुखोंसे भी वर्णन नहीं जा सकता। तब जाम्बवान्ने हनुमान्जीके सुन्दर चरित्र (कार्य) श्रीरघुनाथजीको सुनाये

सुनत कृपानिधि मन अति भाए। पुनि हनुमान हरषि हियँ लाए ॥
कहहु तात केहि भाँति जानकी। रहति करति रच्छा स्वप्रान की ॥

[ वे चरित्र ] सुननेपर कृपानिधि श्रीरामचन्द्रजीके मनको बहुत ही अच्छे लगे। ने हर्षित होकर हनुमान्जीको फिर हृदयसे लगा लिया और कहा—हे तात!

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

कहो, सीता किस प्रकार रहती और अपने प्राणोंकी रक्षा करती हैं ? ॥ ४

दो०—नाम पाहरू दिवस निसि ध्यान तुम्हार कपाट।
लोचन निज पद जंत्रित जाहिं प्रान केहिं बाट ॥

[ हनुमान्‌जीने कहा—] आपका नाम रात-दिन पहरा देनेवाला है, ध्यान ही किंवाड़ है। नेत्रोंको अपने चरणोंमें लगाये रहती हैं, यही ताला फिर प्राण जायँ तो किस मार्गसे ? ॥ ३० ॥

चौ०—चलत मोहि चूड़ामनि दीन्ही। रघुपति हृदयँ लाइ सोइ
नाथ जुगल लोचन भरि बारी। बचन कहे कछु जनककु

चलते समय उन्होंने मुझे चूड़ामणि [ उतारकर ] दी। श्रीरघुनाथ लेकर हृदयसे लगा लिया। [ हनुमान्‌जीने फिर कहा—] हे नाथ ! दो जल भरकर जानकीजीने मुझसे कुछ वचन कहे—॥ १ ॥

अनुज समेत गहेहु प्रभु चरना। दीन बंधु प्रनतारति
मन क्रम बचन चरन अनुरागी। केहिं अपराध नाथ हौं

छोटे भाईसमेत प्रभुके चरण पकड़ना [ और कहना कि ] आप दीन शरणागतके दुःखोंको हरनेवाले हैं। और मैं मन, वचन और कर्मसे आपके अनुरागिणी हूँ। फिर स्वामी ( आप ) ने मुझे किस अपराधसे त्याग दिया ? ॥

अवगुन एक मोर मैं माना। बिछुरत प्रान न कीन्ह
नाथ सो नयनन्हि को अपराधा। निसरत प्रान करहिं हठि

[ हाँ ] एक दोष मैं अपना [ अवश्य ] मानती हूँ कि आपका वियोग मेरे प्राण नहीं चले गये। किन्तु हे नाथ ! यह तो नेत्रोंका अपराध है जो निकलनेमें हठपूर्वक बाधा देते हैं ॥ ३ ॥

बिरह अगिनि तनु तूल समीरा। स्वास जरइ छन माहिं
नयन स्रवहिं जलु निज हित लागी। जरैं न पाव देह बिरहा

विरह अग्नि है, शरीर रूई है और श्वास पवन है; इस प्रकार [ पवनका संयोग होनेसे ] यह शरीर क्षणमात्रमें जल सकता है। परन्तु

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

लिये ( प्रभुका स्वरूप देखकर सुखी होनेके लिये ) जल ( आँसू ) बरसाते
जिससे विरहकी आगसे भी देह जलने नहीं पाती ॥ ४ ॥

सीता कै अति बिपति बिसाला। बिनहिं कहें भलि दीनदयाला ॥

सीताजीकी विपत्ति बहुत बड़ी है। हे दीनदयालु ! वह बिना कही ही अच्छी
कहनेसे आपको बड़ा क्लेश होगा ) ॥ ५ ॥

दो०–निमिष निमिष करुनानिधि जाहिं कलप सम बीति।
बेगि चलिअ प्रभु आनिअ भुज बल खल दल जीति ॥ ३१ ॥

हे करुणानिधान ! उनका एक-एक पल कल्पके समान बीतता है। अतः हे प्रभु ! तुरंत
ये और अपनी भुजाओंके बलसे दुष्टोंके दलको जीतकर सीताजीको ले आइये ॥३१॥

–सुनि सीता दुख प्रभु सुख अयना। भरि आए जल राजिव नयना ॥
बचन कायँ मन मम गति जाही। सपनेहुँ बूझिअ बिपति कि ताही ॥

सीताजीका दुःख सुनकर सुखके धाम प्रभुके कमलनेत्रोंमें जल भर आया [ और
ले– ] मन, वचन और शरीरसे जिसे मेरी ही गति ( मेरा ही आश्रय ) है उसे
स्वप्नमें भी विपत्ति हो सकती है ? ॥ १ ॥

कह हनुमंत बिपति प्रभु सोई। जब तव सुमिरन भजन न होई ॥
केतिक बात प्रभु जातुधान की। रिपुहि जीति आनिबी जानकी ॥

हनुमान्‌जीने कहा–हे प्रभु ! विपत्ति तो वही ( तभी ) है जब आपका भजन-
न हो। हे प्रभो ! राक्षसोंकी बात ही कितनी है ? आप शत्रुको जीतकर
कीजीको ले आवेंगे ॥ २ ॥

सुनु कपि तोहि समान उपकारी। नहिं कोउ सुर नर मुनि तनुधारी ॥
प्रति उपकार करौं का तोरा। सनमुख होइ न सकत मन मोरा ॥

[ भगवान् कहने लगे— ] हे हनुमान् ! सुन; तेरे समान मेरा उपकारी देवता,
अथवा मुनि कोई भी शरीरधारी नहीं है। मैं तेरा प्रत्युपकार ( बदलेमें उपकार )
या करूँ, मेरा मन भी तेरे सामने नहीं हो सकता ॥ ३ ॥

सुनु सुत तोहि उरिन मैं नाहीं। देखेउँ करि बिचार मन माहीं ॥
पुनि पुनि कपिहि चितव सुरत्राता। लोचन नीर पुलक अति गाता ॥

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

हे पुत्र ! सुन; मैंने मनमें [ खूब ] विचार करके देख लिया कि उऋण नहीं हो सकता। देवताओंके रक्षक प्रभु बार-बार हनुमान्‌जीको देख नेत्रोंमें प्रेमाश्रुओंका जल भरा है और शरीर अत्यन्त पुलकित है ॥ ४ ॥

दो०—सुनि प्रभु बचन बिलोकि मुख गात हरषि हनुमंत।
चरन परेउ प्रेमाकुल त्राहि त्राहि भगवंत ॥ ३

प्रभुके वचन सुनकर और उनके [ प्रसन्न ] मुख तथा [ पुलकित ] देखकर हनुमान्‌जी हर्षित हो गये। और प्रेममें विकल होकर 'हे भगवन्! करो, रक्षा करो' कहते हुए श्रीरामजीके चरणोंमें गिर पड़े ॥ ३२ ॥

चौ०—बार बार प्रभु चहइ उठावा। प्रेम मगन तेहि उठब न
प्रभु कर पंकज कपि कें सीसा। सुमिरि सो दसा मगन गौ

प्रभु उनको बार-बार उठाना चाहते हैं; परन्तु प्रेममें डूबे हुए हनु चरणोंसे उठना सुहाता नहीं। प्रभुका कर-कमल हनुमान्‌जीके सिरपर है स्थितिका स्मरण करके शिवजी प्रेममग्न हो गये ॥ १ ॥

सावधान मन करि पुनि संकर। लागे कहन कथा अति
कपि उठाइ प्रभु हृदयँ लगावा। कर गहि परम निकट बै

फिर मनको सावधान करके शंकरजी अत्यन्त सुन्दर कथा कहने हनुमान्‌जीको उठाकर प्रभुने हृदयसे लगाया और हाथ पकड़कर अत्यन्त निकट बै

कहु कपि रावन पालित लंका। केहि बिधि दहेउ दुर्ग अति
प्रभु प्रसन्न जाना हनुमाना। बोला बचन बिगत अभि

हे हनुमान् ! बताओ तो, रावणके द्वारा सुरक्षित लंका और उसके किलेको तुमने किस तरह जलाया ? हनुमान्‌जीने प्रभुको प्रसन्न जाना अभिमानरहित वचन बोले—॥ ३ ॥

साखामृग कै बड़ि मनुसाई। साखा तें साखा पर
नाघि सिंधु हाटकपुर जारा। निसिचर गन बधि बिपिन उ

बंदरका बस, यही बड़ा पुरुषार्थ है कि वह एक डालसे दूसरी डाल जाता है। मैंने जो समुद्र लाँघकर सोनेका नगर जलाया और राक्षसगणको अशोकवनको उजाड़ डाला, ॥ ४ ॥

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

सो सब तव प्रताप रघुराई । नाथ न कछू मोरि प्रभुताई ॥
यह सब तो हे श्रीरघुनाथजी ! आपहीका प्रताप है। हे नाथ ! इसमें मेरी प्रभुता ई ) कुछ भी नहीं है ॥ ५ ॥

दो०—ता कहुँ प्रभु कछु अगम नहिं जा पर तुम्ह अनुकूल ।
तव प्रभावँ बड़वानलहि जारि सकइ खलु तूल ॥ ३३ ॥

हे प्रभु ! जिसपर आप प्रसन्न हों उसके लिये कुछ भी कठिन नहीं है। आपके से रूई [ जो स्वयं बहुत जल्दी जल जानेवाली वस्तु है ] बड़वानलको निश्चय ला सकती है ( अर्थात् असम्भव भी सम्भव हो सकता है ) ॥ ३३ ॥

नाथ भगति अति सुखदायनी । देहु कृपा करि अनपायनी ॥
सुनि प्रभु परम सरल कपि बानी । एवमस्तु तब कहेउ भवानी ॥
हे नाथ ! मुझे अत्यन्त सुख देनेवाली अपनी निश्चल भक्ति कृपा करके दीजिये । नजीकी अत्यन्त सरल वाणी सुनकर, हे भवानी ! तब प्रभु श्रीरामचन्द्रजीने स्तु' ( ऐसा ही हो ) कहा ॥ १ ॥

उमा राम सुभाउ जेहिं जाना । ताहि भजनु तजि भाव न आना ॥
यह संबाद जासु उर आवा । रघुपति चरन भगति सोइ पावा ॥
हे उमा ! जिसने श्रीरामजीका स्वभाव जान लिया, उसे भजन छोड़कर दूसरी ी नहीं सुहाती ! यह स्वामी-सेवकका संवाद जिसके हृदयमें आ गया, वही नाथजीके चरणोंकी भक्ति पा गया ॥ २ ॥

सुनि प्रभु बचन कहहिं कपिबृंदा । जय जय जय कृपाल सुखकंदा ॥
तब रघुपति कपिपतिहि बोलावा । कहा चलैं कर करहु बनावा ॥
प्रभुके वचन सुनकर वानरगण कहने लगे—कृपालु आनन्दकन्द श्रीरामजीकी , जय हो, जय हो ! तब श्रीरघुनाथजीने कपिराज सुग्रीवको बुलाया और कहा— की तैयारी करो ॥ ३ ॥

अब बिलंबु केहि कारन कीजे । तुरत कपिन्ह कहुँ आयसु दीजे ॥
कौतुक देखि सुमन बहु बरषी । नभ तें भवन चले सुर हरषी ॥
अब विलम्ब किस कारण किया जाय ? वानरोंको तुरंत आज्ञा दो। [ भगवान्की ]

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

यह लीला ( रावणवधकी तैयारी ) देखकर, बहुत-से फूल बरसाकर और हर्षि
देवता आकाशसे अपने-अपने लोकको चले ॥ ४ ॥

दो०—कपिपति बेगि बोलाए आए जूथप जूथ।
नाना बरन अतुल बल बानर भालु बरूथ॥

वानरराज सुग्रीवने शीघ्र ही वानरोंको बुलाया, सेनापतियोंके समूह
वानर-भालुओंके झुंड अनेक रंगोंके हैं और उनमें अतुलनीय बल है ॥ ३४

चौ०--प्रभु पद पंकज नावहिं सीसा। गर्जहिं भालु महाबल
देखी राम सकल कपि सेना। चितइ कृपा करि राजिव

वे प्रभुके चरणकमलोंमें सिर नवाते हैं। महान् बलवान् रीछ और वा
रहे हैं। श्रीरामजीने वानरोंकी सारी सेना देखी। तब कमलनेत्रोंसे कृपापूर्व
ओर दृष्टि डाली ॥ १ ॥

राम कृपा बल पाइ कपिंदा। भए पच्छजुत मनहुँ
हरषि राम तब कीन्ह पयाना। सगुन भए सुंदर सुभ

रामकृपाका बल पाकर श्रेष्ठ वानर मानो पंखवाले बड़े पर्वत हो ग
श्रीरामजीने हर्षित होकर प्रस्थान ( कूच ) किया। अनेक सुन्दर और शुभ शकुन

जासु सकल मंगलमय कीती। तासु पयान सगुन यह
प्रभु पयान जाना बैदेहीं। फरकि बाम अँग जनु कहि

जिनकी कीर्ति सब मङ्गलोंसे पूर्ण है, उनके प्रस्थानके समय शकुन
नीति है ( लीलाकी मर्यादा है )। प्रभुका प्रस्थान जानकीजीने भी जान लिया
बायें अंग फड़क-फड़ककर मानो कहे देते थे [ कि श्रीरामजी आ रहे हैं ] ॥

जोइ जोइ सगुन जानकिहि होई। असगुन भयउ रावनहि
चला कटकु को बरनैं पारा। गर्जहिं बानर भालु अ

जानकीजीको जो-जो शकुन होते थे, वही-वही रावणके लिये अपशकु
सेना चली, उसका वर्णन कौन कर सकता है ? असंख्य वानर और भालु
कर रहे हैं ॥ ४ ॥

नख आयुध गिरि पादपधारी। चले गगन महि इच्छा
केहरिनाद भालु कपि करहीं। डगमगाहिं दिग्गज

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

नख ही जिनके शस्त्र हैं, वे इच्छानुसार ( सर्वत्र बेरोक-टोक ) चलनेवाले
ानर पर्वतों और वृक्षोंको धारण किये कोई आकाशमार्गसे और कोई पृथ्वीपर चले
हे हैं। वे सिंहके समान गर्जना कर रहे हैं। [ उनके चलने और गर्जनेसे ] दिशाओं-
थी विचलित होकर चिग्घाड़ रहे हैं ॥ ५ ॥

छं०—चिक्करहिं दिग्गज डोल महि गिरि लोल सागर खरभरे।
मन हरष सभ गंधर्ब सुर मुनि नाग किंनर दुख टरे॥
कटकटहिं मर्कट बिकट भट बहु कोटि कोटिन्ह धावहीं।
जय राम प्रबल प्रताप कोसलनाथ गुन गन गावहीं॥ १॥

दिशाओंके हाथी चिग्घाड़ने लगे, पृथ्वी डोलने लगी, पर्वत चञ्चल हो गये
ने लगे ) और समुद्र खलबला उठे। गन्धर्व, देवता, मुनि, नाग, किन्नर, सब-
मनमें हर्षित हुए कि [ अब ] हमारे दुःख टल गये। अनेकों करोड़ भयानक
योद्धा कटकटा रहे हैं और करोड़ों ही दौड़ रहे हैं। 'प्रबलप्रताप कोसलनाथ
चन्द्रजीकी जय हो' ऐसा पुकारते हुए वे उनके गुणसमूहोंको गा रहे हैं॥ १॥

सहि सक न भार उदार अहिपति बार बारहिं मोहई।
गह दसन पुनि पुनि कमठ पृष्ट कठोर सो किमि सोहई॥
रघुबीर रुचिर प्रयान प्रस्थिति जानि परम सुहावनी।
जनु कमठ खर्पर सर्पराज सो लिखत अबिचल पावनी॥ २॥

उदार ( परम श्रेष्ठ एवं महान् ) सर्पराज शेषजी भी सेनाका बोझ नहीं सह सकते,
-बार मोहित हो जाते ( घबड़ा जाते ) हैं और पुनः-पुनः कच्छपकी कठोर पीठको
पकड़ते हैं। ऐसा करते ( अर्थात् बार-बार दाँतोंको गड़ाकर कच्छपकी पीठपर
सी खींचते हुए ) वे कैसे शोभा दे रहे हैं मानो श्रीरामचन्द्रजीकी सुन्दर प्रस्थान-
ो परम सुहावनी जानकर उसकी अचल पवित्र कथाको सर्पराज शेषजी कच्छपकी
लिख रहे हों॥ २॥

दो०—एहि बिधि जाइ कृपानिधि उतरे सागर तीर।
जहँ तहँ लागे खान फल भालु बिपुल कपि बीर॥ ३५॥

इस प्रकार कृपानिधान श्रीरामजी समुद्रतटपर जा उतरे। अनेकों रीछ-वानर
हाँ-तहाँ फल खाने लगे॥ ३५॥

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

चौ०–उहाँ निसाचर रहहिं ससंका। जब तें जारि गयउ कपि
निज निज गृहँ सब करहिं बिचारा। नहिं निसिचर कुल केर
वहाँ (लंकामें) जबसे हनुमान्‌जी लंकाको जलाकर गये, तबसे राक्षस रहने लगे। अपने-अपने घरोंमें सब विचार करते हैं कि अब राक्षस [का कोई उपाय] नहीं है॥ १॥

जासु दूत बल बरनि न जाई। तेहि आएँ पुर कवन
दूतिन्ह सन सुनि पुरजन बानी। मंदोदरी अधिक अ
जिसके दूतका बल वर्णन नहीं किया जा सकता, उसके स्वयं नगर कौन भलाई है (हमलोगोंकी बड़ी बुरी दशा होगी)? दूतियोंसे नगरनिवासि सुनकर मंदोदरी बहुत ही व्याकुल हो गयी॥ २॥

रहसि जोरि कर पति पग लागी। बोली बचन नीति रस
कंत करष हरि सन परिहरहू। मोर कहा अति हित हि
वह एकान्तमें हाथ जोड़कर पति (रावण) के चरणों लगी और नीति हुई वाणी बोली—हे प्रियतम! श्रीहरिसे विरोध छोड़ दीजिये। मेरे कहने ही हितकर जानकर हृदयमें धारण कीजिये॥ ३॥

समुझत जासु दूत कइ करनी। स्रवहिं गर्भ रजनीचर
तासु नारि निज सचिव बोलाई। पठवहु कंत जो चहहु
जिनके दूतकी करनीका विचार करते ही (स्मरण आते ही) राक्षस गर्भ गिर जाते हैं, हे प्यारे स्वामी! यदि भला चाहते हैं, तो अपने मन्त्री उसके साथ उनकी स्त्रीको भेज दीजिये॥ ४॥

तव कुल कमल बिपिन दुखदाई। सीता सीत निसा सम
सुनहु नाथ सीता बिनु दीन्हें। हित न तुम्हार संभु अज
सीता आपके कुलरूपी कमलोंके वनको दुःख देनेवाली जाड़ेकी रात्रि आयी है। हे नाथ! सुनिये, सीताको दिये (लौटाये) बिना शम्भु और ब्र भी आपका भला नहीं हो सकता॥ ५॥

दो०–राम बान अहि गन सरिस निकर निसाचर भेक।
जब लगि ग्रसत न तब लगि जतनु करहु तजि टेक॥

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

श्रीरामजीके बाण सर्पोंके समूहके समान हैं और राक्षसोंके समूह मेढकके समान। वे इन्हें ग्रस नहीं लेते ( निगल नहीं जाते ) तबतक हठ छोड़कर उपाय जिये ॥ ३६ ॥

श्रवन सुनी सठ ता करि बानी। बिहसा जगत बिदित अभिमानी ॥
सभय सुभाउ नारि कर साचा। मंगल महुँ भय मन अति काचा ॥

मूर्ख और जगत्प्रसिद्ध अभिमानी रावण कानोंसे उसकी वाणी सुनकर खूब हँसा बोला—] स्त्रियोंका स्वभाव सचमुच ही बहुत डरपोक होता है। मङ्गलमें भी रती हो! तुम्हारा मन ( हृदय ) बहुत ही कच्चा ( कमजोर ) है ॥ १ ॥

जौं आवइ मर्कट कटकाई। जिअहिं बिचारे निसिचर खाई ॥
कंपहिं लोकप जाकीं त्रासा। तासु नारि सभीत बड़ि हासा ॥

यदि वानरोंकी सेना आवेगी तो बेचारे राक्षस उसे खाकर अपना जीवननिर्वाह लोकपाल भी जिसके डरसे काँपते हैं, उसकी स्त्री डरती हो, यह बड़ी हँसीकी बात है।

अस कहि बिहसि ताहि उर लाई। चलेउ सभाँ ममता अधिकाई ॥
मंदोदरी हृदयँ कर चिंता। भयउ कंत पर बिधि बिपरीता ॥

रावणने ऐसा कहकर हँसकर उसे हृदयसे लगा लिया और ममता बढ़ाकर ( अधिक होकर ) वह सभामें चला गया। मन्दोदरी हृदयमें चिन्ता करने लगी कि पति-धाता प्रतिकूल हो गये ॥ ३ ॥

बैठेउ सभाँ खबरि असि पाई। सिंधु पार सेना सब आई ॥
बूझेसि सचिव उचित मत कहहू। ते सब हँसे मष्ट करि रहहू ॥

ज्यों ही वह सभामें जाकर बैठा, उसने ऐसी खबर पायी कि शत्रुकी सारी सेना उस पार आ गयी है। उसने मन्त्रियोंसे पूछा कि उचित सलाह कहिये [ अब रना चाहिये ]। तब वे सब हँसे और बोले कि चुप किये रहिये ( इसमें कौन-सी बात है ? ) ॥ ४ ॥

जितेहु सुरासुर तब श्रम नाहीं। नर बानर केहि लेखे माहीं ॥

आपने देवताओं और राक्षसोंको जीत लिया, तब तो कुछ श्रम ही नहीं हुआ। मनुष्य और वानर किस गिनतीमें हैं ? ॥ ५ ॥



CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

दो०—सचिव बैद गुर तीनि जौं प्रिय बोलहिं भय आस।
राज धर्म तन तीनि कर होइ बेगिहीं नास॥

मन्त्री, वैद्य और गुरु—ये तीन यदि [ अप्रसन्नताके ] भय या [ आशासे [ हितकी बात न कहकर ] प्रिय बोलते हैं ( ठकुरसुहाती कहने ल [ क्रमशः ] राज्य, शरीर और धर्म—इन तीनका शीघ्र ही नाश हो जाता है

चौ०—सोइ रावन कहुँ बनी सहाई। अस्तुति करहिं सुनाइ
अवसर जानि बिभीषनु आवा। भ्राता चरन सीसु तेहिं

रावणके लिये भी वही सहायता ( संयोग ) आ बनी है। मन्त्री सुनाकर ( मुँहपर ) स्तुति करते हैं। [ इसी समय ] अवसर जानकर आये। उन्होंने बड़े भाईके चरणोंमें सिर नवाया॥ १॥

पुनि सिरु नाइ बैठ निज आसन। बोला बचन पाइ अनु
जौं कृपाल पूँछिहु मोहि बाता। मति अनुरूप कहउँ हित

फिर वे सिर नवाकर अपने आसनपर बैठ गये और आज्ञा पाक बोले—हे कृपालु! जब आपने मुझसे बात ( राय ) पूछी ही है, तो अपनी बुद्धिके अनुसार आपके हितकी बात कहता हूँ—॥ २॥

जो आपन चाहै कल्याना। सुजसु सुमति सुभ गति सुख
सो परनारि लिलार गोसाईं। तजउ चउथि के चंद कि

जो मनुष्य अपना कल्याण, सुन्दर यश, सुबुद्धि, शुभ गति और नाना प्र चाहता हो, वह हे स्वामी! परस्त्रीके ललाटको चौथके चन्द्रमाकी तरह त्याग जैसे लोग चौथके चन्द्रमाको नहीं देखते, उसी प्रकार परस्त्रीका मुख ही न दे

चौदह भुवन एक पति होई। भूतद्रोह तिष्टइ नहिं
गुन सागर नागर नर जोऊ। अलप लोभ भल कहइ न

चौदहों भुवनोंका एक ही स्वामी हो, वह भी जीवोंसे वैर करके ठहर ( नष्ट हो जाता है )। जो मनुष्य गुणोंका समुद्र और चतुर हो, उसे चाहे लोभ क्यों न हो, तो भी कोई भला नहीं कहता॥ ४॥

दो०—काम क्रोध मद लोभ सब नाथ नरक के पंथ।
सब परिहरि रघुबीरहि भजहु भजहिं जेहि संत॥

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

हे नाथ ! काम, क्रोध, मद और लोभ—ये सब नरकके रास्ते हैं। इन सबको
र श्रीरामचन्द्रजीको भजिये, जिन्हें संत ( सत्पुरुष ) भजते हैं ॥ ३८ ॥

—तात राम नहिं नर भूपाला। भुवनेस्वर कालहु कर काला ॥
ब्रह्म अनामय अज भगवंता। ब्यापक अजित अनादि अनंता ॥

हे तात ! राम मनुष्योंके ही राजा नहीं हैं। वे समस्त लोकोंके स्वामी और कालके
ल हैं। वे [ सम्पूर्ण ऐश्वर्य, यश, श्री, धर्म, वैराग्य एवं ज्ञानके भण्डार ] भगवान् हैं; वे
य ( विकाररहित ), अजन्मा, व्यापक, अजेय, अनादि और अनन्त ब्रह्म हैं ॥ १ ॥

गो द्विज धेनु देव हितकारी। कृपा सिंधु मानुष तनुधारी ॥
जन रंजन भंजन खल ब्राता। बेद धर्म रच्छक सुनु भ्राता ॥

उन कृपाके समुद्र भगवान्‌ने पृथ्वी, ब्राह्मण, गौ और देवताओंका हित करनेके
ही मनुष्यशरीर धारण किया है। हे भाई ! सुनिये, वे सेवकोंको आनन्द देनेवाले,
समूहका नाश करनेवाले और वेद तथा धर्मकी रक्षा करनेवाले हैं ॥ २ ॥

ताहि बयरु तजि नाइअ माथा। प्रनतारति भंजन रघुनाथा ॥
देहु नाथ प्रभु कहुँ बैदेही। भजहु राम बिनु हेतु सनेही ॥

वैर त्याग कर उन्हें मस्तक नवाइये। वे श्रीरघुनाथजी शरणागतका दुःख नाश
वाले हैं। हे नाथ ! उन प्रभु ( सर्वेश्वर ) को जानकीजी दे दीजिये और बिना
रण स्नेह करनेवाले श्रीरामजीको भजिये ॥ ३ ॥

सरन गएँ प्रभु ताहु न त्यागा। बिस्व द्रोह कृत अघ जेहि लागा ॥
जासु नाम त्रय ताप नसावन। सोइ प्रभु प्रगट समुझु जियँ रावन ॥

जिसे सम्पूर्ण जगत्‌से द्रोह करनेका पाप लगा है, शरण जानेपर प्रभु उसका भी
नहीं करते। जिनका नाम तीनों तापोंका नाश करनेवाला है, वे ही प्रभु ( भगवान् )
रूपमें प्रकट हुए हैं। हे रावण ! हृदयमें यह समझ लीजिये ॥ ४ ॥

दो०—बार बार पद लागउँ बिनय करउँ दससीस।
परिहरि मान मोह मद भजहु कोसलाधीस ॥ ३९ (क)॥

हे दशशीश ! मैं बार-बार आपके चरणों लगता हूँ और विनती करता हूँ कि मान,
और मदको त्याग कर आप कोसलपति श्रीरामजीका भजन कीजिये ॥ ३९ ॥(क)॥

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

मुनि पुलस्ति निज सिष्य सन कहि पठई यह बात।
तुरत सो मैं प्रभु सन कही पाइ सुअवसरु तात॥

मुनि पुलस्त्यजीने अपने शिष्यके हाथ यह बात कहला भेजी है। हे
अवसर पाकर मैंने तुरंत ही वह बात प्रभु ( आप ) से कह दी ॥ ३९

चौ०—माल्यवंत अति सचिव सयाना। तासु बचन सुनि अति सु
तात अनुज तव नीति बिभूषन। सो उर धरहु जो कहत बि

माल्यवान् नामका एक बहुत ही बुद्धिमान् मन्त्री था। उसने उन(
वचन सुनकर बहुत सुख माना [ और कहा— ] हे तात! आपके छोटे भा
विभूषण ( नीतिको भूषणरूपमें धारण करनेवाले अर्थात् नीतिमान् ) हैं। वि
कुछ कह रहे हैं उसे हृदयमें धारण कर लीजिये ॥ १ ॥

रिपु उतकरष कहत सठ दोऊ। दूरि न करहु इहाँ ह
माल्यवंत गृह गयउ बहोरी। कहइ बिभीषनु पुनि क

[ रावणने कहा— ] ये दोनों मूर्ख शत्रुकी महिमा बखान रहे हैं।
है? इन्हें दूर करो न! तब माल्यवान् तो घर लौट गया और विभी
जोड़कर फिर कहने लगे— ॥ २ ॥

सुमति कुमति सब कें उर रहहीं। नाथ पुरान निगम अस
जहाँ सुमति तहँ संपति नाना। जहाँ कुमति तहँ बिपति

हे नाथ! पुराण और वेद ऐसा कहते हैं कि सुबुद्धि ( अच्छी बुद्धि ) औ
( खोटी बुद्धि ) सबके हृदयमें रहती हैं। जहाँ सुबुद्धि है, वहाँ नाना प्रकारकी
( सुखकी स्थिति ) रहती हैं और जहाँ कुबुद्धि है वहाँ परिणाममें विपत्ति ( दुःख ) र

तव उर कुमति बसी बिपरीता। हित अनहित मानहु रिपु
कालराति निसिचर कुल केरी। तेहि सीता पर प्रीति

आपके हृदयमें उलटी बुद्धि आ बसी है। इसीसे आप हितको अहित
को मित्र मान रहे हैं। जो राक्षसकुलके लिये कालरात्रि [ के समान ] हैं, उ
आपकी बड़ी प्रीति है ॥ ४ ॥

दो०—तात चरन गहि मागउँ राखहु मोर दुलार।
सीता देहु राम कहुँ अहित न होइ तुम्हार॥

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

हे तात ! मैं चरण पकड़कर आपसे भीख माँगता हूँ ( विनती करता हूँ ) कि मेरा दुलार रखिये ( मुझ बालकके आग्रहको स्नेहपूर्वक स्वीकार कीजिये )। श्रीरामजी- सीताजी दे दीजिये, जिसमें आपका अहित न हो ॥ ४० ॥

बुध पुरान श्रुति संमत बानी । कही बिभीषन नीति बखानी ॥
सुनत दसानन उठा रिसाई । खल तोहि निकट मृत्यु अब आई ॥

विभीषणने पण्डितों, पुराणों और वेदोंद्वारा सम्मत ( अनुमोदित ) वाणीसे नीति बखानकर कही। पर उसे सुनते ही रावण क्रोधित होकर उठा और बोला कि रे दुष्ट ! अब मृत्यु तेरे निकट आ गयी है ! ॥ १ ॥

जिअसि सदा सठ मोर जिआवा । रिपु कर पच्छ मूढ़ तोहि भावा ॥
कहसि न खल अस को जग माहीं । भुज बल जाहि जिता मैं नाहीं ॥

अरे मूर्ख ! तू जीता तो है सदा मेरा जिलाया हुआ ( अर्थात् मेरे ही अन्नसे पल रहा है ), पर हे मूढ ! पक्ष तुझे शत्रुका ही अच्छा लगता है । अरे दुष्ट ! बता न, जगत्‌में ऐसा कौन है जिसे मैंने अपनी भुजाओंके बलसे न जीता हो ? ॥ २ ॥

मम पुर बसि तपसिन्ह पर प्रीती । सठ मिलु जाइ तिन्हहि कहु नीती ॥
अस कहि कीन्हेसि चरन प्रहारा । अनुज गहे पद बारहिं बारा ॥

मेरे नगरमें रहकर प्रेम करता है तपस्वियोंपर । मूर्ख ! उन्हींसे जा मिल और उन्हींको नीति बता ! ऐसा कहकर रावणने उन्हें लात मारी । परन्तु छोटे भाई विभीषणने [ मारनेपर भी ] बार-बार उसके चरण ही पकड़े ॥ ३ ॥

उमा संत कइ इहइ बड़ाई । मंद करत जो करइ भलाई ॥
तुम्ह पितु सरिस भलेहिं मोहि मारा । रामु भजें हित नाथ तुम्हारा ॥

[ शिवजी कहते हैं— ] हे उमा ! संतकी यही बड़ाई ( महिमा ) है कि वे बुराई करनेपर भी [ बुराई करनेवालेकी ] भलाई ही करते हैं। [ विभीषणजीने कहा— ] आप मेरे पिताके समान हैं, मुझे मारा सो तो अच्छा ही किया; परन्तु हे नाथ ! आपका भला श्रीरामजीको भजनेमें ही है ॥ ४ ॥

सचिव संग लै नभ पथ गयऊ । सबहि सुनाइ कहत अस भयऊ ॥

[ इतना कहकर ] विभीषण अपने मन्त्रियोंको साथ लेकर आकाशमार्गमें गये और सबको सुनाकर वे ऐसा कहने लगे— ॥ ५ ॥

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

दो०—रामु सत्यसंकल्प प्रभु सभा कालबस तोरि।
मैं रघुबीर सरन अब जाउँ देहु जनि खोरि॥

श्रीरामजी सत्यसंकल्प एवं [ सर्वसमर्थ ] प्रभु हैं और [हे रावण !] तु
कालके वश है। अतः मैं अब श्रीरघुवीरकी शरण जाता हूँ, मुझे दोष न देना।

चौ०—अस कहि चला बिभीषनु जबहीं। आयूहीन भए सब
साधु अवग्या तुरत भवानी। कर कल्यान अखिल कै

ऐसा कहकर विभीषणजी ज्यों ही चले, त्यों ही सब राक्षस आयुही
( उनकी मृत्यु निश्चित हो गयी )। [ शिवजी कहते हैं— ] हे भवानी ! साधु
तुरंत ही सम्पूर्ण कल्याणकी हानि ( नाश ) कर देता है॥ १॥

रावन जबहिं बिभीषनु त्यागा। भयउ बिभव बिनु तबहिं
चलेउ हरषि रघुनायक पाहीं। करत मनोरथ बहु मन

रावणने जिस क्षण विभीषणको त्यागा उसी क्षण वह अभागा वैभव
से हीन हो गया। विभीषणजी हर्षित होकर मनमें अनेकों मनोरथ करते हुए
जीके पास चले॥ २॥

देखिहउँ जाइ चरन जलजाता। अरुन मृदुल सेवक सु
जे पद परसि तरी रिषिनारी। दंडक कानन पाव

[ वे सोचते जाते थे— ] मैं जाकर भगवान्‌के कोमल और लाल व
चरणकमलोंके दर्शन करूँगा, जो सेवकोंको सुख देनेवाले हैं, जिन चरणोंका
ऋषिपत्नी अहल्या तर गयीं और जो दण्डकवनको पवित्र करनेवाले हैं॥ ३

जे पद जनकसुताँ उर लाए। कपट कुरंग संग धर
हर उर सर सरोज पद जेई। अहोभाग्य मैं देखिहउँ

जिन चरणोंको जानकीजीने हृदयमें धारण कर रक्खा है, जो कपट
पृथ्वीपर [ उसे पकड़नेको ] दौड़े थे और जो चरणकमल साक्षात् शिवजीके
सरोवरमें विराजते हैं, मेरा अहोभाग्य है कि उन्हींको आज मैं देखूँगा।॥

दो०—जिन्ह पायन्ह के पादुकन्हि भरतु रहे मन लाइ।
ते पद आजु बिलोकिहउँ इन्ह नयनन्हि अब जाइ॥

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

जिन चरणोंकी पादुकाओंमें भरतजीने अपना मन लगा रक्खा है, अहा ! आज न्हीं चरणोंको अभी जाकर इन नेत्रोंसे देखूँगा ! ॥ ४२ ॥

—एहि बिधि करत सप्रेम बिचारा। आयउ सपदि सिंधु एहिं पारा ॥
कपिन्ह बिभीषनु आवत देखा। जाना कोउ रिपु दूत बिसेषा ॥

इस प्रकार प्रेमसहित विचार करते हुए वे शीघ्र ही समुद्रके इस पार ( जिधर मचन्द्रजीकी सेना थी ) आ गये। वानरोंने विभीषणको आते देखा तो उन्होंने जाना शत्रुका कोई खास दूत है ॥ १ ॥

ताहि राखि कपीस पहिं आए। समाचार सब ताहि सुनाए ॥
कह सुग्रीव सुनहु रघुराई। आवा मिलन दसानन भाई ॥

उन्हें [ पहरेपर ] ठहराकर वे सुग्रीवके पास आये और उनको सब समाचार सुनाये। सुग्रीवने [ श्रीरामजीके पास जाकर ] कहा—हे रघुनाथजी ! सुनिये, का भाई [ आपसे ] मिलने आया है ॥ २ ॥

कह प्रभु सखा बूझिऐ काहा। कहइ कपीस सुनहु नरनाहा ॥
जानि न जाइ निसाचर माया। कामरूप केहि कारन आया ॥

प्रभु श्रीरामजीने कहा—हे मित्र ! तुम क्या समझते हो ( तुम्हारी क्या राय ? वानरराज सुग्रीवने कहा—हे महाराज ! सुनिये, राक्षसोंकी माया जानी नहीं । यह इच्छानुसार रूप बदलनेवाला ( छली ) न जाने किस कारण आया है ॥ ३ ॥

भेद हमार लेन सठ आवा। राखिअ बाँधि मोहि अस भावा ॥
सखा नीति तुम्ह नीकि बिचारी। मम पन सरनागत भयहारी ॥

[ जान पड़ता है ] यह मूर्ख हमारा भेद लेने आया है। इसलिये मुझे तो यही लगता है कि इसे बाँध रक्खा जाय। [ श्रीरामजीने कहा— ] हे मित्र ! तुमने नीति च्छी विचारी; परन्तु मेरा प्रण तो है शरणागतके भयको हर लेना ! ॥ ४ ॥

सुनि प्रभु बचन हरष हनुमाना। सरनागत बच्छल भगवाना ॥

प्रभुके वचन सुनकर हनुमान्‌जी हर्षित हुए [ और मन-ही-मन कहने लगे कि ] न् कैसे शरणागतवत्सल ( शरणमें आये हुएपर पिताकी भाँति प्रेम करनेवाले ) हैं ॥ ५ ॥

दो०—सरनागत कहुँ जे तजहिं निज अनहित अनुमानि ।
ते नर पावँर पापमय तिन्हहि बिलोकत हानि ॥ ४३ ॥

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

[ श्रीरामजी फिर बोले—] जो मनुष्य अपने अहितका अनुमान करके शरणमें आये हुएका त्याग कर देते हैं, वे पामर ( क्षुद्र ) हैं, पापमय हैं; उन्हें देखनेमें भी हानि है ( पाप लगता है ) ॥ ४३ ॥

चौ०—कोटि बिप्र बध लागहिं जाहू। आएँ सरन तजउँ नहिं ताहू॥
सनमुख होइ जीव मोहि जबहीं। जन्म कोटि अघ नासहिं तबहीं॥

जिसे करोड़ों ब्राह्मणोंकी हत्या लगी हो, शरणमें आनेपर मैं उसे भी नहीं त्यागता। जीव ज्यों ही मेरे सम्मुख होता है, त्यों ही उसके करोड़ों जन्मोंके पाप नष्ट हो जाते हैं॥

पापवंत कर सहज सुभाऊ। भजन मोर तेहि भाव न काऊ॥
जौं पै दुष्टहृदय सोइ होई। मोरें सनमुख आव कि सोई॥

पापीका यह सहज स्वभाव होता है कि मेरा भजन उसे कभी नहीं सुहाता। यदि वह (रावणका भाई) निश्चय ही दुष्ट हृदयका होता तो क्या वह मेरे सम्मुख आ सकता?

निर्मल मन जन सो मोहि पावा। मोहि कपट छल छिद्र न भावा॥
भेद लेन पठवा दससीसा। तबहुँ न कछु भय हानि कपीसा॥

जो मनुष्य निर्मल मनका होता है, वही मुझे पाता है। मुझे कपट और छल-छिद्र नहीं सुहाते। यदि उसे रावणने भेद लेनेको भेजा है, तब भी हे सुग्रीव! अपनेको कुछ भी भय या हानि नहीं है॥ ३॥

जग महुँ सखा निसाचर जेते। लछिमनु हनइ निमिष महुँ तेते॥
जौं सभीत आवा सरनाईं। रखिहउँ ताहि प्रान की नाईं॥

क्योंकि हे सखे! जगत्‌में जितने भी राक्षस हैं, लक्ष्मण क्षणभरमें उन सबको मार सकते हैं। और यदि वह भयभीत होकर मेरी शरण आया है तो मैं उसे प्राणोंकी तरह रखूँगा॥

दो०—उभय भाँति तेहि आनहु हँसि कह कृपानिकेत।
जय कृपाल कहि कपि चले अंगद हनू समेत॥ ४४॥

कृपाके धाम श्रीरामजीने हँसकर कहा—दोनों ही स्थितियोंमें उसे ले आओ। तब अंगद और हनुमान्‌सहित सुग्रीवजी 'कृपालु श्रीरामकी जय हो' कहते हुए चले॥ ४४॥

चौ०—सादर तेहि आगें करि बानर। चले जहाँ रघुपति करुनाकर॥
दूरिहि ते देखे द्वौ भ्राता। नयनानंद दान के दाता॥

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

विभीषणजीको आदरसहित आगे करके वानर फिर वहाँ चले जहाँ करुणाकी न श्रीरघुनाथजी थे। नेत्रोंको आनन्दका दान देनेवाले ( अत्यन्त सुखद ) दोनों इयोंको विभीषणजीने दूरहीसे देखा ॥ १ ॥

बहुरि राम छबिधाम बिलोकी। रहेउ ठटुकि एकटक पल रोकी ॥
भुज प्रलंब कंजारुन लोचन। स्यामल गात प्रनत भय मोचन ॥

फिर शोभाके धाम श्रीरामजीको देखकर वे पलक [ मारना ] रोककर ठिठककर तब्ध होकर ) एकटक देखते ही रह गये। भगवान्‌की विशाल भुजाएँ हैं, लाल लके समान नेत्र हैं और शरणागतके भयका नाश करनेवाला साँवला शरीर है ॥२॥

सिंघ कंध आयत उर सोहा। आनन अमित मदन मन मोहा ॥
नयन नीर पुलकित अति गाता। मन धरि धीर कही मृदु बाता ॥

सिंहके-से कंधे हैं, विशाल वक्षःस्थल ( चौड़ी छाती ) अत्यन्त शोभा दे रहा असंख्य कामदेवोंके मनको मोहित करनेवाला मुख है। भगवान्‌के स्वरूपको देख- विभीषणजीके नेत्रोंमें [ प्रेमाश्रुओंका ] जल भर आया और शरीर अत्यन्त पुलकित गया। फिर मनमें धीरज धरकर उन्होंने कोमल वचन कहे—॥ ३ ॥

नाथ दसानन कर मैं भ्राता। निसिचर बंस जनम सुरत्राता ॥
सहज पापप्रिय तामस देहा। जथा उलूकहि तम पर नेहा ॥

हे नाथ ! मैं दशमुख रावणका भाई हूँ। हे देवताओंके रक्षक ! मेरा जन्म कुलमें हुआ है। मेरा तामसी शरीर है, स्वभावसे ही मुझे पाप प्रिय हैं, जैसे को अन्धकारपर सहज स्नेह होता है ॥ ४ ॥

दो०—श्रवन सुजसु सुनि आयउँ प्रभु भंजन भव भीर।
त्राहि त्राहि आरति हरन सरन सुखद रघुबीर ॥ ४५ ॥

मैं कानोंसे आपका सुयश सुनकर आया हूँ कि प्रभु भव ( जन्म-मरण ) के नाश करनेवाले हैं। हे दुखियोंके दुःख दूर करनेवाले और शरणागतको सुख ले श्रीरघुवीर ! मेरी रक्षा कीजिये, रक्षा कीजिये ॥ ४५ ॥

असं कहि करत दंडवत देखा। तुरत उठे प्रभु हरष बिसेषा ॥
दीन बचन सुनि प्रभु मन भावा। भुज बिसाल गहि हृदयँ लगावा ॥


CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

प्रभुने उन्हें ऐसा कहकर दण्डवत् करते देखा तो वे अत्यन्त हर्षित होकर उठे। विभीषणजीके दीन वचन सुननेपर प्रभुके मनको बहुत ही भाये। उन्होंने विशाल भुजाओंसे पकड़कर उनको हृदयसे लगा लिया ॥ १ ॥

अनुज सहित मिलि ढिग बैठारी। बोले बचन भगत भय...
कहु लंकेस सहित परिवारा। कुसल कुठाहर बास तु...

छोटे भाई लक्ष्मणजीसहित गले मिलकर उनको अपने पास बैठाकर श्री... भक्तोंके भयको हरनेवाले वचन बोले—हे लंकेश! परिवारसहित अपनी कुशल... तुम्हारा निवास बुरी जगहपर है ॥ २ ॥

खल मंडलीं बसहु दिनु राती। सखा धरम निबहइ केहि...
मैं जानउँ तुम्हारि सब रीती। अति नय निपुन न भाव अ...

दिन-रात दुष्टोंकी मण्डलीमें बसते हो। [ ऐसी दशामें ] हे सखे! ... धर्म किस प्रकार निभता है? मैं तुम्हारी सब रीति ( आचार-व्यवहार ) जा... तुम अत्यन्त नीतिनिपुण हो, तुम्हें अनीति नहीं सुहाती ॥ ३ ॥

बरु भल बास नरक कर ताता। दुष्ट संग जनि देइ बि...
अब पद देखि कुसल रघुराया। जौं तुम्ह कीन्हि जानि जन...

हे तात! नरकमें रहना वरं अच्छा है, परन्तु विधाता दुष्टका सङ्ग [ ... न दे। [ विभीषणजीने कहा— ] हे रघुनाथजी! अब आपके चरणोंका द... कुशलसे हूँ, जो आपने अपना सेवक जानकर मुझपर दया की है ॥ ४ ॥

दो०—तब लगि कुसल न जीव कहुँ सपनेहुँ मन बिश्राम।
जब लगि भजत न राम कहुँ सोक धाम तजि काम ॥ ...

तबतक जीवकी कुशल नहीं और न स्वप्नमें भी उसके मनको शान्ति है... वह शोकके घर काम ( विषय-कामना ) को छोड़कर श्रीरामजीको नहीं भजता ॥ ...

चौ०—तब लगि हृदयँ बसत खल नाना। लोभ मोह मच्छर मद ...
जब लगि उर न बसत रघुनाथा। धरें चाप सायक कटि ...

लोभ, मोह, मत्सर ( डाह ), मद और मान आदि अनेकों दुष्ट...

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

हृदयमें बसते हैं, जबतक कि धनुष-बाण और कमरमें तरकस धारण किये हुए रघुनाथजी हृदयमें नहीं बसते ॥ १ ॥

ममता तरुन तमी अँधिआरी। राग द्वेष उलूक सुखकारी ॥
तब लगि बसति जीव मन माहीं। जब लगि प्रभु प्रताप रबि नाहीं ॥

ममता पूर्ण अँधेरी रात है, जो राग-द्वेषरूपी उल्लुओंको सुख देनेवाली है। (ममतारूपी रात्रि) तभीतक जीवके मनमें बसती है, जबतक प्रभु (आप) का प्रतापरूपी सूर्य उदय नहीं होता ॥ २ ॥

अब मैं कुसल मिटे भय भारे। देखि राम पद कमल तुम्हारे ॥
तुम्ह कृपाल जा पर अनुकूला। ताहि न ब्याप त्रिबिध भव सूला ॥

हे श्रीरामजी ! आपके चरणारविन्दके दर्शन कर अब मैं कुशलसे हूँ; मेरे भारी भय मिट गये। हे कृपालु ! आप जिसपर अनुकूल होते हैं, उसे तीनों प्रकारके भवशूल (आध्यात्मिक, आधिदैविक और आधिभौतिक ताप) नहीं व्यापते ॥ ३ ॥

मैं निसिचर अति अधम सुभाऊ। सुभ आचरनु कीन्ह नहिं काऊ ॥
जासु रूप मुनि ध्यान न आवा। तेहिं प्रभु हरषि हृदयँ मोहि लावा ॥

मैं अत्यन्त नीच स्वभावका राक्षस हूँ। मैंने कभी शुभ आचरण नहीं किया। जिनका रूप मुनियोंके भी ध्यानमें नहीं आता, उन प्रभुने स्वयं हर्षित होकर मुझे हृदयसे लगा लिया ४

दो०—अहोभाग्य मम अमित अति राम कृपा सुख पुंज।
देखेउँ नयन बिरंचि सिव सेब्य जुगल पद कंज ॥ ४७ ॥

हे कृपा और सुखके पुञ्ज श्रीरामजी ! मेरा अत्यन्त असीम सौभाग्य है, जो मैंने ब्रह्मा और शिवजीके द्वारा सेवित युगल चरणकमलोंको अपने नेत्रोंसे देखा ॥ ४७ ॥

—सुनहु सखा निज कहउँ सुभाऊ। जान भुसुंडि संभु गिरिजाऊ ॥
जौं नर होइ चराचर द्रोही। आवै सभय सरन तकि मोही ॥

[श्रीरामजीने कहा—] हे सखा ! सुनो, मैं तुम्हें अपना स्वभाव कहता हूँ, जिसे काकभुशुण्डि, शिवजी और पार्वतीजी भी जानती हैं। कोई मनुष्य [सम्पूर्ण] जड-चेतन जगत्‌का द्रोही हो, यदि वह भी भयभीत होकर मेरी शरण तककर आ जाय, ॥ १ ॥

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

तजि मद मोह कपट छल नाना। करउँ सद्य तेहि साधु सम
जननी जनक बंधु सुत दारा। तनु धनु भवन सुहृद परि

और मद, मोह तथा नाना प्रकारके छल-कपट त्याग दे तो मैं उसे बहु साधुके समान कर देता हूँ। माता, पिता, भाई, पुत्र, स्त्री, शरीर, धन, घर, मित्र और

सब कै ममता ताग बटोरी। मम पद मनहि बाँध बरि
समदरसी इच्छा कछु नाहीं। हरष सोक भय नहिं मन

इन सबके ममत्वरूपी तागोंको बटोरकर और उन सबकी एक डोरी उसके द्वारा जो अपने मनको मेरे चरणोंमें बाँध देता है ( सारे सांसारिक स केन्द्र मुझे बना लेता है ), जो समदर्शी है, जिसे कुछ इच्छा नहीं है औ मनमें हर्ष, शोक और भय नहीं है, ॥ ३ ॥

अस सज्जन मम उर बस कैसें। लोभी हृदयँ बसइ धनु
तुम्ह सारिखे संत प्रिय मोरें। धरउँ देह नहिं आन नि

ऐसा सज्जन मेरे हृदयमें कैसे बसता है, जैसे लोभीके हृदयमें धन बस है। तुम-सरीखे संत ही मुझे प्रिय हैं। मैं और किसीके निहोरेसे ( कृतज्ञ देह धारण नहीं करता ॥ ४ ॥

दो०—सगुन उपासक परहित निरत नीति दृढ़ नेम।
ते नर प्रान समान मम जिन्ह कें द्विज पद प्रेम ॥ ४

जो सगुण ( साकार ) भगवान्‌के उपासक हैं, दूसरेके हितमें लगे नीति और नियमोंमें दृढ़ हैं और जिन्हें ब्राह्मणोंके चरणोंमें प्रेम है, वे म प्राणोंके समान हैं ॥ ४८ ॥

चौ०—सुनु लंकेस सकल गुन तोरें। तातें तुम्ह अतिसय प्रिय
राम बचन सुनि बानर जूथा। सकल कहहिं जय कृपा ब

हे लंकापति! सुनो, तुम्हारे अंदर उपर्युक्त सब गुण हैं। इससे अत्यन्त ही प्रिय हो। श्रीरामजीके वचन सुनकर सब वानरोंके समूह कह कृपाके समूह श्रीरामजीकी जय हो! ॥ १ ॥

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

सुनत बिभीषनु प्रभु कै बानी । नहिं अघात श्रवनामृत जानी ॥
पद अंबुज गहि बारहिं बारा । हृदयँ समात न प्रेमु अपारा ॥

प्रभुकी वाणी सुनते हैं और उसे कानोंके लिये अमृत जानकर विभीषणजी नहीं हैं । वे बार-बार श्रीरामजीके चरणकमलोंको पकड़ते हैं । अपार प्रेम है, में समाता नहीं है ॥ २ ॥

सुनहु देव सचराचर स्वामी । प्रनतपाल उर अंतरजामी ॥
उर कछु प्रथम बासना रही । प्रभु पद प्रीति सरित सो बही ॥

[ विभीषणजीने कहा— ] हे देव ! हे चराचर जगत्के स्वामी ! हे शरणागतके ! हे सबके हृदयके भीतरकी जाननेवाले ! सुनिये, मेरे हृदयमें पहले कुछ थी । वह प्रभुके चरणोंकी प्रीतिरूपी नदीमें बह गयी ॥ ३ ॥

अब कृपाल निज भगति पावनी । देहु सदा सिव मन भावनी ॥
एवमस्तु कहि प्रभु रनधीरा । मागा तुरत सिंधु कर नीरा ॥

अब तो हे कृपालु ! शिवजीके मनको सदैव प्रिय लगनेवाली अपनी पवित्र मुझे दीजिये । 'एवमस्तु' ( ऐसा ही हो ) कहकर रणधीर प्रभु श्रीरामजीने ही समुद्रका जल माँगा ॥ ४ ॥

जदपि सखा तव इच्छा नाहीं । मोर दरसु अमोघ जग माहीं ॥
अस कहि राम तिलक तेहि सारा । सुमन बृष्टि नभ भई अपारा ॥

[ और कहा— ] हे सखा ! यद्यपि तुम्हारी इच्छा नहीं है, पर जगत्में मेरा अमोघ है ( वह निष्फल नहीं जाता ) । ऐसा कहकर श्रीरामजीने उनको लक कर दिया । आकाशसे पुष्पोंकी अपार वृष्टि हुई ॥ ५ ॥

दो०—रावन क्रोध अनल निज स्वास समीर प्रचंड ।
जरत बिभीषनु राखेउ दीन्हेउ राजु अखंड ॥४९(क)॥

श्रीरामजीने रावणके क्रोधरूपी अग्निमें, जो अपनी ( विभीषणकी ) श्वास ) रूपी पवनसे प्रचण्ड हो रही थी, जलते हुए विभीषणको बचा लिया और खण्ड राज्य दिया ॥ ४९ ( क ) ॥

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

जो संपति सिव रावनहि दीन्हि दिएँ दस माथ।
सोइ संपदा बिभीषनहि सकुचि दीन्हि रघुनाथ॥

शिवजीने जो सम्पत्ति रावणको दसों सिरोंकी बलि देनेपर दी थी, श्रीरघुनाथजीने विभीषणको बहुत सकुचते हुए दी॥ ४९ (ख)॥

चौ०—अस प्रभु छाड़ि भजहिं जे आना। ते नर पसु बिनु पूँछ
निज जन जानि ताहि अपनावा। प्रभु सुभाव कपि कुल मन

ऐसे परम कृपालु प्रभुको छोड़कर जो मनुष्य दूसरेको भजते हैं, वे पूँछके पशु हैं। अपना सेवक जानकर विभीषणको श्रीरामजीने अपना लि स्वभाव वानरकुलके मनको [ बहुत ] भाया॥ १॥

पुनि सर्बग्य सर्ब उर बासी। सर्बरूप सब रहित
बोले बचन नीति प्रतिपालक। कारन मनुज दनुज कुल

फिर सब कुछ जाननेवाले, सबके हृदयमें बसनेवाले, सर्वरूप ( सब रू सबसे रहित, उदासीन, कारणसे (भक्तोंपर कृपा करनेके लिये ) मनुष्य बने हुए के कुलका नाश करनेवाले श्रीरामजी नीतिकी रक्षा करनेवाले वचन बोले—

सुनु कपीस लंकापति बीरा। केहि बिधि तरिअ जलधि
संकुल मकर उरग झष जाती। अति अगाध दुस्तर सब

हे वीर वानरराज सुग्रीव और लंकापति विभीषण! सुनो, इस ग किस प्रकार पार किया जाय ? अनेक जातिके मगर, साँप और मछलियों यह अत्यन्त अथाह समुद्र पार करनेमें सब प्रकारसे कठिन है॥ ३॥

कह लंकेस सुनहु रघुनायक। कोटि सिंधु सोषक तव
जद्यपि तदपि नीति असि गाई। बिनय करिअ सागर स

विभीषणजीने कहा—हे रघुनाथजी! सुनिये, यद्यपि आपका एक बाण समुद्रोंको सोखनेवाला है ( सोख सकता है ), तथापि नीति ऐसी कही गयी है होगा ) कि [ पहले ] जाकर समुद्रसे प्रार्थना की जाय॥ ४॥

दो०—प्रभु तुम्हार कुलगुर जलधि कहिहि उपाय बिचारि।
बिनु प्रयास सागर तरिहि सकल भालु कपि धारि॥

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

हे प्रभु ! समुद्र आपके कुलमें बड़े ( पूर्वज ) हैं, वे विचारकर उपाय बतला देंगे ।
छ और वानरोंकी सारी सेना बिना ही परिश्रमके समुद्रके पार उतर जायगी ॥५०॥

सखा कही तुम्ह नीकि उपाई । करिअ दैव जौं होइ सहाई ॥
मंत्र न यह लछिमन मन भावा । राम बचन सुनि अति दुख पावा ॥

[ श्रीरामजीने कहा— ] हे सखा ! तुमने अच्छा उपाय बताया । यही किया
यदि दैव सहायक हों । यह सलाह लक्ष्मणजीके मनको अच्छी नहीं लगी ।
जीके वचन सुनकर तो उन्होंने बहुत ही दुःख पाया ॥ १ ॥

नाथ दैव कर कवन भरोसा । सोषिअ सिंधु करिअ मन रोसा ॥
कादर मन कहुँ एक अधारा । दैव दैव आलसी पुकारा ॥

[ लक्ष्मणजीने कहा— ] हे नाथ ! दैवका कौन भरोसा ! मनमें क्रोध कीजिये
ाइये ) और समुद्रको सुखा डालिये । यह दैव तो कायरके मनका एक आधार
ी देनेका उपाय ) है । आलसी लोग ही दैव-दैव पुकारा करते हैं ॥ २ ॥

सुनत बिहसि बोले रघुबीरा । ऐसेहिं करब धरहु मन धीरा ॥
अस कहि प्रभु अनुजहि समुझाई । सिंधु समीप गए रघुराई ॥

यह सुनकर श्रीरघुवीर हँसकर बोले--ऐसे ही करेंगे, मनमें धीरज रक्खो । ऐसा
छोटे भाईको समझाकर प्रभु श्रीरघुनाथजी समुद्रके समीप गये ॥ ३ ॥

प्रथम प्रनाम कीन्ह सिरु नाई । बैठे पुनि तट दर्भ डसाई ॥
जबहिं बिभीषन प्रभु पहिं आए । पाछें रावन दूत पठाए ॥

उन्होंने पहले सिर नवाकर प्रणाम किया । फिर किनारेपर कुश बिछाकर बैठ गये ।
ों ही विभीषणजी प्रभुके पास आये थे, त्यों ही रावणने उनके पीछे दूत भेजे थे ॥४॥

दो०—सकल चरित तिन्ह देखे धरें कपट कपि देह ।
प्रभु गुन हृदयँ सराहहिं सरनागत पर नेह ॥ ५१ ॥

कपटसे वानरका शरीर धारण कर उन्होंने सब लीलाएँ देखीं । वे अपने हृदयमें प्रभुके
और शरणागतपर उनके स्नेहकी सराहना करने लगे ॥ ५१ ॥

गट बखानहिं राम सुभाऊ । अति सप्रेम गा बिसरि दुराऊ ॥
रिपु के दूत कपिन्ह तब जाने । सकल बाँधि कपीस पहिं आने ॥

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

फिर वे प्रकटरूपमें भी अत्यन्त प्रेमके साथ श्रीरामजीके स्वभावकी
लगे, उन्हें दुराव ( कपटवेष ) भूल गया। तब वानरोंने जाना कि ये श
और वे उन सबको बाँधकर सुग्रीवके पास ले आये ॥ १ ॥

कह सुग्रीव सुनहु सब बानर। अंग भंग करि पठवहु
सुनि सुग्रीव बचन कपि धाए। बाँधि कटक चहु पास

सुग्रीवने कहा—सब वानरो! सुनो, राक्षसोंके अंग-भंग करके भेज
वचन सुनकर वानर दौड़े। दूतोंको बाँधकर उन्होंने सेनाके चारों ओर घु

बहु प्रकार मारन कपि लागे। दीन पुकारत तदपि न
जो हमार हर नासा काना। तेहि कोसलाधीस कै

वानर उन्हें बहुत तरहसे मारने लगे। वे दीन होकर पुकारते
वानरोंने उन्हें नहीं छोड़ा। [ तब दूतोंने पुकारकर कहा-- ] जो हमारे नाक
उसे कोशलाधीश श्रीरामजीकी सौगंध है ॥ २ ॥

सुनि लछिमन सब निकट बोलाए। दया लागि हँसि तुरत
रावन कर दीजहु यह पाती। लछिमन बचन बाचु कु

यह सुनकर लक्ष्मणजीने सबको निकट बुलाया। उन्हें बड़ी दया
हँसकर उन्होंने राक्षसोंको तुरंत ही छुड़ा दिया। [ और उनसे कहा-- ] रावणके
चिट्ठी देना [ और कहना-- ] हे कुलघातक! लक्ष्मणके शब्दों ( सँदेसे ) को

दो०—कहेहु मुखागर मूढ़ सन मम संदेसु उदार।
सीता देइ मिलहु न त आवा कालु तुम्हार॥

फिर उस मूर्खसे जबानी यह मेरा उदार ( कृपासे भरा हुआ ) सन्देश
सीताजीको देकर उनसे ( श्रीरामजीसे ) मिलो, नहीं तो तुम्हारा काल आ गया

चौ०—तुरत नाइ लछिमन पद माथा। चले दूत बरनत गुन
कहत राम जसु लंकाँ आए। रावन चरन सीस तिन्ह

लक्ष्मणजीके चरणोंमें मस्तक नवाकर, श्रीरामजीके गुणोंकी कथा
हुए दूत तुरंत ही चल दिये। श्रीरामजीका यश कहते हुए वे लङ्कामें आये
रावणके चरणोंमें सिर नवाये ॥ १ ॥

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

बिहसि दसानन पूँछी बाता । कहसि न सुक आपनि कुसलाता ॥
पुनि कहु खबरि बिभीषन केरी । जाहि मृत्यु आई अति नेरी ॥

दशमुख रावणने हँसकर बात पूछी—अरे शुक ! अपनी कुशल क्यों नहीं कहता ? उस विभीषणका समाचार सुना, मृत्यु जिसके अत्यन्त निकट आ गयी है ॥ २ ॥

करत राज लंका सठ त्यागी । होइहि जव कर कीट अभागी ॥
पुनि कहु भालु कीस कटकाई । कठिन काल प्रेरित चलि आई ॥

मूर्खने राज्य करते हुए लङ्काको त्याग दिया । अभागा अब जौका कीड़ा ( घुन ) ( जौके साथ जैसे घुन भी पीस जाता है, वैसे ही नर-वानरोंके साथ वह भी जायगा ) । फिर भालु और वानरोंकी सेनाका हाल कह, जो कठिन कालकी से यहाँ चली आयी है ॥ ३ ॥

जिन्ह के जीवन कर रखवारा । भयउ मृदुल चित सिंधु बिचारा ॥
कहु तपसिन्ह कै बात बहोरी । जिन्ह के हृदयँ त्रास अति मोरी ॥

और जिनके जीवनका रक्षक कोमल चित्तवाला बेचारा समुद्र बन गया है त् उनके और राक्षसोंके बीचमें यदि समुद्र न होता तो अबतक राक्षस उन्हें मारकर ये होते ) । फिर उन तपस्वियोंकी बात बता, जिनके हृदयमें मेरा बड़ा डर है ॥ ४ ॥

दो०—की भइ भेंट कि फिरि गए श्रवन सुजसु सुनि मोर ।
कहसि न रिपु दल तेज बल बहुत चकित चित तोर ॥ ५३ ॥

उनसे तेरी भेंट हुई, या वे कानोंसे मेरा सुयश सुनकर ही लौट गये ? शत्रुसेनाका ौर बल बताता क्यों नहीं ? तेरा चित्त बहुत ही चकित ( भौंचक्का-सा ) हो रहा है ।

नाथ कृपा करि पूँछेहु जैसें । मानहु कहा क्रोध तजि तैसें ॥
मिला जाइ जब अनुज तुम्हारा । जातहिं राम तिलक तेहि सारा ॥

[ दूतने कहा--] हे नाथ ! आपने जैसे कृपा करके पूछा है, वैसे ही क्रोध छोड़कर मेरा मानिये ( मेरी बातपर विश्वास कीजिये ) । जब आपका छोटा भाई श्रीरामजीसे मिला, तब उसके पहुँचते ही श्रीरामजीने उसको राजतिलक कर दिया ॥ १ ॥

रावन दूत हमहि सुनि काना । कपिन्ह बाँधि दीन्हें दुख नाना ॥
श्रवन नासिका काटैं लागे । राम सपथ दीन्हें हम त्यागे ॥


CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

हम रावणके दूत हैं यह कानोंसे सुनकर वानरोंने हमें बाँधकर बहुत
यहाँतक कि वे हमारे नाक-कान काटने लगे। श्रीरामजीकी शपथ दिलानेपर
हमको छोड़ा ॥ २ ॥

पूँछिहु नाथ राम कटकाई। बदन कोटि सत बरनि
नाना बरन भालु कपि धारी। बिकटानन बिसाल

हे नाथ! आपने श्रीरामजीकी सेना पूछी सो वह तो सौ करोड़ मुखोंसे
नहीं की जा सकती। अनेकों रंगोंके भालु और वानरोंकी सेना है, जो भयङ्कर
विशाल शरीरवाले और भयानक हैं ॥ ३ ॥

जेहिं पुर दहेउ हतेउ सुत तोरा। सकल कपिन्ह महँ तेहि बलु
अमित नाम भट कठिन कराला। अमित नाग बल बिपुल बिसाला

जिसने नगरको जलाया और आपके पुत्र अक्षयकुमारको मारा, उसका
सब वानरोंमें थोड़ा है। असंख्य नामोंवाले बड़े ही कठोर और भयङ्कर
उनमें असंख्य हाथियोंका बल है और वे बड़े ही विशाल हैं ॥ ४ ॥

दो०—द्विबिद मयंद नील नल अंगद गद बिकटासि।
दधिमुख केहरि निसठ सठ जामवंत बलरासि ॥

द्विविद, मयंद, नील, नल, अंगद, गद, विकटास्य, दधिमुख, केसरी,
शठ और जाम्बवान्—ये सभी बलकी राशि हैं ॥ ५४ ॥

चौ०—ए कपि सब सुग्रीव समाना। इन्ह सम कोटिन्ह गनइ को
राम कृपाँ अतुलित बल तिन्हहीं। तृन समान त्रैलोकहि

'ये सब वानर बलमें सुग्रीवके समान हैं और इनके-जैसे [ एक-
करोड़ों हैं; उन बहुत-सोंको गिन ही कौन सकता है? श्रीरामजीकी कृपा
अतुलनीय बल है। वे तीनों लोकोंको तृणके समान [ तुच्छ ] समझते हैं

अस मैं सुना श्रवन दसकंधर। पदुम अठारह जूथप
नाथ कटक महँ सो कपि नाहीं। जो न तुम्हहि जीतै रन

हे दशग्रीव! मैंने कानोंसे ऐसा सुना है कि अठारह पद्म तो अकेले वानरों
हैं। हे नाथ! उस सेनामें ऐसा कोई वानर नहीं है जो आपको रणमें न जीत

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

परम क्रोध मीजहिं सब हाथा। आयसु पै न देहिं रघुनाथा॥
सोषहिं सिंधु सहित झष ब्याला। पूरहिं न त भरि कुधर बिसाला॥

सब-के-सब अत्यन्त क्रोधसे हाथ मीजते हैं। पर श्रीरघुनाथजी उन्हें आज्ञा देते। हम मछलियों और साँपोंसहित समुद्रको सोख लेंगे। नहीं तो, बड़े-पर्वतोंसे उसे भरकर पूर (पाट) देंगे॥ ३॥

मर्दि गर्द मिलवहिं दससीसा। ऐसेइ बचन कहहिं सब कीसा॥
गर्जहिं तर्जहिं सहज असंका। मानहुँ ग्रसन चहत हहिं लंका॥

और रावणको मसलकर धूलमें मिला देंगे। सब वानर ऐसे ही वचन कह। सब सहज ही निडर हैं; इस प्रकार गरजते और डपटते हैं मानो लंका-निगल ही जाना चाहते हैं॥ ४॥

दो०—सहज सूर कपि भालु सब पुनि सिर पर प्रभु राम।
रावन काल कोटि कहुँ जीति सकहिं संग्राम॥ ५५॥

सब वानर-भालू सहज ही शूरवीर हैं, फिर उनके सिरपर प्रभु (सर्वेश्वर) श्रीराम-। हे रावण! वे संग्राममें करोड़ों कालोंको जीत सकते हैं॥ ५५॥

राम तेज बल बुधि बिपुलाई। सेष सहस सत सकहिं न गाई॥
सक सर एक सोषि सत सागर। तव भ्रातहि पूँछेउ नय नागर॥

श्रीरामचन्द्रजीके तेज (सामर्थ्य), बल और बुद्धिकी अधिकताको लाखों शेष भी गा सकते। वे एक ही बाणसे सैकड़ों समुद्रोंको सोख सकते हैं, परन्तु नीति-श्रीरामजीने [नीतिकी रक्षाके लिये] आपके भाईसे उपाय पूछा॥ १॥

तासु बचन सुनि सागर पाहीं। मागत पंथ कृपा मन माहीं॥
सुनत बचन बिहसा दससीसा। जौं असि मति सहाय कृत कीसा॥

उनके (आपके भाईके) वचन सुनकर वे (श्रीरामजी) समुद्रसे राह माँग रहे हैं, मनमें कृपा भरी है [इसलिये वे उसे सोखते नहीं]। दूतके ये वचन सुनते ही रावण सा [और बोला—] जब ऐसी बुद्धि है, तभी तो वानरोंको सहायक बनाया है!॥ २॥

सहज भीरु कर बचन दृढ़ाई। सागर सन ठानी मचलाई॥
मूढ़ मृषा का करसि बड़ाई। रिपु बल बुद्धि थाह मैं पाई॥

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

स्वाभाविक ही डरपोक विभीषणके वचनको प्रमाण करके उन्होंने
मचलना ( बालहठ ) ठाना है। अरे मूर्ख ! झूठी बड़ाई क्या करता है!
शत्रु ( राम ) के बल और बुद्धिकी थाह पा ली ॥ ३ ॥

सचिव सभीत बिभीषन जाकें। बिजय बिभूति कहाँ जग
सुनि खल बचन दूत रिस बाढ़ी। समय बिचारि पत्रिका

जिसके विभीषण-जैसा डरपोक मन्त्री हो, उसे जगत्‌में विजय और विभूति ( ऐश्वर्य ) कहाँ। दुष्ट रावणके वचन सुनकर दूतको क्रोध बढ़ आया। उसने समझकर पत्रिका निकाली ॥ ४ ॥

रामानुज दीन्ही यह पाती। नाथ बचाइ जुड़ावहु
बिहसि बाम कर लीन्ही रावन। सचिव बोलि सठ लाग

[ और कहा— ] श्रीरामजीके छोटे भाई लक्ष्मणने यह पत्रिका दी है। नाथ ! इसे बँचवाकर छाती ठंडी कीजिये। रावणने हँसकर उसे बायें हाथसे लिया और मन्त्रीको बुलवाकर वह मूर्ख उसे बँचाने लगा ॥ ५ ॥

दो०—बातन्ह मनहि रिझाइ सठ जनि घालसि कुल खीस।
राम बिरोध न उबरसि सरन बिष्नु अज ईस ॥५

[ पत्रिकामें लिखा था—] अरे मूर्ख ! केवल बातोंसे ही मनको रिझाकर कुलको नष्ट-भ्रष्ट न कर। श्रीरामजीसे विरोध करके तू विष्णु, ब्रह्मा और शरण जानेपर भी नहीं बचेगा ॥ ५६ (क)॥

की तजि मान अनुज इव प्रभु पद पंकज भृंग।
होहि कि राम सरानल खल कुल सहित पतंग ॥५

या तो अभिमान छोड़कर अपने छोटे भाई विभीषणकी भाँति प्रभुके चरण भ्रमर बन जा। अथवा, रे दुष्ट ! श्रीरामजीके बाणरूपी अग्निमें परिवारसहित हो जा ( दोनोंमेंसे जो अच्छा लगे सो कर ) ॥ ५६ (ख) ॥

चौ०—सुनत सभय मन मुख मुसुकाई। कहत दसानन सबहि
भूमि परा कर गहत अकासा। लघु तापस कर बाग

पत्रिका सुनते ही रावण मनमें भयभीत हो गया, परन्तु मुखसे (

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

राता हुआ वह सबको सुनाकर कहने लगा—जैसे कोई पृथ्वीपर पड़ा हुआ आकाशको पकड़नेकी चेष्टा करता हो, वैसे ही यह छोटा तपस्वी ( लक्ष्मण ) ास करता है ( डींग हाँकता है ) ॥ १ ॥

कह सुक नाथ सत्य सब बानी। समुझहु छाड़ि प्रकृति अभिमानी॥
सुनहु बचन मम परिहरि क्रोधा। नाथ राम सन तजहु बिरोधा॥

शुक ( दूत ) ने कहा—हे नाथ ! अभिमानी स्वभावको छोड़कर [ इस पत्र-खी ] सब बातोंको सत्य समझिये। क्रोध छोड़कर मेरा वचन सुनिये। हे ! श्रीरामजीसे वैर त्याग दीजिये ॥ २ ॥

अति कोमल रघुबीर सुभाऊ। जद्यपि अखिल लोक कर राऊ॥
मिलत कृपा तुम्ह पर प्रभु करिही। उर अपराध न एकउ धरिही॥

यद्यपि श्रीरघुवीर समस्त लोकोंके स्वामी हैं, पर उनका स्वभाव अत्यन्त ही कोमल है। ही प्रभु आपपर कृपा करेंगे और आपका एक भी अपराध वे हृदयमें नहीं रक्खेंगे ॥ ३ ॥

जनकसुता रघुनाथहि दीजे। एतना कहा मोर प्रभु कीजे॥
जब तेहिं कहा देन बैदेही। चरन प्रहार कीन्ह सठ तेही॥

जानकीजी श्रीरघुनाथजीको दे दीजिये। हे प्रभु ! इतना कहना मेरा कीजिये। जब ूत ) ने जानकीजीको देनेके लिये कहा, तब दुष्ट रावणने उसको लात मारी ॥ ४ ॥

नाइ चरन सिरु चला सो तहाँ। कृपासिंधु रघुनायक जहाँ॥
करि प्रनामु निज कथा सुनाई। राम कृपाँ आपनि गति पाई॥

वह भी [ विभीषणकी भाँति ] चरणोंमें सिर नवाकर वहीं चला, जहाँ कृपासागर ाथजी थे। प्रणाम करके उसने अपनी कथा सुनायी और श्रीरामजीकी कृपासे गति ( मुनिका स्वरूप ) पायी ॥ ५ ॥

रिषि अगस्ति कीं साप भवानी। राछस भयउ रहा मुनि ग्यानी॥
बंदि राम पद बारहिं बारा। मुनि निज आश्रम कहुँ पगु धारा॥

[ शिवजी कहते हैं—] हे भवानी ! वह ज्ञानी मुनि था, अगस्त्य ऋषिके राक्षस हो गया था। बार-बार श्रीरामजीके चरणोंकी वन्दना करके वह मुनि आश्रमको चला गया ॥ ६ ॥

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

दो०—बिनय न मानत जलधि जड़ गए तीनि दिन बीति।
बोले राम सकोप तब भय बिनु होइ न प्रीति॥

इधर तीन दिन बीत गये, किन्तु जड समुद्र विनय नहीं मानता। तब
जी क्रोधसहित बोले—बिना भयके प्रीति नहीं होती! ॥ ५७ ॥

चौ०—लछिमन बान सरासन आनू। सोषौं बारिधि बिसिख
सठ सन बिनय कुटिल सन प्रीती। सहज कृपन सन सुंदर

हे लक्ष्मण! धनुष-बाण लाओ, मैं अग्निबाणसे समुद्रको सोख डालूँ। मूर्ख
कुटिलके साथ प्रीति, स्वाभाविक ही कंजूससे सुन्दर नीति ( उदारताका उपदेश

ममता रत सन ग्यान कहानी। अति लोभी सन बिरति
क्रोधिहि सम कामिहि हरि कथा। ऊसर बीज बएँ फल

ममतामें फँसे हुए मनुष्यसे ज्ञानकी कथा, अत्यन्त लोभीसे वैराग्य
क्रोधीसे शम ( शान्ति ) की बात और कामीसे भगवान्‌की कथा, इनका
फल होता है जैसा ऊसरमें बीज बोनेसे होता है ( अर्थात् ऊसरमें बीज
भाँति यह सब व्यर्थ जाता है ) ॥ २ ॥

अस कहि रघुपति चाप चढ़ावा। यह मत लछिमन के मन
संधानेउ प्रभु बिसिख कराला। उठी उदधि उर अंतर

ऐसा कहकर श्रीरघुनाथजीने धनुष चढ़ाया। यह मत लक्ष्मणजी
बहुत अच्छा लगा। प्रभुने भयानक [ अग्नि ] बाण सन्धान किया, जिससे
हृदयके अंदर अग्निकी ज्वाला उठी ॥ ३ ॥

मकर उरग झष गन अकुलाने। जरत जंतु जलनिधि जब
कनक थार भरि मनि गन नाना। बिप्र रूप आयउ तजि

मगर, साँप तथा मछलियोंके समूह व्याकुल हो गये। जब समुद्र
जलते जाना, तब सोनेके थालमें अनेक मणियों ( रत्नों ) को भरकर अभि
कर वह ब्राह्मणके रूपमें आया ॥ ४ ॥

दो०—काटेहिं पइ कदरी फरइ कोटि जतन कोउ सींच।
बिनय न मान खगेस सुनु डाटेहिं पइ नव नीच॥

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

[ काकभुशुण्डिजी कहते हैं—] हे गरुड़जी ! सुनिये, चाहे कोई करोड़ों उपाय सींचे, पर केला तो काटनेपर ही फलता है। नीच विनयसे नहीं मानता, वह र ही झुकता है ( रास्तेपर आता है )॥ ५८ ॥

सभय सिंधु गहि पद प्रभु केरे। छमहु नाथ सब अवगुन मेरे॥
गगन समीर अनल जल धरनी। इन्ह कइ नाथ सहज जड़ करनी॥

समुद्रने भयभीत होकर प्रभुके चरण पकड़कर कहा—हे नाथ ! मेरे सब ( दोष ) क्षमा कीजिये। हे नाथ ! आकाश, वायु, अग्नि, जल और —इन सबकी करनी स्वभावसे ही जड है॥ १ ॥

तव प्रेरित मायाँ उपजाए। सृष्टि हेतु सब ग्रंथनि गाए॥
प्रभु आयसु जेहि कहँ जस अहई। सो तेहि भाँति रहें सुख लहई॥

आपकी प्रेरणासे मायाने इन्हें सृष्टिके लिये उत्पन्न किया है, सब ग्रन्थोंने यही गाया सके लिये स्वामीकी जैसी आज्ञा है, वह उसी प्रकारसे रहनेमें सुख पाता है॥ २ ॥

प्रभु भल कीन्ह मोहि सिख दीन्ही। मरजादा पुनि तुम्हरी कीन्ही॥
ढोल गवाँर सूद्र पसु नारी। सकल ताड़ना के अधिकारी॥

प्रभुने अच्छा किया जो मुझे शिक्षा ( दण्ड) दी। किन्तु मर्यादा ( जीवोंका स्वभाव ) भी ही बनायी हुई है। ढोल, गँवार, शूद्र, पशु और स्त्री—ये सब दण्डके अधिकारी हैं।३।

प्रभु प्रताप मैं जाब सुखाई। उतरिहि कटकु न मोरि बड़ाई॥
प्रभु अग्या अपेल श्रुति गाई। करौं सो बेगि जो तुम्हहि सोहाई॥

प्रभुके प्रतापसे मैं सूख जाऊँगा और सेना पार उतर जायगी, इसमें मेरी बड़ाई ( मेरी मर्यादा नहीं रहेगी )। तथापि प्रभुकी आज्ञा अपेल है ( अर्थात आज्ञाका उल्लंघन नहीं हो सकता ) ऐसा वेद गाते हैं। अब आपको जो लगे, मैं तुरंत वही करूँ॥ ४ ॥

दो०—सुनत बिनीत बचन अति कह कृपाल मुसुकाइ।
जेहि बिधि उतरै कपि कटकु तात सो कहहु उपाइ॥ ५९ ॥

समुद्रके अत्यन्त विनीत वचन सुनकर कृपालु श्रीरामजीने मुसकराकर कहा—

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

हे तात! जिस प्रकार वानरोंकी सेना पार उतर जाय, वह उपाय बताओ।

चौ०-नाथ नील नल कपि द्वौ भाई। लरिकाईं रिषि आसि
तिन्ह कें परस किएँ गिरि भारे। तरिहहिं जलधि प्रताप

[ समुद्रने कहा—] हे नाथ! नील और नल दो वानर भाई
लड़कपनमें ऋषिसे आशीर्वाद पाया था। उनके स्पर्श कर लेनेसे ही
पहाड़ भी आपके प्रतापसे समुद्रपर तैर जायँगे ॥ १ ॥

मैं पुनि उर धरि प्रभु प्रभुताई। करिहउँ बल अनुमान
एहि बिधि नाथ पयोधि बँधाइअ। जेहिं यह सुजसु लोक तिहुँ

मैं भी प्रभुकी प्रभुताको हृदयमें धारण कर अपने बलके अनुसार
मुझसे बन पड़ेगा ) सहायता करूँगा। हे नाथ! इस प्रकार समुद्रको
जिससे तीनों लोकोंमें आपका सुन्दर यश गाया जाय ॥ २ ॥

एहिं सर मम उत्तर तट बासी। हतहु नाथ खल नर अ
सुनि कृपाल सागर मन पीरा। तुरतहिं हरी राम

इस बाणसे मेरे उत्तर तटपर रहनेवाले पापके राशि दुष्ट मनुष्योंका व
कृपालु और रणधीर श्रीरामजीने समुद्रके मनकी पीड़ा सुनकर उसे तुरंत ही
( अर्थात् बाणसे उन दुष्टोंका वध कर दिया ) ॥ ३ ॥

देखि राम बल पौरुष भारी। हरषि पयोनिधि भयउ
सकल चरित कहि प्रभुहि सुनावा। चरन बंदि पाथोधि

श्रीरामजीका भारी बल और पौरुष देखकर समुद्र हर्षित होकर सुखी हो ग
उन दुष्टोंका सारा चरित्र प्रभुको कह सुनाया। फिर चरणोंकी वन्दना करके समुद्र

छं०-निज भवन गवनेउ सिंधु श्रीरघुपतिहि यह मत भायऊ।
यह चरित कलि मलहर जथामति दास तुलसी गायऊ॥
सुख भवन संसय समन दवन बिषाद रघुपति गुन गना।
तजि सकल आस भरोस गावहि सुनहि संतत सठ मना॥

समुद्र अपने घर चला गया, श्रीरघुनाथजीको यह मत ( उसकी सलाह

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection, Digitized by eGangotri

। यह चरित्र कलियुगके पापोंको हरनेवाला है, इसे तुलसीदासने अपनी बुद्धिके
ार गाया है । श्रीरघुनाथजीके गुणसमूह सुखके धाम, सन्देहका नाश करनेवाले
विषादका दमन करनेवाले हैं । अरे मूर्ख मन ! तू संसारका सब आशा-भरोसा
कर निरन्तर इन्हें गा और सुन ।

दो०—सकल सुमंगल दायक रघुनायक गुन गान ।
सादर सुनहिं ते तरहिं भव सिंधु बिना जलजान ॥ ६० ॥

श्रीरघुनाथजीका गुणगान सम्पूर्ण सुन्दर मङ्गलोंका देनेवाला है । जो इसे आदर-
त सुनेंगे, वे बिना किसी जहाज ( अन्यसाधन ) के ही भवसागरको तर जायँगे ॥ ६० ॥

## मासपारायण, चौबीसवाँ विश्राम

*इति श्रीमद्रामचरितमानसे सकलकलिकलुषविध्वंसने पञ्चमः सोपानः समाप्तः ।*

कलियुगके समस्त पापोंका नाश करनेवाले श्रीरामचरितमानसका
यह पाँचवाँ सोपान समाप्त हुआ ।

( सुन्दरकाण्ड समाप्त )




CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

# शरणागतवत्सलता



तुरत बिभीषन पाछें मेला ।
सन्मुख राम सहेउ सोइ सेला ॥

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

विभीषणद्वारा वस्त्राभूषणोंकी वर्षा



नभ पर जाइ बिभीषन तबही। बरषि दिए मनि अंबर सबही॥
जोइ जोइ मन भावइ सोइ लेहीं। मनि मुख मेलि डारि कपि देहीं॥

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

श्रीगणेशाय नमः

श्रीजानकीवल्लभो विजयते

# श्रीरामचरितमानस

## षष्ठ सोपान

## लंकाकाण्ड

श्लोक

रामं कामारिसेव्यं भवभयहरणं कालमत्तेभसिंहं
योगीन्द्रं ज्ञानगम्यं गुणनिधिमजितं निर्गुणं निर्विकारम् ।
मायातीतं सुरेशं खलवधनिरतं ब्रह्मवृन्दैकदेवं
वन्दे कन्दावदातं सरसिजनयनं देवमुर्वीशरूपम् ॥ १ ॥

कामदेवके शत्रु शिवजीके सेव्य, भव ( जन्म-मृत्यु ) के भयको हरनेवाले, ‍रूपी मतवाले हाथीके लिये सिंहके समान, योगियोंके स्वामी ( योगीश्वर ), ज्ञानके ‍ जानने योग्य, गुणोंकी निधि, अजेय, निर्गुण, निर्विकार, मायासे परे, देवताओंके ‍मी, दुष्टोंके वधमें तत्पर, ब्राह्मणवृन्दके एकमात्र देवता ( रक्षक ), जलवाले मेघके ‍न सुन्दर श्याम, कमलके-से नेत्रवाले, पृथ्वीपति ( राजा ) के रूपमें परमदेव ‍ामजीकी मैं वन्दना करता हूँ ॥ १ ॥

शङ्खेन्द्वाभमतीवसुन्दरतनुं शार्दूलचर्माम्बरं
कालव्यालकरालभूषणधरं गङ्गाशशाङ्कप्रियम् ।
काशीशं कलिकल्मषौघशमनं कल्याणकल्पद्रुमं
नौमीड्यं गिरिजापतिं गुणनिधिं कन्दर्पहं शङ्करम् ॥ २ ॥

शङ्ख और चन्द्रमाकी-सी कान्तिके अत्यन्त सुन्दर शरीरवाले, व्याघ्रचर्मके वस्त्रवाले, ‍लके समान [ अथवा काले रंगके ] भयानक सर्पोंका भूषण धारण करनेवाले, गङ्गा

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

और चन्द्रमाके प्रेमी, काशीपति, कलियुगके पाप-समूहका नाश करनेवाले, कल्पवृक्ष, गुणोंके निधान और कामदेवको भस्म करनेवाले पार्वतीपति श्रीशङ्करजीको मैं नमस्कार करता हूँ ॥ २ ॥

यो ददाति सतां शम्भुः कैवल्यमपि दुर्लभम् ।
खलानां दण्डकृद्योऽसौ शङ्करः शं तनोतु मे ॥ ३ ॥

जो सत्पुरुषोंको अत्यन्त दुर्लभ कैवल्यमुक्तितक दे डालते हैं और जो दुष्टोंको दण्ड देनेवाले हैं, वे कल्याणकारी श्रीशम्भु मेरे कल्याणका विस्तार करें ॥ ३ ॥

दो०—लव निमेष परमानु जुग बरष कलप सर चंड।
भजसि न मन तेहि राम को कालु जासु कोदंड ॥

लव, निमेष, परमाणु, वर्ष, युग और कल्प जिनके प्रचण्ड बाण हैं और काल जिनका धनुष है, हे मन ! तू उन श्रीरामजीको क्यों नहीं भजता ?

सो०—सिंधु बचन सुनि राम सचिव बोलि प्रभु अस कहेउ।
अब बिलंबु केहि काम करहु सेतु उतरै कटकु ॥

समुद्रके वचन सुनकर प्रभु श्रीरामजीने मन्त्रियोंको बुलाकर ऐसा कहा—अब विलम्ब किसलिये हो रहा है ? सेतु ( पुल ) तैयार करो, जिसमें सेना उतरे।

सुनहु भानुकुल केतु जामवंत कर जोरि कह।
नाथ नाम तव सेतु नर चढ़ि भव सागर तरहिं ॥

जाम्बवान्‌ने हाथ जोड़कर कहा—हे सूर्यकुलके ध्वजा-स्वरूप ( कीर्तिको बढ़ानेवाले ) श्रीरामजी ! सुनिये । हे नाथ ! [ सबसे बड़ा ] सेतु तो आपका नाम ही है, जिसपर चढ़कर ( जिसका आश्रय लेकर ) मनुष्य संसाररूपी समुद्रसे पार हो जाते हैं।

चौ०—यह लघु जलधि तरत कति बारा । अस सुनि पुनि कह पवनकुमारा ॥
प्रभु प्रताप बड़वानल भारी । सोषेउ प्रथम पयोनिधि बारी ॥

फिर यह छोटा-सा समुद्र पार करनेमें कितनी देर लगेगी ? ऐसा सुनकर फिर पवनकुमार श्रीहनुमान्‌जीने कहा—प्रभुका प्रताप भारी बड़वानल ( समुद्रकी आग ) के समान है । इसने पहले समुद्रके जलको सोख लिया था ॥ १ ॥

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

तब रिपु नारि रुदन जल धारा। भरेउ बहोरि भयउ तेहिं खारा॥
सुनि अति उकुति पवनसुत केरी। हरषे कपि रघुपति तन हेरी॥

परन्तु आपके शत्रुओंकी स्त्रियोंके आँसुओंकी धारासे यह फिर भर गया और खारा भी हो गया। हनुमान्‌जीकी यह अत्युक्ति ( अलङ्कारपूर्ण युक्ति ) वानर श्रीरघुनाथजीकी ओर देखकर हर्षित हो गये॥ २॥

जामवंत बोले दोउ भाई। नल नीलहि सब कथा सुनाई॥
राम प्रताप सुमिरि मन माहीं। करहु सेतु प्रयास कछु नाहीं॥

जाम्बवान्‌ने नल-नील दोनों भाइयोंको बुलाकर उन्हें सारी कथा कह सुनायी कहा— ] मनमें श्रीरामजीके प्रतापको स्मरण करके सेतु तैयार करो, [ रामप्रतापसे ] भी परिश्रम नहीं होगा॥ ३॥

बोलि लिए कपि निकर बहोरी। सकल सुनहु बिनती कछु मोरी॥
राम चरन पंकज उर धरहू। कौतुक एक भालु कपि करहू॥

फिर वानरोंके समूहको बुला लिया [ और कहा— ] आप सब लोग मेरी विनती सुनिये। अपने हृदयमें श्रीरामजीके चरणकमलोंको धारण कर लीजिये सब भालू और वानर एक खेल कीजिये॥ ४॥

धावहु मर्कट बिकट बरूथा। आनहु बिटप गिरिन्ह के जूथा॥
सुनि कपि भालु चले करि हूहा। जय रघुबीर प्रताप समूहा॥

विकट वानरोंके समूह ( आप ) दौड़ जाइये और वृक्षों तथा पर्वतोंके समूहोंको ड़ लाइये। यह सुनकर वानर और भालू हूह ( हुंकार ) करके और श्रीरघुनाथ- प्रतापसमूहकी [ अथवा प्रतापके पुंज श्रीरामजीकी ] जय पुकारते हुए चले॥ ५॥

दो०—अति उतंग गिरि पादप लीलहिं लेहिं उठाइ।
आनि देहिं नल नीलहि रचहिं ते सेतु बनाइ॥ १॥

बहुत ऊँचे-ऊँचे पर्वतों और वृक्षोंको खेलकी तरह ही [ उखाड़कर ] उठा लेते और ला-लाकर नल-नीलको देते हैं। वे अच्छी तरह गढ़कर [ सुन्दर ] सेतु बनाते हैं।

—सैल बिसाल आनि कपि देहीं। कंदुक इव नल नील ते लेहीं॥
देखि सेतु अति सुंदर रचना। बिहसि कृपानिधि बोले बचना॥

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

वानर बड़े-बड़े पहाड़ ला-लाकर देते हैं और नल-नील उन्हें गेंद
लेते हैं। सेतुकी अत्यन्त सुन्दर रचना देखकर कृपासिन्धु श्रीरामजी हँसकर व

परम रम्य उत्तम यह धरनी। महिमा अमित जाइ नहिं
करिहउँ इहाँ संभु थापना। मोरे हृदयँ परम

यह (यहाँकी) भूमि परम रमणीय और उत्तम है। इसकी असीम महिमा
की जा सकती। मैं यहाँ शिवजीकी स्थापना करूँगा। मेरे हृदयमें यह महान् सं

सुनि कपीस बहु दूत पठाए। मुनिबर सकल बोलि ले
लिंग थापि बिधिवत करि पूजा। सिव समान प्रिय मोहि न

श्रीरामजीके वचन सुनकर वानरराज सुग्रीवने बहुत-से दूत भेजे,
मुनियोंको बुलाकर ले आये। शिवलिङ्गकी स्थापना करके विधिपूर्वक
किया। [फिर भगवान् बोले—] शिवजीके समान मुझको दूसरा कोई प्रिय

सिव द्रोही मम भगत कहावा। सो नर सपनेहुँ मोहि न
संकर बिमुख भगति चह मोरी। सो नारकी मूढ़ मति

जो शिवसे द्रोह रखता है और मेरा भक्त कहलाता है, वह मनु
भी मुझे नहीं पाता। शङ्करजीसे विमुख होकर (विरोध करके) जो मेरी भ
है, वह नरकगामी, मूर्ख और अल्पबुद्धि है॥ ४॥

दो०—संकरप्रिय मम द्रोही सिव द्रोही मम दास।
ते नर करहिं कलप भरि घोर नरक महुँ बास॥

जिनको शङ्करजी प्रिय हैं, परन्तु जो मेरे द्रोही हैं; एवं जो शिवजीके द्रो
मेरे दास [बनना चाहते] हैं, वे मनुष्य कल्पभर घोर नरकमें निवास करते

चौ०—जे रामेस्वर दरसनु करिहहिं। ते तनु तजि मम लोक सिध
जो गंगाजलु आनि चढ़ाइहि। सो साजुज्य मुक्ति नर

जो मनुष्य [मेरे स्थापित किये हुए इन] रामेश्वरजीका दर्शन करेंगे,
छोड़कर मेरे लोकको जायँगे। और जो गङ्गाजल लाकर इनपर चढ़ावेगा,
सायुज्य मुक्ति पावेगा (अर्थात् मेरे साथ एक हो जायगा)॥ १॥

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

होइ अकाम जो छल तजि सेइहि। भगति मोरि तेहि संकर देइहि॥
मम कृत सेतु जो दरसनु करिही। सो बिनु श्रम भवसागर तरिही॥

जो छल छोड़कर और निष्काम होकर श्रीरामेश्वरजीकी सेवा करेंगे, उन्हें शङ्करजी भक्ति देंगे। और जो मेरे बनाये सेतुका दर्शन करेगा, वह बिना ही परिश्रम रूपी समुद्रसे तर जायगा॥ २॥

राम बचन सब के जिय भाए। मुनिबर निज निज आश्रम आए॥
गिरिजा रघुपति कै यह रीती। संतत करहिं प्रनत पर प्रीती॥

श्रीरामजीके वचन सबके मनको अच्छे लगे। तदनन्तर वे श्रेष्ठ मुनि अपने-आश्रमोंको लौट आये। [ शिवजी कहते हैं— ] हे पार्वती! श्रीरघुनाथजीकी रीति है कि वे शरणागतपर सदा प्रीति करते हैं॥ ३॥

बाँधा सेतु नील नल नागर। राम कृपाँ जसु भयउ उजागर॥
बूड़हिं आनहि बोरहिं जेई। भए उपल बोहित सम तेई॥

चतुर नल और नीलने सेतु बाँधा। श्रीरामजीकी कृपासे उनका यह [ उज्ज्वल ] सर्वत्र फैल गया। जो पत्थर आप डूबते हैं और दूसरोंको डुबा देते हैं, वे ही के समान [ स्वयं तैरनेवाले और दूसरोंको पार ले जानेवाले ] हो गये॥४॥

महिमा यह न जलधि कइ बरनी। पाहन गुन न कपिन्ह कइ करनी॥

यह न तो समुद्रकी महिमा वर्णन की गयी है, न पत्थरोंका गुण है और न ोंकी ही कोई करामात है॥ ५॥

दो०—श्री रघुबीर प्रताप ते सिंधु तरे पाषान।
ते मतिमंद जे राम तजि भजहिं जाइ प्रभु आन॥ ३॥

श्रीरघुवीरके प्रतापसे पत्थर भी समुद्रपर तैर गये। ऐसे श्रीरामजीको छोड़कर किसी दूसरे स्वामीको जाकर भजते हैं वे [ निश्चय ही ] मन्दबुद्धि हैं॥ ३॥

—बाँधि सेतु अति सुदृढ़ बनावा। देखि कृपानिधि के मन भावा॥
चली सेन कछु बरनि न जाई। गर्जहिं मर्कट भट समुदाई॥

नल-नीलने सेतु बाँधकर उसे बहुत मज़बूत बनाया। देखनेपर वह कृपानिधान

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

श्रीरामजीके मनको [ बहुत ही ] अच्छा लगा। सेना चली, जिसका कु
हो सकता। योद्धा वानरोंके समुदाय गरज रहे हैं ॥ १ ॥

**सेतुबंध ढिग चढ़ि रघुराई। चितव कृपाल सिंधु**
**देखन कहुँ प्रभु करुना कंदा। प्रगट भए सब जलच**

कृपालु श्रीरघुनाथजी सेतुबन्धके तटपर चढ़कर समुद्रका विस्तार दे
करुणाकन्द ( करुणाके मूल ) प्रभुके दर्शनके लिये सब जलचरोंके
हो गये ( जलके ऊपर निकल आये ) ॥ २ ॥

**मकर नक्र नाना झष ब्याला। सत जोजन तन परम**
**अइसेउ एक तिन्हहि जे खाहीं। एकन्ह कें डर तेपि**

बहुत तरहके मगर, नाक ( घड़ियाल ), मच्छ और सर्प थे, जि
योजनके बहुत बड़े विशाल शरीर थे। कुछ ऐसे भी जन्तु थे जो उन
जायँ। किसी-किसीके डरसे तो वे भी डर रहे थे ॥ ३ ॥

**प्रभुहि बिलोकहिं टरहिं न टारे। मन हरषित सब भए**
**तिन्ह कीं ओट न देखिअ बारी। मगन भए हरि रूप**

वे सब [ वैर-विरोध भूलकर ] प्रभुके दर्शन कर रहे हैं, हटानेसे भी
सबके मन हर्षित हैं; सब सुखी हो गये। उनकी आड़के कारण जल न
पड़ता। वे सब भगवान्‌का रूप देखकर [ आनन्द और प्रेममें ] मग्न हो

**चला कटकु प्रभु आयसु पाई। को कहि सक कपि दल**

प्रभु श्रीरामचन्द्रजीकी आज्ञा पाकर सेना चली। वानर-सेना
( अत्यधिक संख्या ) को कौन कह सकता है ? ॥ ५ ॥

**दो०—सेतुबंध भइ भीर अति कपि नभ पंथ उड़ाहिं।**
**अपर जलचरन्हि ऊपर चढ़ि चढ़ि पारहि जाहिं ॥**

सेतुबन्धपर बड़ी भीड़ हो गयी, इससे कुछ वानर आकाशमार्गसे उड़ते
दूसरे [ कितने ही ] जलचर जीवोंपर चढ़-चढ़कर पार जा रहे हैं ॥ ४ ॥

**चौ०—अस कौतुक बिलोकि द्वौ भाई। बिहँसि चले कृपाल**
**सेन सहित उतरे रघुबीरा। कहि न जाइ कपि जूथ**

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

कृपालु रघुनाथजी [ तथा लक्ष्मणजी ] दोनों भाई ऐसा कौतुक देखकर हँसते
ले । श्रीरघुवीर सेनासहित समुद्रके पार हो गये । वानरों और उनके
नेयोंकी भीड़ कही नहीं जा सकती ॥ १ ॥

सिंधु पार प्रभु डेरा कीन्हा । सकल कपिन्ह कहुँ आयसु दीन्हा ॥
खाहु जाइ फल मूल सुहाए । सुनत भालु कपि जहँ तहँ धाए ॥

प्रभुने समुद्रके पार डेरा डाला और सब वानरोंको आज्ञा दी कि तुम जाकर सुन्दर
ल खाओ । यह सुनते ही रीछ-वानर जहाँ-तहाँ दौड़ पड़े ॥ २ ॥

सब तरु फरे राम हित लागी । रितु अरु कुरितु काल गति त्यागी ॥
खाहिं मधुर फल बिटप हलावहिं । लंका सन्मुख सिखर चलावहिं ॥

श्रीरामजीके हित ( सेवा ) के लिये सब वृक्ष ऋतु-कुऋतु—समयकी गतिको
र फल उठे । वानर-भालू मीठे-मीठे फल खा रहे हैं, वृक्षोंको हिला रहे हैं
र्वतोंके शिखरोंको लङ्काकी ओर फेंक रहे हैं ॥ ३ ॥

जहँ कहुँ फिरत निसाचर पावहिं । घेरि सकल बहु नाच नचावहिं ॥
दसनन्हि काटि नासिका काना । कहि प्रभु सुजसु देहिं तब जाना ॥

घूमते-फिरते जहाँ-कहीं किसी राक्षसको पा जाते हैं तो सब उसे घेरकर खूब नाच
हैं और दाँतोंसे उसके नाक-कान काटकर, प्रभुका सुयश कहकर [ अथवा
कर ] तब उसे जाने देते हैं ॥ ४ ॥

जिन्ह कर नासा कान निपाता । तिन्ह रावनहि कही सब बाता ॥
सुनत श्रवन बारिधि बंधाना । दस मुख बोलि उठा अकुलाना ॥

जिन राक्षसोंके नाक और कान काट डाले गये, उन्होंने रावणसे सब समाचार कहा ।
[पर सेतु] का बाँधा जाना कानोंसे सुनते ही रावण घबड़ाकर दसों मुखोंसे बोल उठा--

दो०—बाँध्यो बननिधि नीरनिधि जलधि सिंधु बारीस ।
सत्य तोयनिधि कंपति उदधि पयोधि नदीस ॥ ५ ॥

वननिधि, नीरनिधि, जलधि, सिंधु, वारीश, तोयनिधि, कंपति, उदधि, पयोधि,
को क्या सचमुच ही बाँध लिया ? ॥ ५ ॥


CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

चौ०-निज बिकलता बिचारि बहोरी। बिहँसि गयउ गृह करि
मंदोदरीं सुन्यो प्रभु आयो। कौतुकहीं पाथोधि

फिर अपनी व्याकुलताको समझकर [ऊपरसे] हँसता हुआ, भय
रावण महलको गया। [जब] मन्दोदरीने सुना कि प्रभु श्रीरामजी आ
उन्होंने खेलमें ही समुद्रको बँधवा लिया है, ॥ १ ॥

कर गहि पतिहि भवन निज आनी। बोली परम मनोहर
चरन नाइ सिरु अंचलु रोपा। सुनहु बचन पिय परिहरि

[तब] वह हाथ पकड़कर, पतिको अपने महलमें लाकर परम म
बोली। चरणोंमें सिर नवाकर उसने अपना आँचल पसारा और कहा—
क्रोध त्यागकर मेरा वचन सुनिये ॥ २ ॥

नाथ बयरु कीजे ताही सों। बुधि बल सकिअ जीति जा
तुम्हहि रघुपतिहि अंतर कैसा। खलु खद्योत दिनकरहि

हे नाथ! वैर उसीके साथ करना चाहिये जिससे बुद्धि और बलके द्वारा
आपमें और श्रीरघुनाथजीमें निश्चय ही कैसा अन्तर है, जैसा जुगनू और सू

अतिबल मधु कैटभ जेहिं मारे। महाबीर दितिसुत
जेहिं बलि बाँधि सहसभुज मारा। सोइ अवतरेउ हरन महि

जिन्होंने [विष्णुरूपसे] अत्यन्त बलवान् मधु और कैटभ [
और [वाराह और नृसिंहरूपसे] महान् शूरवीर दितिके पुत्रों (हि
हिरण्यकशिपु) का संहार किया; जिन्होंने [वामनरूपसे] बलिको बाँधा और [
रूपसे] सहस्रबाहुको मारा, वे ही [भगवान्] पृथ्वीका भार हरण क
[रामरूपमें] अवतीर्ण (प्रकट) हुए हैं! ॥ ४ ॥

तासु बिरोध न कीजिअ नाथा। काल करम जिव जाकें

हे नाथ! उनका विरोध न कीजिये, जिनके हाथमें काल, कर्म और जीव स

दो०-रामहि सौंपि जानकी नाइ कमल पद माथ।
सुत कहुँ राज समर्पि बन जाइ भजिअ रघुनाथ॥

[श्रीरामजीके] चरणकमलोमें सिर नवाकर (उनकी शरणमें जाकर) उनको

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

ीजिये और आप पुत्रको राज्य देकर वनमें जाकर श्रीरघुनाथजीका भजन कीजिये।

-नाथ दीनदयाल रघुराई। बाघउ सनमुख गएँ न खाई॥
चाहिअ करन सो सब करि बीते। तुम्ह सुर असुर चराचर जीते॥

हे नाथ! श्रीरघुनाथजी तो दीनोंपर दया करनेवाले हैं। सम्मुख (शरण) जानेपर घ भी नहीं खाता। आपको जो कुछ करना चाहिये था, वह सब आप कर चुके। देवता, राक्षस तथा चर-अचर सभीको जीत लिया॥ १॥

संत कहहिं असि नीति दसानन। चौथेंपन जाइहि नृप कानन॥
तासु भजनु कीजिअ तहँ भर्ता। जो कर्ता पालक संहर्ता॥

हे दशमुख! संतजन ऐसी नीति कहते हैं कि चौथेपन (बुढ़ापे) में राजाको चला जाना चाहिये। हे स्वामी! वहाँ (वनमें) आप उनका भजन कीजिये ृष्टिके रचनेवाले, पालनेवाले और संहार करनेवाले हैं॥ २॥

सोइ रघुबीर प्रनत अनुरागी। भजहु नाथ ममता सब त्यागी॥
मुनिबर जतनु करहिं जेहि लागी। भूप राजु तजि होहिं बिरागी॥

हे नाथ! आप विषयोंकी सारी ममता छोड़कर उन्हीं शरणागतपर प्रेम करने-भगवान्‌का भजन कीजिये। जिनके लिये श्रेष्ठ मुनि साधन करते हैं और राजा छोड़कर वैरागी हो जाते हैं—॥ ३॥

सोइ कोसलाधीस रघुराया। आयउ करन तोहि पर दाया॥
जौं पिय मानहु मोर सिखावन। सुजसु होइ तिहुँ पुर अति पावन॥

वही कोसलाधीश श्रीरघुनाथजी आपपर दया करने आये हैं। हे प्रियतम! यदि आप सीख मान लेंगे, तो आपका अत्यन्त पवित्र और सुन्दर यश तीनों लोकोंमें फैल जायगा।

दो०—अस कहि नयन नीर भरि गहि पद कंपित गात।
नाथ भजहु रघुनाथहि अचल होइ अहिवात॥ ७॥

ऐसा कहकर, नेत्रोंमें [करुणाका] जल भरकर और पतिके चरण पकड़कर, ते हुए शरीरसे मन्दोदरीने कहा—हे नाथ! श्रीरघुनाथजीका भजन कीजिये, ससे मेरा सुहाग अचल हो जाय॥ ७॥

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

चौ०–तब रावन मयसुता उठाई। कहै लाग खल निज
सुनु तैं प्रिया बृथा भय माना। जग जोधा को मोहि

तब रावणने मन्दोदरीको उठाया और वह दुष्ट उससे अपनी प्रभुता कह
हे प्रिये! सुन, तूने व्यर्थ ही भय मान रक्खा है। बता तो जगत्में मेरे समान यो

बरुन कुबेर पवन जम काला। भुज बल जितेउँ सकल
देव दनुज नर सब बस मोरें। कवन हेतु उपजा भ

वरुण, कुबेर, पवन, यमराज आदि सभी दिक्पालोंको तथा कालको
अपनी भुजाओंके बलसे जीत रक्खा है। देवता, दानव और मनुष्य सभी
हैं। फिर तुझको यह भय किस कारण उत्पन्न हो गया?॥ २॥

नाना बिधि तेहि कहेसि बुझाई। सभाँ बहोरि बैठ सो
मंदोदरीं हृदयँ अस जाना। काल बस्य उपजा अ

मन्दोदरीने उसे बहुत तरहसे समझाकर कहा [ किन्तु रावणने उस
बात न सुनी ] और वह फिर सभामें जाकर बैठ गया। मन्दोदरीने हृदयमें
लिया कि कालके वश होनेसे पतिको अभिमान हो गया है॥ ३॥

सभाँ आइ मंत्रिन्ह तेहिं बूझा। करब कवन बिधि रिपु
कहहिं सचिव सुनु निसिचर नाहा। बार बार प्रभु पूछहु

सभामें आकर उसने मन्त्रियोंसे पूछा कि शत्रुके साथ किस प्रकारसे युद्ध क
मन्त्री कहने लगे—हे राक्षसोंके नाथ! हे प्रभु! सुनिये, आप बार-बार क्या पू

कहहु कवन भय करिअ बिचारा। नर कपि भालु अहार

कहिये तो [ ऐसा ] कौन-सा बड़ा भय है, जिसका विचार किया जाय
बात ही क्या है?) मनुष्य और वानर-भालू तो हमारे भोजन [ की सामग्री

दो०–सब के बचन श्रवन सुनि कह प्रहस्त कर जोरि।
नीति बिरोध न करिअ प्रभु मंत्रिन्ह मति अति थोरि॥

कानोंसे सबके वचन सुनकर [ रावणका पुत्र ] प्रहस्त हाथ जोड़कर कहने
हे प्रभु! नीतिके विरुद्ध कुछ भी नहीं करना चाहिये, मन्त्रियोंमें बहुत ही थोड़ी बु

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

कहहिं सचिव सठ ठकुरसोहाती । नाथ न पूर आव एहि भाँती ॥
बारिधि नाघि एक कपि आवा । तासु चरित मन महुँ सबु गावा ॥

ये सभी मूर्ख ( खुशामदी ) मन्त्री ठकुरसुहाती ( मुँहदेखी ) कह रहे हैं । हे इस प्रकारकी बातोंसे पूरा नहीं पड़ेगा । एक ही बंदर समुद्र लाँघकर आया उसका चरित्र सब लोग अब भी मन-ही-मन गाया करते हैं ( स्मरण किया हैं ) ! ॥ १ ॥

छुधा न रही तुम्हहि तब काहू । जारत नगरु कस न धरि खाहू ॥
सुनत नीक आगें दुख पावा । सचिवन अस मत प्रभुहि सुनावा ॥

उस समय तुमलोगोंमेंसे किसीको भूख न थी ? [ बंदर तो तुम्हारा भोजन ही फिर ] नगर जलाते समय उसे पकड़कर क्यों नहीं खा लिया ? इन मन्त्रियोंने ( आप ) को ऐसी सम्मति सुनायी है जो सुननेमें अच्छी है पर जिससे आगे कर दुःख पाना होगा ॥ २ ॥

जेहिं बारीस बँधायउ हेला । उतरेउ सेन समेत सुबेला ॥
सो भनु मनुज खाब हम भाई । बचन कहहिं सब गाल फुलाई ॥

जिसने खेल-ही-खेलमें समुद्र बँधा लिया और जो सेनासहित सुबेल पर्वतपर उतरा । हे भाई ! कहो वह मनुष्य है, जिसे कहते हो कि हम खा लेंगे ? सब फुला-फुलाकर ( पागलोंकी तरह ) वचन कह रहे हैं ! ॥ ३ ॥

तात बचन मम सुनु अति आदर । जनि मन गुनहु मोहि करि कादर ॥
प्रिय बानी जे सुनहिं जे कहहीं । ऐसे नर निकाय जग अहहीं ॥

हे तात ! मेरे वचनोंको बहुत आदरसे ( बड़े गौरसे ) सुनिये । मुझे मनमें र न समझ लीजियेगा । जगत्‌में ऐसे मनुष्य झुंड-के-झुंड ( बहुत अधिक ) हैं, प्यारी ( मुँहपर मीठी लगनेवाली ) बात ही सुनते और कहते हैं ॥ ४ ॥

बचन परम हित सुनत कठोरे । सुनहिं जे कहहिं ते नर प्रभु थोरे ॥
प्रथम बसीठ पठउ सुनु नीती । सीता देइ करहु पुनि प्रीती ॥

हे प्रभो ! सुननेमें कठोर परन्तु [ परिणाममें ] परम हितकारी वचन जो सुनते और कहते हैं, वे मनुष्य बहुत ही थोड़े हैं । नीति सुनिये, [ उसके अनुसार ] पहले

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

दूत भेजिये, और [ फिर ] सीताको देकर श्रीरामजीसे प्रीति ( मेल ) कर

दो०—नारि पाइ फिरि जाहिं जौं तौ न बढ़ाइअ रारि।
नाहिं त सन्मुख समर महि तात करिअ हठि मारि ॥

यदि वे स्त्री पाकर लौट जायँ, तब तो [ व्यर्थ ] झगड़ा न बढ़ाइ ( यदि न फिरें तो ) हे तात ! सम्मुख युद्धभूमिमें उनसे हठपूर्वक ( काट कीजिये ॥ ९ ॥

चौ०—यह मत जौं मानहु प्रभु मोरा । उभय प्रकार सुजसु ज
सुत सन कह दसकंठ रिसाई । असि मति सठ केहिं तोहि

हे प्रभो ! यदि आप मेरी यह सम्मति मानेंगे, तो जगत्‌में दोनों ही प्र सुयश होगा । रावणने गुस्सेमें भरकर पुत्रसे कहा—अरे मूर्ख ! तुझे ऐसी सिखायी ? ॥ १ ॥

अबहीं ते उर संसय होई । बेनुमूल सुत भयहु
सुनि पितु गिरा परुष अति घोरा । चला भवन कहि बचन

अभीसे हृदयमें सन्देह ( भय ) हो रहा है ? हे पुत्र ! तू तो बाँ घमोई हुआ ( तू मेरे वंशके अनुकूल या अनुरूप नहीं हुआ ) । पिता घोर और कठोर वाणी सुनकर प्रहस्त ये कड़े वचन कहता हुआ घरको चला

हित मत तोहि न लागत कैसें । काल बिबस कहुँ भेषज
संध्या समय जानि दससीसा । भवन चलेउ निरखत भुज

हितकी सलाह आपको कैसे नहीं लगती ( आपपर कैसे असर नहीं जैसे मृत्युके वश हुए [ रोगी ] को दवा नहीं लगती । सन्ध्याका समय रावण अपनी बीसों भुजाओंको देखता हुआ महलको चला ॥ ३ ॥

लंका सिखर उपर आगारा । अति बिचित्र तहँ होइ अ
बैठ जाइ तेहिं मंदिर रावन । लागे किंनर गुन गन

लंकाकी चोटीपर एक अत्यन्त विचित्र महल था । वहाँ नाच-गानका जमता था । रावण उस महलमें जाकर बैठ गया । किन्नर उसके गु गाने लगे ॥ ४ ॥

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

बाजहिं ताल पखाउज बीना। नृत्य करहिं अपछरा प्रबीना॥

ताल ( करताल ), पखावज ( मृदंग ) और वीणा बज रहे हैं। नृत्यमें प्रवीण अप्सराएँ नाच रही हैं॥ ५॥

दो०—सुनासीर सत सरिस सो संतत करइ बिलास।
परम प्रबल रिपु सीस पर तद्यपि सोच न त्रास॥ १०॥

वह निरन्तर सैकड़ों इन्द्रोंके समान भोग-विलास करता रहता है। यद्यपि [श्रीरामजी-सरीखा] अत्यन्त प्रबल शत्रु सिरपर है, फिर भी उसको न तो चिन्ता है और न डर ही है॥ १०॥

इहाँ सुबेल सैल रघुबीरा। उतरे सेन सहित अति भीरा॥
सिखर एक उतंग अति देखी। परम रम्य सम सुभ्र बिसेषी॥

यहाँ श्रीरघुवीर सुबेल पर्वतपर सेनाकी बड़ी भीड़ ( बड़े समूह ) के साथ उतरे। पर्वतका एक बहुत ऊँचा, परम रमणीय, समतल और विशेषरूपसे उज्ज्वल शिखर देखकर—॥ १॥

तहँ तरु किसलय सुमन सुहाए। लछिमन रचि निज हाथ डसाए॥
ता पर रुचिर मृदुल मृगछाला। तेहिं आसन आसीन कृपाला॥

वहाँ लक्ष्मणजीने वृक्षोंके कोमल पत्ते और सुन्दर फूल अपने हाथोंसे सजाकर बिछा दिये। उसपर सुन्दर और कोमल मृगछाला बिछा दी। उसी आसनपर कृपालु श्रीरामजी विराजमान थे॥ २॥

प्रभु कृत सीस कपीस उछंगा। बाम दहिन दिसि चाप निषंगा॥
दुहुँ कर कमल सुधारत बाना। कह लंकेस मंत्र लगि काना॥

प्रभु श्रीरामजी वानरराज सुग्रीवकी गोदमें अपना सिर रक्खे हैं। उनके बायीं ओर धनुष तथा दाहिनी ओर तरकस [ रक्खा ] है। वे अपने दोनों कर-कमलोंसे बाण सुधार रहे हैं। विभीषणजी कानोंसे लगकर सलाह कर रहे हैं॥ ३॥

बड़भागी अंगद हनुमाना। चरन कमल चापत बिधि नाना॥
प्रभु पाछें लछिमन बीरासन। कटि निषंग कर बान सरासन॥

परम भाग्यशाली अंगद और हनुमान् अनेकों प्रकारसे प्रभुके चरणकमलोंको

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

दबा रहे हैं। लक्ष्मणजी कमरमें तरकस कसे और हाथोंमें धनुष-बाण लि[…]
प्रभुके पीछे सुशोभित हैं ॥ ४ ॥

दो०—एहि बिधि कृपा रूप गुन धाम रामु आसीन।
धन्य ते नर एहिं ध्यान जे रहत सदा लयलीन ॥[…]

इस प्रकार कृपा, रूप ( सौन्दर्य ) और गुणोंके धाम श्रीरामजी विरा[…] वे मनुष्य धन्य हैं जो सदा इस ध्यानमें लौ लगाये रहते हैं ॥ ११ ( [क] ) ॥

पूरब दिसा बिलोकि प्रभु देखा उदित मयंक।
कहत सबहि देखहु ससिहि मृगपति सरिस असंक ॥[…]

पूर्व दिशाकी ओर देखकर प्रभु श्रीरामजीने चन्द्रमाको उदय हुआ [देखा।] तब वे सबसे कहने लगे—चन्द्रमाको तो देखो। कैसा सिंह[के समान] निडर है ! ॥ ११ ( ख ) ॥

चौ०—पूरब दिसि गिरिगुहा निवासी। परम प्रताप तेज बल [राशी ॥]
मत्त नाग तम कुंभ बिदारी। ससि केसरी गगन बन[चारी ॥]

पूर्व दिशारूपी पर्वतकी गुफामें रहनेवाला, अत्यन्त प्रताप, तेज औ[र बलकी] राशि यह चन्द्रमारूपी सिंह अन्धकाररूपी मतवाले हाथीके मस्तकको वि[दीर्ण करके] आकाशरूपी वनमें निर्भय विचर रहा है ! ॥ १ ॥

बिथुरे नभ मुकुताहल तारा। निसि सुंदरी केर [सिंगारा ॥]
कह प्रभु ससि महुँ मेचकताई। कहहु काह निज निज मति [भाई ॥]

आकाशमें बिखरे हुए तारे मोतियोंके समान हैं, जो रात्रिरूपी सुन्द[री के] श्रृङ्गार हैं। प्रभुने कहा—भाइयो ! चन्द्रमामें जो कालापन है वह क्या है? अपनी बुद्धिके अनुसार कहो ॥ २ ॥

कह सुग्रीव सुनहु रघुराई। ससि महुँ प्रगट भूमि कै [झाँई ॥]
मारेउ राहु ससिहि कह कोई। उर महँ परी स्यामता [सोई ॥]

सुग्रीवने कहा—हे रघुनाथजी ! सुनिये। चन्द्रमामें पृथ्वीकी छाया दि[ख] रही है। किसीने कहा—चन्द्रमाको राहुने मारा था। वही [ चोटका ] का[ला दाग] हृदयपर पड़ा हुआ है ॥ ३ ॥

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

कोउ कह जब बिधि रति मुख कीन्हा । सार भाग ससि कर हरि लीन्हा ॥
छिद्र सो प्रगट इंदु उर माहीं । तेहि मग देखिअ नभ परिछाहीं ॥

कोई कहता है—जब ब्रह्माने [ कामदेवकी स्त्री ] रतिका मुख बनाया, तब चन्द्रमाका सार भाग निकाल लिया [ जिससे रतिका मुख तो परम सुन्दर बन परन्तु चन्द्रमाके हृदयमें छेद हो गया ] वही छेद चन्द्रमाके हृदयमें वर्तमान जिसकी राहसे आकाशकी काली छाया उसमें दिखायी पड़ती है ॥ ४ ॥

प्रभु कह गरल बंधु ससि केरा । अति प्रिय निज उर दीन्ह बसेरा ॥
बिष संजुत कर निकर पसारी । जारत बिरहवंत नर नारी ॥

प्रभु श्रीरामजीने कहा—विष चन्द्रमाका बहुत प्यारा भाई है । इसीसे उसने अपने हृदयमें स्थान दे रक्खा है । विषयुक्त अपने किरणसमूहको फैलाकर वियोगी नर-नारियोंको जलाता रहता है ॥ ५ ॥

दो०—कह हनुमंत सुनहु प्रभु ससि तुम्हार प्रिय दास ।
तव मूरति बिधु उर बसति सोइ स्यामता अभास ॥ १२ (क) ॥

हनुमान्‌जीने कहा—हे प्रभो ! सुनिये, चन्द्रमा आपका प्रिय दास है । आपकी श्याम मूर्ति चन्द्रमाके हृदयमें बसती है, वही श्यामताकी झलक मामें है ॥ १२ ( क ) ॥

## नवाह्नपारायण, सातवाँ विश्राम

पवन तनय के बचन सुनि बिहँसे रामु सुजान ।
दच्छिन दिसि अवलोकि प्रभु बोले कृपा निधान ॥ १२(ख) ॥

पवनपुत्र हनुमान्‌जीके वचन सुनकर सुजान श्रीरामजी हँसे । फिर दक्षिणकी देखकर कृपानिधान प्रभु बोले—॥ १२ ( ख ) ॥

देखु बिभीषन दच्छिन आसा । घन घमंड दामिनी बिलासा ॥
मधुर मधुर गरजइ घन घोरा । होइ बृष्टि जनि उपल कठोरा ॥

हे विभीषण ! दक्षिण दिशाकी ओर देखो, बादल कैसा घुमड़ रहा है और चमक रही है । भयानक बादल मीठे-मीठे ( हल्के-हल्के ) स्वरसे गरज रहा कहीं कठोर ओलोंकी वर्षा न हो ! ॥ १ ॥


CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

कहत बिभीषन सुनहु कृपाला। होइ न तड़ित न बारिद
लंका सिखर उपर आगारा। तहँ दसकंधर देख

विभीषण बोले—हे कृपालु ! सुनिये। यह न तो बिजली है, न
घटा। लंकाकी चोटीपर एक महल है। दशग्रीव रावण वहाँ [ नाच
अखाड़ा देख रहा है ॥ २ ॥

छत्र मेघडंबर सिर धारी। सोइ जनु जलद घटा अति
मंदोदरी श्रवन ताटंका। सोइ प्रभु जनु दामिनी

रावणने सिरपर मेघडंबर ( बादलोंके डंबर-जैसा विशाल और का
धारण कर रक्खा है। वही मानो बादलोंकी अत्यन्त काली घटा है।
कानोंमें जो कर्णफूल हिल रहे हैं, हे प्रभो ! वही मानो बिजली चमक रही

बाजहिं ताल मृदंग अनूपा। सोइ रव मधुर सुनहु सु
प्रभु मुसुकान समुझि अभिमाना। चाप चढ़ाइ बान

हे देवताओंके सम्राट् ! सुनिये, अनुपम ताल और मृदंग बज रहे
मधुर [ गर्जन ] ध्वनि है। रावणका अभिमान समझकर प्रभु मुसकराये
धनुष चढ़ाकर उसपर बाणका सन्धान किया ॥ ४ ॥

दो०—छत्र मुकुट ताटंक तब हते एकहीं बान।
सब कें देखत महि परे मरमु न कोऊ जान ॥ १

और एक ही बाणसे [ रावणके ] छत्र-मुकुट और [ मन्दोदरीके
काट गिराये। सबके देखते-देखते वे जमीनपर आ पड़े, पर इसका भेद
किसीने नहीं जाना ॥ १३ ( क ) ॥

अस कौतुक करि राम सर प्रबिसेउ आइ निषंग।
रावन सभा ससंक सब देखि महा रसभंग ॥ १

ऐसा चमत्कार करके श्रीरामजीका बाण [ वापस ] आकर ( फिर
जा घुसा। यह महान् रस-भंग ( रंगमें भंग ) देखकर रावणकी सारी स
हो गयी ॥ १३ ( ख ) ॥

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

—कंप न भूमि न मरुत बिसेषा । अस्त्र सस्त्र कछु नयन न देखा ॥
सोचहिं सब निज हृदय मझारी । असगुन भयउ भयंकर भारी ॥

न भूकम्प हुआ, न बहुत जोरकी हवा ( आँधी ) चली । न कोई अस्त्र-शस्त्र नेत्रोंसे देखे । [ फिर ये छत्र, मुकुट और कर्णफूल कैसे कटकर गिर पड़े ? ] अपने-अपने हृदयमें सोच रहे हैं कि यह बड़ा भयङ्कर अपशकुन हुआ ! ॥ १ ॥

दसमुख देखि सभा भय पाई । बिहसि बचन कह जुगुति बनाई ॥
सिरउ गिरे संतत सुभ जाही । मुकुट परे कस असगुन ताही ॥

सभाको भयभीत देखकर रावणने हँसकर युक्ति रचकर ये वचन कहे—सिरोंका ना भी जिसके लिये निरन्तर शुभ होता रहा है, उसके लिये मुकुटका गिरना शकुन कैसा ? ॥ २ ॥

सयन करहु निज निज गृह जाई । गवने भवन सकल सिर नाई ॥
मंदोदरी सोच उर बसेऊ । जब ते श्रवनपूर महि खसेऊ ॥

अपने-अपने घर जाकर सो रहो [ डरनेकी कोई बात नहीं है ] । तब सब लोग सिर कर घर गये । जबसे कर्णफूल पृथ्वीपर गिरा, तबसे मन्दोदरीके हृदयमें सोच बस गया ।

सजल नयन कह जुग कर जोरी । सुनहु प्रानपति बिनती मोरी ॥
कंत राम बिरोध परिहरहू । जानि मनुज जनि हठ मन धरहू ॥

नेत्रोंमें जल भरकर, दोनों हाथ जोड़कर वह [ रावणसे ] कहने लगी—हे नाथ ! मेरी विनती सुनिये । हे प्रियतम ! श्रीरामसे विरोध छोड़ दीजिये । उन्हें य जानकर मनमें हठ न पकड़े रहिये ॥ ४ ॥

दो०—बिस्वरूप रघुबंस मनि करहु बचन बिस्वासु ।
लोक कल्पना बेद कर अंग अंग प्रति जासु ॥ १४ ॥

मेरे इन वचनोंपर विश्वास कीजिये कि वे रघुकुलके शिरोमणि श्रीरामचन्द्रजी रूप हैं—( यह सारा विश्व उन्हींका रूप है ) वेद जिनके अङ्ग-अङ्गमें लोकोंकी ना करते हैं ॥ १४ ॥

—पद पाताल सीस अज धामा । अपर लोक अँग अँग बिश्रामा ॥
भृकुटि बिलास भयंकर काला । नयन दिवाकर कच घन माला ॥

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

पाताल [ जिन विश्वरूप भगवान्‌का ] चरण है, ब्रह्मलोक सिर है, अ
सब ) लोकोंका विश्राम ( स्थिति ) जिनके अन्य भिन्न-भिन्न अङ्गोंपर है । भ
जिनका भृकुटिसंचालन ( भौंहोंका चलना ) है । सूर्य नेत्र है, बादलोंका समूह बा

जासु घ्रान अस्विनीकुमारा । निसि अरु दिवस निमेष
श्रवन दिसा दस बेद बखानी । मारुत स्वास निगम निज

अश्विनीकुमार जिनकी नासिका हैं, रात और दिन जिनके अपार नि
मारना और खोलना ) हैं । दसों दिशाएँ कान हैं, वेद ऐसा कहते हैं ।
है और वेद जिनकी अपनी वाणी है ॥ २ ॥

अधर लोभ जम दसन कराला । माया हास बाहु दि
आनन अनल अंबुपति जीहा । उतपति पालन प्रलय

लोभ जिनका अधर ( होठ ) है, यमराज भयानक दाँत है । माया
दिक्पाल भुजाएँ हैं । अग्नि मुख है, वरुण जीभ है । उत्पत्ति, पालन
जिनकी चेष्टा ( क्रिया ) है ॥ ३ ॥

रोम राजि अष्टादस भारा । अस्थि सैल सरिता नस
उदर उदधि अधगो जातना । जगमय प्रभु का बहु क

अठारह प्रकारकी असंख्य वनस्पतियाँ जिनकी रोमावली हैं, पर्वत अ
नदियाँ नसोंका जाल हैं । समुद्र पेट है और नरक जिनकी नीचेकी इन्द्रि
प्रकार प्रभु विश्वमय हैं, अधिक कल्पना ( ऊहापोह ) क्या की जाय ? ॥

दो०—अहंकार सिव बुद्धि अज मन ससि चित्त महान ।
मनुज बास सचराचर रूप राम भगवान ॥

शिव जिनका अहङ्कार हैं, ब्रह्मा बुद्धि हैं, चन्द्रमा मन हैं और महान् (वि
हैं । उन्हीं चराचररूप भगवान् श्रीरामजीने मनुष्यरूपमें निवास किया है ॥ १५

अस बिचारि सुनु प्रानपति प्रभु सन बयरु बिहाइ ।
प्रीति करहु रघुबीर पद मम अहिवात न जाइ ॥

हे प्राणपति ! सुनिये, ऐसा विचारकर प्रभुसे वैर छोड़कर श्रीरघुवीरके
प्रेम कीजिये, जिससे मेरा सुहाग न जाय ॥ १५ ( ख ) ॥

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

बिहँसा नारि बचन सुनि काना। अहो मोह महिमा बलवाना॥
नारि सुभाउ सत्य सब कहहीं। अवगुन आठ सदा उर रहहीं॥

पत्नीके वचन कानोंसे सुनकर रावण खूब हँसा [ और बोला—] अहो! मोह (अज्ञान) की महिमा बड़ी बलवान् है। स्त्रीका स्वभाव सब सत्य ही कहते हैं कि उसके हृदयमें आठ अवगुण सदा रहते हैं—॥ १॥

साहस अनृत चपलता माया। भय अबिबेक असौच अदाया॥
रिपु कर रूप सकल तैं गावा। अति बिसाल भय मोहि सुनावा॥

साहस, झूठ, चञ्चलता, माया (छल), भय (डरपोकपन), अविवेक (मूर्खता), अपवित्रता और निर्दयता। तूने शत्रुका समग्र (विराट्) रूप गाया और मुझे उसका बड़ा भारी भय सुनाया॥ २॥

सो सब प्रिया सहज बस मोरें। समुझि परा प्रसाद अब तोरें॥
जानिउँ प्रिया तोरि चतुराई। एहि बिधि कहहु मोरि प्रभुताई॥

हे प्रिये! वह सब (यह चराचर विश्व तो) स्वभावसे ही मेरे वशमें है। तेरी कृपासे मुझे यह अब समझ पड़ा। हे प्रिये! तेरी चतुराई मैं जान गया। तू इस प्रकार (इसी बहाने) मेरी प्रभुताका बखान कर रही है॥ ३॥

तव बतकही गूढ़ मृगलोचनि। समुझत सुखद सुनत भय मोचनि॥
मंदोदरि मन महुँ अस ठयऊ। पियहि काल बस मतिभ्रम भयऊ॥

हे मृगनयनी! तेरी बातें बड़ी गूढ़ (रहस्यभरी) हैं, समझनेपर सुख देनेवाली और सुननेसे भय छुड़ानेवाली हैं। मन्दोदरीने मनमें ऐसा निश्चय कर लिया कि पतिको कालवश मतिभ्रम हो गया है॥ ४॥

दो०—एहि बिधि करत बिनोद बहु प्रात प्रगट दसकंध।
सहज असंक लंकपति सभाँ गयउ मद अंध॥ १६(क)॥

इस प्रकार [ अज्ञानवश ] बहुत-से विनोद करते हुए रावणको सबेरा हो गया। तब स्वभावसे ही निडर और घमंडमें अंधा लंकापति सभामें गया॥ १६ (क)॥

सो०—फूलइ फरइ न बेत जदपि सुधा बरषहिं जलद।
मूरुख हृदयँ न चेत जौं गुर मिलहिं बिरंचि सम॥ १६(ख)॥

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

यद्यपि बादल अमृत-सा जल बरसाते हैं, तो भी बेत फूलता-फलता
प्रकार चाहे ब्रह्माके समान भी ज्ञानी गुरु मिलें, तो भी मूर्खके हृदयमें
नहीं होता ॥ १६ ( ख ) ॥

चौ०–इहाँ प्रात जागे रघुराई। पूछा मत सब सचिव
कहहु बेगि का करिअ उपाई। जामवंत कह पद सि

यहाँ ( सुबेल पर्वतपर ) प्रातःकाल श्रीरघुनाथजी जागे और उन्होंने
को बुलाकर सलाह पूछी कि शीघ्र बताइये, अब क्या उपाय का
जाम्बवान्‌ने श्रीरामजीके चरणोंमें सिर नवाकर कहा—॥ १ ॥

सुनु सर्बग्य सकल उर बासी। बुधि बल तेज धर्म गु
मंत्र कहउँ निज मति अनुसारा। दूत पठाइअ बा

हे सर्वज्ञ ( सब कुछ जाननेवाले ) ! हे सबके हृदयमें बसनेवाले (
हे बुद्धि, बल, तेज, धर्म और गुणोंकी राशि ! सुनिये। मैं अपनी बु
सलाह देता हूँ कि बालिकुमार अंगदको दूत बनाकर भेजा जाय ! ॥ २

नीक मंत्र सब के मन माना। अंगद सन कह कृ
बालितनय बुधि बल गुन धामा। लंका जाहु तात मे

यह अच्छी सलाह सबके मनमें जँच गयी। कृपाके निधान
अंगदसे कहा—हे बल, बुद्धि और गुणोंके धाम बालिपुत्र ! हे ता
कामके लिये लंका जाओ ॥ ३ ॥

बहुत बुझाइ तुम्हहि का कहऊँ। परम चतुर मैं जानत
काजु हमार तासु हित होई। रिपु सन करेहु बतक

तुमको बहुत समझाकर क्या कहूँ ? मैं जानता हूँ, तुम परम चतु
वही बातचीत करना जिससे हमारा काम हो और उसका कल्याण हो ॥

सो०–प्रभु अग्या धरि सीस चरन बंदि अंगद उठेउ।
सोइ गुन सागर ईस राम कृपा जा पर करहु।

प्रभुकी आज्ञा सिर चढ़ाकर और उनके चरणोंकी वन्दना करके

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

बोले—] हे भगवान् श्रीरामजी ! आप जिसपर कृपा करें, वही गुणोंका
ही जाता है ॥ १७ (क) ॥

स्वयंसिद्ध सब काज नाथ मोहि आदरु दियउ ।
अस बिचारि जुबराज तन पुलकित हरषित हियउ ॥ १७(ख) ॥

स्वामीके सब कार्य अपने-आप सिद्ध हैं; यह तो प्रभुने मुझको आदर दिया है
मुझे अपने कार्यपर भेज रहे हैं ] । ऐसा विचारकर युवराज अंगदका हृदय
और शरीर पुलकित हो गया ॥ १७ (ख) ॥

बंदि चरन उर धरि प्रभुताई । अंगद चलेउ सबहि सिरु नाई ॥
प्रभु प्रताप उर सहज असंका । रन बाँकुरा बालिसुत बंका ॥

चरणोंकी वन्दना करके और भगवान्‌की प्रभुता हृदयमें धरकर अंगद सबको
नाकर चले । प्रभुके प्रतापको हृदयमें धारण किये हुए रणबाँकुरे वीर बालिपुत्र
क ही निर्भय हैं ॥ १ ॥

पुर पैठत रावन कर बेटा । खेलत रहा सो होइ गै भेटा ॥
बातहिं बात करष बढ़ि आई । जुगल अतुल बल पुनि तरुनाई ॥

लंकामें प्रवेश करते ही रावणके पुत्रसे भेंट हो गयी, जो वहाँ खेल रहा था ।
-बातोंमें दोनोंमें झगड़ा बढ़ गया । [ क्योंकि ] दोनों ही अतुलनीय
थे और फिर दोनोंकी युवावस्था थी ॥ २ ॥

तेहिं अंगद कहुँ लात उठाई । गहि पद पटकेउ भूमि भवाँई ॥
निसिचर निकर देखि भट भारी । जहँ तहँ चले न सकहिं पुकारी ॥

उसने अंगदपर लात उठायी । अंगदने [ वही ] पैर पकड़कर उसे घुमाकर
र दे पटका ( मार गिराया ) । राक्षसके समूह भारी योद्धा देखकर जहाँ-तहाँ
] चले, वे डरके मारे पुकार भी न मचा सके ॥ ३ ॥

एक एक सन मरमु न कहहीं । समुझि तासु बध चुप करि रहहीं ॥
भयउ कोलाहल नगर मझारी । आवा कपि लंका जेहिं जारी ॥

एक दूसरेको मर्म ( असली बात ) नहीं बतलाते, उस ( रावणके पुत्र ) का
मझकर सब चुप मारकर रह जाते हैं । [ रावण-पुत्रकी मृत्यु जानकर और

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

राक्षसोंको भयके मारे भागते देखकर ] नगरभरमें कोलाहल मच गया
लंका जलायी थी, वही वानर फिर आ गया है ॥ ४ ॥

अब धौं कहा करिहि करतारा । अति सभीत सब करहिं
बिनु पूछें मगु देहिं दिखाई । जेहि बिलोक सोइ जाइ

सब अत्यन्त भयभीत होकर विचार करने लगे कि विधाता अब न
करेगा । वे बिना पूछे ही अंगदको [ रावणके दरबारकी ] राह बता दे
ही वे देखते हैं वही डरके मारे सूख जाता है ॥ ५ ॥

दो०–गयउ सभा दरबार तब सुमिरि राम पद कंज।
सिंह ठवनि इत उत चितव धीर बीर बल पुंज॥

श्रीरामजीके चरणकमलोंका स्मरण करके अंगद रावणकी सभाके द्वार
वे धीर, वीर और बलकी राशि अंगद सिंहकी-सी ऐंड़ (शान) से इधर-उधर देख

चौ०–तुरत निसाचर एक पठावा । समाचार रावनहि
सुनत बिहँसि बोला दससीसा । आनहु बोलि कहाँ का

तुरंत ही उन्होंने एक राक्षसको भेजा और रावणको अपने आनेका सम
किया । सुनते ही रावण हँसकर बोला—बुला लाओ, [ देखें ] कहाँका बं

आयसु पाइ दूत बहु धाए । कपिकुंजरहि बोलि लै
अंगद दीख दसानन बैसें । सहित प्रान कज्जलगिरि

आज्ञा पाकर बहुत-से दूत दौड़े और वानरोंमें हाथीके समान अं
लाये । अंगदने रावणको ऐसे बैठे हुए देखा जैसे कोई प्राणयुक्त ( सजीव
पहाड़ हो ! ॥ २ ॥

भुजा बिटप सिर सृंग समाना । रोमावली लता जनु
मुख नासिका नयन अरु काना । गिरि कंदरा खोह अ

भुजाएँ वृक्षोंके और सिर पर्वतोंके शिखरोंके समान हैं । रोमावली मा
लताएँ हैं । मुँह, नाक, नेत्र और कान पर्वतकी कन्दराओं और खोहोंके बराब

गयउ सभाँ मन नेकु न मुरा । बालितनय अतिबल
उठे सभासद कपि कहुँ देखी । रावन उर भा क्रोध

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

अत्यन्त बलवान् बाँके वीर बालिपुत्र अंगद सभामें गये, वे मनमें जरा भी नहीं के। अंगदको देखते ही सब सभासद् उठ खड़े हुए। यह देखकर रावणके हृदयमें क्रोध हुआ ॥ ४ ॥

दो०—जथा मत्त गज जूथ महुँ पंचानन चलि जाइ ।
राम प्रताप सुमिरि मन बैठ सभाँ सिरु नाइ ॥ १९ ॥

जैसे मतवाले हाथियोंके झुंडमें सिंह [ निःशंक होकर ] चला जाता है, वैसे ही मजीके प्रतापका हृदयमें स्मरण करके वे [निर्भय] सभामें सिर नवाकर बैठ गये ॥ १९॥

—कह दसकंठ कवन तैं बंदर। मैं रघुबीर दूत दसकंधर ॥
मम जनकहि तोहि रही मिताई। तव हित कारन आयउँ भाई ॥

रावणने कहा—अरे बंदर ! तू कौन है ? [ अंगदने कहा—] हे दशग्रीव ! मैं घुवीरका दूत हूँ। मेरे पितासे और तुमसे मित्रता थी। इसलिये हे भाई ! मैं री भलाईके लिये ही आया हूँ ॥ १ ॥

उत्तम कुल पुलस्ति कर नाती। सिव बिरंचि पूजेहु बहु भाँती ॥
बर पायहु कीन्हेहु सब काजा। जीतेहु लोकपाल सब राजा ॥

तुम्हारा उत्तम कुल है, पुलस्त्य ऋषिके तुम पौत्र हो। शिवजीकी और ब्रह्मा- जी तुमने बहुत प्रकारसे पूजा की है। उनसे वर पाये हैं और सब काम सिद्ध हैं। लोकपालों और सब राजाओंको तुमने जीत लिया है ॥ २ ॥

नृप अभिमान मोह बस किंबा। हरि आनिहु सीता जगदंबा ॥
अब सुभ कहा सुनहु तुम्ह मोरा। सब अपराध छमिहि प्रभु तोरा ॥

राजमदसे या मोहवश तुम जगज्जननी सीताजीको हर लाये हो। अब तुम शुभ वचन ( मेरी हितभरी सलाह ) सुनो ! [ उसके अनुसार चलनेसे ] प्रभु रामजी तुम्हारे सब अपराध क्षमा कर देंगे ॥ ३ ॥

दसन गहहु तृन कंठ कुठारी। परिजन सहित संग निज नारी ॥
सादर जनकसुता करि आगें। एहि बिधि चलहु सकल भय त्यागें ॥

दाँतोंमें तिनका दबाओ, गलेमें कुल्हाड़ी डालो और कुटुम्बियोंसहित अपनी


CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

स्त्रियोंको साथ लेकर, आदरपूर्वक जानकीजीको आगे करके, इस प्रकार छोड़कर चलो—॥ ४ ॥

दो०—प्रनतपाल रघुबंसमनि त्राहि त्राहि अब मोहि।
आरत गिरा सुनत प्रभु अभय करैगो तोहि ॥ २०॥

और 'हे शरणागतके पालन करनेवाले रघुवंशशिरोमणि श्रीरामजी! कीजिये, रक्षा कीजिये।' [ इस प्रकार आर्त प्रार्थना करो। ] आर्त पुकार प्रभु तुमको निर्भय कर देंगे ॥ २० ॥

चौ०—रे कपिपोत बोलु संभारी। मूढ़ न जानेहि मोहि
कहु निज नाम जनक कर भाई। केहि नातें मानिए

[ रावणने कहा— ] अरे बंदरके बच्चे! सँभालकर बोल। मूर्ख! मुझ शत्रुको तूने जाना नहीं? अरे भाई! अपना और अपने बापका नाम किस नातेसे मित्रता मानता है?॥ १ ॥

अंगद नाम बालि कर बेटा। तासों कबहुँ भई ही
अंगद बचन सुनत सकुचाना। रहा बालि बानर मैं

[ अंगदने कहा— ] मेरा नाम अंगद है, मैं बालिका पुत्र हूँ। उ तुम्हारी भेंट हुई थी? अंगदका वचन सुनते ही रावण कुछ सकुचा गया बोला— ] हाँ, मैं जान गया (मुझे याद आ गया), बालि नामका एक बंदर

अंगद तहीं बालि कर बालक। उपजेहु बंस अनल कुल
गर्भ न गयहु ब्यर्थ तुम्ह जायहु। निज मुख तापस दूत

अरे अंगद! तू ही बालिका लड़का है? अरे कुलनाशक! तू तो अपने बाँसके लिये अग्निरूप ही पैदा हुआ! गर्भमें ही क्यों न नष्ट हो गया? तू पैदा हुआ जो अपने ही मुँहसे तपस्वियोंका दूत कहलाया!॥ ३ ॥

अब कहु कुसल बालि कहँ अहई। बिहँसि बचन तब अंगद
दिन दस गएँ बालि पहिं जाई। बूझेहु कुसल सखा उर

अब बालिकी कुशल तो बता, वह [ आजकल ] कहाँ है? तब अंगदने

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

—दस ( कुछ ) दिन बीतनेपर [ स्वयं ही ] बालिके पास जाकर, अपने मित्रको से लगाकर उसीसे कुशल पूछ लेना ॥ ४ ॥

राम बिरोध कुसल जसि होई। सो सब तोहि सुनाइहि सोई॥
सुनु सठ भेद होइ मन ताकें। श्रीरघुबीर हृदय नहिं जाकें॥

श्रीरामजीसे विरोध करनेपर जैसी कुशल होती है, वह सब तुमको वे सुनावेंगे। र्ख ! सुन, भेद उसीके मनमें पड़ सकता है, ( भेदनीति उसीपर अपना प्रभाव सकती है ) जिसके हृदयमें श्रीरघुवीर न हों ॥ ५ ॥

दो०—हम कुल घालक सत्य तुम्ह कुल पालक दससीस ।
अंधउ बधिर न अस कहहिं नयन कान तव बीस ॥ २१ ॥

सच है, मैं तो कुलका नाश करनेवाला हूँ और हे रावण! तुम कुलके रक्षक हो। अंधे-भी ऐसी बात नहीं कहते, तुम्हारे तो बीस नेत्र और बीस कान हैं ! ॥ २१ ॥

—सिव बिरंचि सुर मुनि समुदाई। चाहत जासु चरन सेवकाई॥
तासु दूत होइ हम कुल बोरा। अइसिहुँ मति उर बिहर न तोरा॥

शिव, ब्रह्मा [ आदि ] देवता और मुनियोंके समुदाय जिनके चरणोंकी सेवा ना ] चाहते हैं, उनका दूत होकर मैंने कुलको डुबा दिया ? अरे, ऐसी बुद्धि र भी तुम्हारा हृदय फट नहीं जाता ? ॥ १ ॥

सुनि कठोर बानी कपि केरी। कहत दसानन नयन तरेरी॥
खल तव कठिन बचन सब सहऊँ। नीति धर्म मैं जानत अहऊँ॥

वानर ( अंगद ) की कठोर वाणी सुनकर रावण आँखें तरेरकर ( तिरछी करके ) —अरे दुष्ट ! मैं तेरे सब कठोर वचन इसीलिये सह रहा हूँ कि मैं नीति और जानता हूँ ( उन्हींकी रक्षा कर रहा हूँ ) ॥ २ ॥

कह कपि धर्मसीलता तोरी। हमहुँ सुनी कृत पर त्रिय चोरी॥
देखी नयन दूत रखवारी। बूड़ि न मरहु धर्म ब्रतधारी॥

अंगदने कहा—तुम्हारी धर्मशीलता मैंने भी सुनी है। [ वह यह कि ] तुमने स्त्रीकी चोरी की है। और दूतकी रक्षाकी बात तो अपनी आँखोंसे देख ली। र्मके व्रतको धारण ( पालन ) करनेवाले तुम डूबकर मर नहीं जाते ! ॥ ३ ॥

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

कान नाक बिनु भगिनि निहारी। छमा कीन्हि तुम धर्म
धर्मसीलता तव जग जागी। पावा दरसु हमहुँ

नाक-कानसे रहित बहिनको देखकर तुमने धर्म विचारकर ही तो क्षमा कर
तुम्हारी धर्मशीलता जग-जाहिर है! मैं भी बड़ा भाग्यवान् हूँ, जो मैंने तुम्हारा दर्शन

दो०—जनि जल्पसि जड़ जंतु कपि सठ बिलोकु मम बाहु।
लोकपाल बल बिपुल ससि ग्रसन हेतु सब राहु॥

[ रावणने कहा— ] अरे जड जन्तु वानर ! व्यर्थ बक-बक न
मूर्ख ! मेरी भुजाएँ तो देख। ये सब लोकपालोंके विशाल बलरूपी चन्द्रमाको
लिये राहु हैं॥ २२ (क)॥

पुनि नभ सर मम कर निकर कमलन्हि पर करि बास।
सोभत भयउ मराल इव संभु सहित कैलास॥

फिर [तूने सुना ही होगा कि] आकाशरूपी तालाबमें मेरी भुजाओंरूपी
बसकर शिवजीसहित कैलास हंसके समान शोभाको प्राप्त हुआ था!॥

चौ०—तुम्हरे कटक माझ सुनु अंगद। मो सन भिरिहि कवन जो
तव प्रभु नारि बिरहँ बलहीना। अनुज तासु दुख दुखी

अरे अंगद ! सुन; तेरी सेनामें बता, ऐसा कौन योद्धा है जो मुझसे भिड़
तेरा मालिक तो स्त्रीके वियोगमें बलहीन हो रहा है। और उसका छोटा
दुःखसे दुखी और उदास है॥ १॥

तुम्ह सुग्रीव कूलद्रुम दोऊ। अनुज हमार भीरु अति
जामवंत मंत्री अति बूढ़ा। सो कि होइ अब स

तुम और सुग्रीव, दोनों [ नदी ] तटके वृक्ष हो। [ रहा ] मेरा
विभीषण, [ सो ] वह भी बड़ा डरपोक है। मन्त्री जाम्बवान् बहुत बूढ़ा है
लड़ाईमें क्या चढ़ ( उद्यत हो ) सकता है ?॥ २॥

सिलिप कर्म जानहिं नल नीला। है कपि एक महा ब
आवा प्रथम नगरु जेहिं जारा। सुनत बचन कह बालि

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

नल-नील तो शिल्प-कर्म जानते हैं ( वे लड़ना क्या जानें ? )। हाँ, एक वानर महान् बलवान् है, जो पहले आया था, और जिसने लंका जलायी थी। वचन सुनते ही बालिपुत्र अंगदने कहा—॥ ३ ॥

**सत्य बचन कहु निसिचर नाहा। साँचेहुँ कीस कीन्ह पुर दाहा॥**
**रावन नगर अल्प कपि दहई। सुनि अस बचन सत्य को कहई॥**

हे राक्षसराज ! सच्ची बात कहो ? क्या उस वानरने सचमुच तुम्हारा नगर दिया ? रावण [ जैसे जगद्विजयी योद्धा ] का नगर एक छोटे-से वानरने जला । ऐसे वचन सुनकर उन्हें सत्य कौन कहेगा ? ॥ ४ ॥

**जो अति सुभट सराहेहु रावन। सो सुग्रीव केर लघु धावन॥**
**चलइ बहुत सो बीर न होई। पठवा खबरि लेन हम सोई॥**

हे रावण ! जिसको तुमने बहुत बड़ा योद्धा कहकर सराहा है, वह तो सुग्रीवका छोटा-सा दौड़कर चलनेवाला हरकारा है । वह बहुत चलता है, वीर नहीं है । उसे तो हमने [ केवल ] खबर लेनेके लिये भेजा था ॥ ५ ॥

**दो०—सत्य नगरु कपि जारेउ बिनु प्रभु आयसु पाइ ।**
**फिरि न गयउ सुग्रीव पहिं तेहिं भय रहा लुकाइ ॥२३ (क)॥**

क्या सचमुच ही उस वानरने प्रभुकी आज्ञा पाये बिना ही तुम्हारा नगर जला ? मालूम होता है, इसी डरसे वह लौटकर सुग्रीवके पास नहीं गया और कहीं रहा ! ॥ २३ (क) ॥

**सत्य कहहि दसकंठ सब मोहि न सुनि कछु कोह ।**
**कोउ न हमारें कटक अस तो सन लरत जो सोह ॥२३ (ख)॥**

हे रावण ! तुम सब सत्य ही कहते हो, मुझे सुनकर कुछ भी क्रोध नहीं है। सचमुच सेनामें कोई भी ऐसा नहीं है जो तुमसे लड़नेमें शोभा पाये ॥ २३ (ख) ॥

**प्रीति बिरोध समान सन करिअ नीति असि आहि ।**
**जौं मृगपति बध मेडुकन्हि भल कि कहइ कोउ ताहि ॥२३ (ग)॥**

प्रीति और वैर बराबरीवालेसे ही करना चाहिये, नीति ऐसी ही है । सिंह मेढकोंको मारे, तो क्या उसे कोई भला कहेगा ? ॥ २३ (ग) ॥

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

जद्यपि लघुता राम कहुँ तोहि बधें बड़ दोष ।
तदपि कठिन दसकंठ सुनु छत्र जाति कर रोष ॥

यद्यपि तुम्हें मारनेमें श्रीरामजीकी लघुता है और बड़ा दोष भी है, रावण ! सुनो, क्षत्रिय जातिका क्रोध बड़ा कठिन होता है ॥ २३ (घ)॥

बक्र उक्ति धनु बचन सर हृदय दहेउ रिपु कीस ।
प्रतिउत्तर सड़सिन्ह मनहु काढ़त भट दससीस ॥

वक्रोक्तिरूपी धनुषसे वचनरूपी बाण मारकर अंगदने शत्रुका हृदय वीर रावण उन बाणोंको मानो प्रत्युत्तररूपी सँड़सियोंसे निकाल रहा है ॥

हँसि बोलेउ दसमौलि तब कपि कर बड़ गुन एक ।
जो प्रतिपालइ तासु हित करइ उपाय अनेक ॥

तब रावण हँसकर बोला—बंदरमें यह एक बड़ा गुण है कि जो है, उसका वह अनेकों उपायोंसे भला करनेकी चेष्टा करता है ॥ २३ (च)॥

चौ०—धन्य कीस जो निज प्रभु काजा । जहँ तहँ नाचइ परिहरि
नाचि कूदि करि लोग रिझाई । पति हित करइ धर्म

बंदरको धन्य है, जो अपने मालिकके लिये लाज छोड़कर जहाँ है । नाच-कूदकर, लोगोंको रिझाकर, मालिकका हित करता है । यह निपुणता है ॥ १ ॥

अंगद स्वामिभक्त तव जाती । प्रभु गुन कस न कहसि एहि
मैं गुन गाहक परम सुजाना । तव कटु रटनि करउँ नहिं

हे अंगद ! तेरी जाति स्वामिभक्त है । [ फिर भला ] तू अपने मालिकके प्रकार कैसे न बखानेगा ? मैं गुणग्राहक ( गुणोंका आदर करनेवाला ) और ( समझदार ) हूँ, इसीसे तेरी जली-कटी बक-बकपर कान ( ध्यान ) नहीं देता

कह कपि तव गुन गाहकताई । सत्य पवनसुत मोहि
बन बिधंसि सुत बधि पुर जारा । तदपि न तेहिं कछु कृत

अंगदने कहा—तुम्हारी सच्ची गुणग्राहकता तो मुझे हनुमान्ने

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

अशोकवनको विध्वंस ( तहस-नहस ) करके, तुम्हारे पुत्रको मारकर नगरको दिया था। तो भी [ तुमने अपनी गुणग्राहकताके कारण यही समझा कि ] उसने कुछ भी अपकार नहीं किया ॥ ३ ॥

सोइ बिचारि तव प्रकृति सुहाई। दसकंधर मैं कीन्हि ढिठाई॥
देखेउँ आइ जो कछु कपि भाषा। तुम्हरें लाज न रोष न माखा॥

तुम्हारा वही सुन्दर स्वभाव विचारकर, हे दशग्रीव! मैंने कुछ धृष्टता की है। तूने जो कुछ कहा था, उसे आकर मैंने प्रत्यक्ष देख लिया कि तुम्हें न लज्जा क्रोध है और न चिढ़ है॥ ४ ॥

जौं असि मति पितु खाए कीसा। कहि अस बचन हँसा दससीसा॥
पितहि खाइ खातेउँ पुनि तोही। अबहीं समुझि परा कछु मोही॥

[रावण बोला—] अरे वानर! जब तेरी ऐसी बुद्धि है तभी तो तू बापको खा ऐसा वचन कहकर रावण हँसा। अंगदने कहा—पिताको खाकर फिर तुमको भी लता। परन्तु अभी तुरंत कुछ और ही बात मेरी समझमें आ गयी!॥ ५ ॥

बालि बिमल जस भाजन जानी। हतउँ न तोहि अधम अभिमानी॥
कहु रावन रावन जग केते। मैं निज श्रवन सुने सुनु जेते॥

अरे नीच अभिमानी! बालिके निर्मल यशका पात्र ( कारण ) जानकर तुम्हें मैं मारता। रावण! यह तो बता कि जगत्में कितने रावण हैं? मैंने जितने रावण कानोंसे सुन रक्खे हैं, उन्हें सुन—॥ ६ ॥

बलिहि जितन एक गयउ पताला। राखेउ बाँधि सिसुन्ह हयसाला॥
खेलहिं बालक मारहिं जाई। दया लागि बलि दीन्ह छोड़ाई॥

एक रावण तो बलिको जीतने पातालमें गया था तब बच्चोंने उसे घुड़सालमें रक्खा। बालक खेलते थे और जा-जाकर उसे मारते थे। बलिको दया लगी, होंने उसे छुड़ा दिया॥ ७ ॥

एक बहोरि सहसभुज देखा। धाइ धरा जिमि जंतु बिसेषा॥
कौतुक लागि भवन लै आवा। सो पुलस्ति मुनि जाइ छोड़ावा॥

फिर एक रावणको सहस्रबाहुने देखा, और उसने दौड़कर उसको एक विशेष

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

प्रकारके ( विचित्र ) जन्तुकी तरह [ समझकर ] पकड़ लिया। तमाशेके लिये घर ले आया। तब पुलस्त्य मुनिने जाकर उसे छुड़ाया ॥ ८ ॥

दो०—एक कहत मोहि सकुच अति रहा बालि कीं काँख।
इन्ह महुँ रावन तैं कवन सत्य बदहि तजि माख॥

एक रावणकी बात कहनेमें तो मुझे बड़ा संकोच हो रहा है—वह [ बहुत दिनोंतक ] बालिकी काँखमें रहा था। इनमेंसे तुम कौनसे रावण हो ? खीझना छोड़कर सच बताओ ॥ २४ ॥

चौ०—सुनु सठ सोइ रावन बलसीला। हर गिरि जान जासु भुज लीला॥
जान उमापति जासु सुराई। पूजेउँ जेहि सिर सुमन चढ़ाई॥

[ रावणने कहा—] अरे मूर्ख ! सुन, मैं वही बलवान् रावण हूँ जिसकी भुजाओंकी लीला ( करामात ) कैलास पर्वत जानता है। जिसकी शूरता उमापति महादेवजी जानते हैं, ज़िन्हें अपने सिररूपी पुष्प चढ़ा-चढ़ाकर मैंने पूजा था ॥ १ ॥

सिर सरोज निज करन्हि उतारी। पूजेउँ अमित बार त्रिपुरारी॥
भुज बिक्रम जानहिं दिगपाला। सठ अजहूँ जिन्ह कें उर साला॥

सिररूपी कमलोंको अपने हाथोंसे उतार-उतारकर मैंने अगणित बार त्रिपुरारि शिवजीकी पूजा की है। अरे मूर्ख ! मेरी भुजाओंका पराक्रम दिक्पाल जानते हैं, जिनके हृदयमें वह आज भी चुभ रहा है ॥ २ ॥

जानहिं दिग्गज उर कठिनाई। जब जब भिरउँ जाइ बरिआई॥
जिन्ह के दसन कराल न फूटे। उर लागत मूलक इव टूटे॥

दिग्गज ( दिशाओंके हाथी ) मेरी छातीकी कठोरताको जानते हैं। जिनके भयानक दाँत, जब-जब जाकर मैं उनसे जबरदस्ती भिड़ा, मेरी छातीमें कभी नहीं फूटे ( अपना चिह्न भी नहीं बना सके ), बल्कि मेरी छातीसे लगते ही वे मूलीकी तरह टूट गये ॥ ३ ॥

जासु चलत डोलति इमि धरनी। चढ़त मत्त गज जिमि लघु तरनी॥
सोइ रावन जग बिदित प्रतापी। सुनेहि न श्रवन अलीक प्रलापी॥

जिसके चलते समय पृथ्वी इस प्रकार हिलती है जैसे मतवाले हाथीके

नाव ! मैं वही जगत्प्रसिद्ध प्रतापी रावण हूँ। अरे झूठी बकवाद करनेवाले ! क्या झको कानोंसे कभी नहीं सुना ? ॥ ४ ॥

दो०—तेहि रावन कहँ लघु कहसि नर कर करसि बखान।
रे कपि बर्बर खर्ब खल अब जाना तव ग्यान ॥ २५ ॥

उस ( महान् प्रतापी और जगत्प्रसिद्ध ) रावणको ( मुझे ) तू छोटा कहता है और की बड़ाई करता है ? अरे दुष्ट,असभ्य,तुच्छ बंदर ! अब मैंने तेरा ज्ञान जान लिया।

-सुनि अंगद सकोप कह बानी। बोलु सँभारि अधम अभिमानी ॥
सहसबाहु भुज गहन अपारा। दहन अनल सम जासु कुठारा ॥

रावणके ये वचन सुनकर अंगद क्रोधसहित वचन बोले—अरे नीच अभिमानी ! कर ( सोच-समझकर ) बोल। जिनका फरसा सहस्रबाहुकी भुजाओंरूपी अपार जलानेके लिये अग्निके समान था, ॥ १ ॥

जासु परसु सागर खर धारा। बूड़े नृप अगनित बहु बारा ॥
तासु गर्ब जेहि देखत भागा। सो नर क्यों दससीस अभागा ॥

जिनके फरसारूपी समुद्रकी तीव्र धारामें अनगिनत राजा अनेकों बार डूब गये, रशुरामजीका गर्व जिन्हें देखते ही भाग गया; अरे अभागे दशशीश ! वे मनुष्य र हैं ? ॥ २ ॥

राम मनुज कस रे सठ बंगा। धन्वी कामु नदी पुनि गंगा ॥
पसु सुरधेनु कल्पतरु रूखा। अन्न दान अरु रस पीयूषा ॥

क्यों रे मूर्ख उद्दण्ड ! श्रीरामचन्द्रजी मनुष्य हैं ? कामदेव भी क्या धनुर्धारी है ? गङ्गाजी क्या नदी हैं ? कामधेनु क्या पशु है ? और कल्पवृक्ष क्या पेड़ है ? अन्न या दान है ? और अमृत क्या रस है ? ॥ ३ ॥

बैनतेय खग अहि सहसानन। चिंतामनि पुनि उपल दसानन ॥
सुनु मतिमंद लोक बैकुंठा। लाभ कि रघुपति भगति अकुंठा ॥

गरुड़जी क्या पक्षी हैं ? शेषजी क्या सर्प हैं ? अरे रावण ! चिन्तामणि भी क्या पत्थर रे ओ मूर्ख ! सुन, वैकुण्ठ भी क्या लोक है ? और श्रीरघुनाथजीकी अखण्ड भक्ति [ और लाभों-जैसा ही ] लाभ है ? ॥ ४ ॥


CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

दो०—सेन सहित तव मान मथि बन उजारि पुर जारि।
कस रे सठ हनुमान कपि गयउ जो तव सुत मारि॥

सेनासमेत तेरा मान मथकर, अशोकवनको उजाड़कर, नगरको जलाकर और तेरे पुत्रको मारकर जो लौट गये [ तू उनका कुछ भी न बिगाड़ सका ], क्यों रे शठ! वे हनुमान्‌जी क्या वानर हैं? ॥ २६ ॥

चौ०—सुनु रावन परिहरि चतुराई। भजसि न कृपासिंधु रघुराई॥
जौं खल भएसि राम कर द्रोही। ब्रह्म रुद्र सक राखि न तोही॥

अरे रावण! चतुराई ( कपट ) छोड़कर सुन। कृपाके समुद्र श्रीरघुनाथजीका तू भजन क्यों नहीं करता? अरे दुष्ट! यदि तू श्रीरामजीका बैरी हुआ तो तुझे ब्रह्मा और रुद्र भी नहीं बचा सकेंगे ॥ १ ॥

मूढ़ बृथा जनि मारसि गाला। राम बयर अस होइहि हाला॥
तव सिर निकर कपिन्ह के आगें। परिहहिं धरनि राम सर लागें॥

हे मूढ़! व्यर्थ गाल न मार ( डींग न हाँक )। श्रीरामजीसे वैर करनेपर तेरा ऐसा हाल होगा कि तेरे सिर-समूह श्रीरामजीके बाण लगते ही वानरोंके आगे पृथ्वीपर पड़ेंगे, ॥ २ ॥

ते तव सिर कंदुक सम नाना। खेलिहहिं भालु कीस चौगाना॥
जबहिं समर कोपिहि रघुनायक। छुटिहहिं अति कराल बहु सायक॥

और रीछ-वानर तेरे उन गेंदके समान अनेकों सिरोंसे चौगान खेलेंगे। जब श्रीरघुनाथजी युद्धमें कोप करेंगे और उनके अत्यन्त तीक्ष्ण बहुत-से बाण छूटेंगे, ॥ ३ ॥

तब कि चलिहि अस गाल तुम्हारा। अस बिचारि भजु राम उदारा॥
सुनत बचन रावन परजरा। जरत महानल जनु घृत परा॥

तब क्या तेरा ऐसा गाल चलेगा? ऐसा विचारकर उदार ( कृपालु ) श्रीरामजीको भज। अंगदके ये वचन सुनकर रावण बहुत अधिक जल उठा। मानो जलती हुई प्रचण्ड अग्निमें घी पड़ गया हो ॥ ४ ॥

दो०—कुंभकरन अस बंधु मम सुत प्रसिद्ध सक्रारि।
मोर पराक्रम नहिं सुनेहि जितेउँ चराचर झारि॥

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

[ वह बोला—अरे मूर्ख ! ] कुम्भकर्ण-ऐसा मेरा भाई है, इन्द्रका शत्रु सुप्रसिद्ध मेरा पुत्र है ! और मेरा पराक्रम तो तूने सुना ही नहीं कि मैंने सम्पूर्ण जड़-जगत्‌को जीत लिया है ! ॥ २७ ॥

सठ साखामृग जोरि सहाई । बाँधा सिंधु इहइ प्रभुताई ॥
नाघहिं खग अनेक बारीसा । सूर न होहिं ते सुनु सब कीसा ॥

रे दुष्ट ! वानरोंकी सहायता जोड़कर रामने समुद्र बाँध लिया; बस, यही उसकी है ! समुद्रको तो अनेकों पक्षी भी लाँघ जाते हैं । पर इसीसे वे सभी शूरवीर हो जाते । अरे मूर्ख बंदर ! सुन—॥ १ ॥

मम भुज सागर बल जल पूरा । जहँ बूड़े बहु सुर नर सूरा ॥
बीस पयोधि अगाध अपारा । को अस बीर जो पाइहि पारा ॥

मेरी एक-एक भुजारूपी समुद्र बलरूपी जलसे पूर्ण है, जिसमें बहुत-से शूरवीर और मनुष्य डूब चुके हैं । [ बता, ] कौन ऐसा शूरवीर है जो मेरे इन अथाह अपार बीस समुद्रोंका पार पा जायगा ? ॥ २ ॥

दिगपालन्ह मैं नीर भरावा । भूप सुजस खल मोहि सुनावा ॥
जौं पै समर सुभट तव नाथा । पुनि पुनि कहसि जासु गुन गाथा ॥

अरे दुष्ट ! मैंने दिक्पालोंतकसे जल भरवाया और तू एक राजाका मुझे सुयश ा है । यदि तेरा मालिक, जिसकी गुणगाथा तू बार-बार कह रहा है, संग्राममें वाला योद्धा है—॥ ३ ॥

तौ बसीठ पठवत केहि काजा । रिपु सन प्रीति करत नहिं लाजा ॥
हरगिरि मथन निरखु मम बाहू । पुनि सठ कपि निज प्रभुहि सराहू ॥

तो [ फिर ] वह दूत किसलिये भेजता है ? शत्रुसे प्रीति ( सन्धि ) करते उसे लाज आती ? [ पहले ] कैलासका मथन करनेवाली मेरी भुजाओंको देख । फिर अरे मूर्ख ! अपने मालिककी सराहना करना ॥ ४ ॥

दो०—सूर कवन रावन सरिस स्वकर काटि जेहिं सीस ।
हुने अनल अति हरष बहु बार साखि गौरीस ॥ २८ ॥

रावणके समान शूरवीर कौन है ? जिसने अपने ही हाथोंसे सिर काट-काटकर

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

अत्यन्त हर्षके साथ बहुत बार उन्हें अग्निमें होम दिया। स्वयं गौरी
इस बातके साक्षी हैं॥ २८॥

चौ०-जरत बिलोकेउँ जबहिं कपाला। बिधि के लिखे अंक नि
नर कें कर आपन बध बाँची। हसेउँ जानि बिधि गिरा

मस्तकोंके जलते समय जब मैंने अपने ललाटोंपर लिखे हुए विधाता
तब मनुष्यके हाथसे अपनी मृत्यु होना बाँचकर, विधाताकी वाणी ( लेख
जानकर मैं हँसा॥ १॥

सोउ मन समुझि त्रास नहिं मोरें। लिखा बिरंचि जरठ म
आन बीर बल सठ मम आगें। पुनि पुनि कहसि लाज प

उस बातको समझकर ( स्मरण करके ) भी मेरे मनमें डर नहीं है
मैं समझता हूँ कि ] बूढ़े ब्रह्माने बुद्धिभ्रमसे ऐसा लिख दिया है। अरे मूर्ख
और मर्यादा छोड़कर मेरे आगे बार-बार दूसरे वीरका बल कहता है!

कह अंगद सलज्ज जग माहीं। रावन तोहि समान को
लाजवंत तव सहज सुभाऊ। निज मुख निज गुन कहसि

अंगदने कहा—अरे रावण! तेरे समान लज्जावान् जगत्‌में कोई नहीं
शीलता तो तेरा सहज स्वभाव ही है। तू अपने मुँहसे अपने गुण कभी नहीं

सिर अरु सैल कथा चित रही। ताते बार बीस तै
सो भुजबल राखेहु उर घाली। जीतेहु सहसबाहु बलि

सिर काटने और कैलास उठानेकी कथा चित्तमें चढ़ी हुई थी, इस
बीसों बार कहा। भुजाओंके उस बलको तो तूने हृदयमें ही टाल ( छिपा
जिससे तूने सहस्रबाहु, बलि और बालिको जीता था॥ ४॥

सुनु मतिमंद देहि अब पूरा। काटें सीस कि होइअ
इंद्रजालि कहुँ कहिअ न बीरा। काटइ निज कर सकल

अरे मन्दबुद्धि! सुन, अब बस कर। सिर काटनेसे भी क्या कोई
जाता है? इन्द्रजाल रचनेवालेको वीर नहीं कहा जाता, यद्यपि वह अप
अपना सारा शरीर काट डालता है!॥ ५॥

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

दो०—जरहिं पतंग मोह बस भार बहहिं खर बृंद।
ते नहिं सूर कहावहिं समुझि देखु मतिमंद ॥ २९ ॥

अरे मन्दबुद्धि ! समझकर देख। पतंगे मोहवश आगमें जल मरते हैं, गदहोंके ोझ लादकर चलते हैं; पर इस कारण वे शूरवीर नहीं कहलाते ॥ २९ ॥

अब जनि बतबढ़ाव खल करही। सुनु मम बचन मान परिहरही ॥
दसमुख मैं न बसीठीं आयउँ। अस बिचारि रघुबीर पठायउँ ॥

अरे दुष्ट ! अब बतबढ़ाव मत कर; मेरा वचन सुन और अभिमान त्याग दे। मुख ! मैं दूतकी तरह [ सन्धि करने ] नहीं आया हूँ। श्रीरघुवीरने ऐसा कर मुझे भेजा है—॥ १ ॥

बार बार अस कहइ कृपाला। नहिं गजारि जसु बधें सृकाला ॥
मन महुँ समुझि बचन प्रभु केरे। सहेउँ कठोर बचन सठ तेरे ॥

कृपालु श्रीरामजी बार-बार ऐसा कहते हैं कि स्यारके मारनेसे सिंहको यश नहीं । अरे मूर्ख ! प्रभुके [ उन ] वचनोंको मनमें समझकर ( याद करके ) ही रे कठोर वचन सहे हैं ॥ २ ॥

नाहिं त करि मुख भंजन तोरा। लै जातेउँ सीतहि बरजोरा ॥
जानेउँ तव बल अधम सुरारी। सूनें हरि आनिहि परनारी ॥

नहीं तो तेरे मुँह तोड़कर मैं सीताजीको जबरदस्ती ले जाता। अरे अधम ! ोंके शत्रु ! तेरा बल तो मैंने तभी जान लिया जब तू सूनेमें परायी स्त्रीको चुरा ) लाया ॥ ३ ॥

तैं निसिचर पति गर्ब बहूता। मैं रघुपति सेवक कर दूता ॥
जौं न राम अपमानहि डरऊँ। तोहि देखत अस कौतुक करऊँ ॥

तू राक्षसोंका राजा और बड़ा अभिमानी है। परन्तु मैं तो श्रीरघुनाथजीके ( सुग्रीव ) का दूत ( सेवकका भी सेवक ) हूँ। यदि मैं श्रीरामजीके अपमानसे ूँ तो तेरे देखते-देखते ऐसा तमाशा करूँ कि—॥ ४ ॥

दो०—तोहि पटकि महि सेन हति चौपट करि तव गाउँ।
तव जुबतिन्ह समेत सठ जनकसुतहि लै जाउँ ॥ ३० ॥

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

तुझे जमीनपर पटककर, तेरी सेनाका संहार कर और तेरे गाँ
( नष्ट-भ्रष्ट ) करके, अरे मूर्ख ! तेरी युवती स्त्रियोंसहित जानकीजीको ले जा

चौ०-जौं अस करौं तदपि न बड़ाई। मुएहि बधें नहिं कछु म
कौल कामबस कृपिन बिमूढ़ा। अति दरिद्र अजसी अति

यदि ऐसा करूँ, तो भी इसमें कोई बड़ाई नहीं है। मरे हुएको म
भी पुरुषत्व ( बहादुरी ) नहीं है। वाममार्गी, कामी, कंजूस, अत्यन्त मूढ़, अ
बदनाम, बहुत बूढ़ा ॥ १ ॥

सदा रोगबस संतत क्रोधी। बिष्नु बिमुख श्रुति संत
तनु पोषक निंदक अघ खानी। जीवत सव सम चौदह

नित्यका रोगी, निरन्तर क्रोधयुक्त रहनेवाला, भगवान् विष्णुसे वि
और संतोंका विरोधी, अपना ही शरीर पोषण करनेवाला, परायी निन्दा क
और पापकी खान ( महान् पापी ) ये चौदह प्राणी जीते ही मुरदेके समान

अस बिचारि खल बधउँ न तोही। अब जनि रिस उपजावसि
सुनि सकोप कह निसिचर नाथा। अधर दसन दसि मीजत

अरे दुष्ट ! ऐसा विचारकर मैं तुझे नहीं मारता। अब तू मुझमें क्रो
कर ( मुझे गुस्सा न दिला )। अंगदके वचन सुनकर राक्षसराज रावण दाँ
काटकर, क्रोधित होकर हाथ मलता हुआ बोला—॥ ३ ॥

रे कपि अधम मरन अब चहसी। छोटे बदन बात बड़ि
कटु जल्पसि जड़ कपि बल जाकें। बल प्रताप बुधि तेज न

अरे नीच बंदर ! अब तू मरना ही चाहता है। इसीसे छोटे मुँह
कहता है। अरे मूर्ख बंदर ! तू जिसके बलपर कड़ुए वचन बक रहा
बल, प्रताप, बुद्धि अथवा तेज कुछ भी नहीं है ॥ ४ ॥

दो०-अगुन अमान जानि तेहि दीन्ह पिता बनबास।
सो दुख अरु जुबती बिरह पुनि निसि दिन मम त्रास॥ ३

उसे गुणहीन और मानहीन समझकर ही तो पिताने वनवास दे दि

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

वह ( उसका ) दुःख, उसपर युवती स्त्रीका विरह और फिर रात-दिन मेरा ...ता रहता है ॥ ३१ ( क ) ॥

जिन्ह के बल कर गर्ब तोहि अइसे मनुज अनेक ।
खाहिं निसाचर दिवस निसि मूढ़ समुझु तजि टेक ॥ ३१ (ख) ॥

जिनके बलका तुझे गर्व है, ऐसे अनेकों मनुष्योंको तो राक्षस रात-दिन खाया ... । अरे मूढ़ ! जिद्द छोड़कर समझ ( विचार कर ) ॥ ३१ ( ख ) ॥

जब तेहिं कीन्हि राम कै निंदा । क्रोधवंत अति भयउ कपिंदा ॥
हरि हर निंदा सुनइ जो काना । होइ पाप गोघात समाना ॥

जब उसने श्रीरामजीकी निन्दा की, तब तो कपिश्रेष्ठ अंगद अत्यन्त क्रोधित हुए । [ शास्त्र ऐसा कहते हैं कि ] जो अपने कानोंसे भगवान् विष्णु और शिवकी ... सुनता है, उसे गोवधके समान पाप होता है ॥ १ ॥

कटकटान कपिकुंजर भारी । दुहु भुजदंड तमकि महि मारी ॥
डोलत धरनि सभासद खसे । चले भाजि भय मारुत ग्रसे ॥

वानरश्रेष्ठ अंगद बहुत जोरसे कटकटाये ( शब्द किया ) और उन्होंने तमककर ...) अपने दोनों भुजदण्डोंको पृथ्वीपर दे मारा । पृथ्वी हिलने लगी, [ जिससे ...] सभासद् गिर पड़े और भयरूपी पवन ( भूत ) से ग्रस्त होकर भाग चले ॥ २ ॥

गिरत सँभारि उठा दसकंधर । भूतल परे मुकुट अति सुंदर ॥
कछु तेहिं लै निज सिरन्हि सँवारे । कछु अंगद प्रभु पास पबारे ॥

रावण गिरते-गिरते सँभलकर उठा । उसके अत्यन्त सुन्दर मुकुट पृथ्वीपर गिर ... कुछ तो उसने उठाकर अपने सिरोंपर सुधारकर रख लिया और कुछ अंगदने ... प्रभु श्रीरामचन्द्रजीके पास फेंक दिये ॥ ३ ॥

आवत मुकुट देखि कपि भागे । दिनहीं लूक परन बिधि लागे ॥
की रावन करि कोप चलाए । कुलिस चारि आवत अति धाए ॥

मुकुटोंको आते देखकर वानर भागे । [ सोचने लगे ] विधाता ! क्या दिनमें ही ...त होने लगा ( तारे टूटकर गिरने लगे ) ? अथवा क्या रावणने क्रोध करके चार ...लाये हैं, जो बड़े धायेके साथ ( वेगसे ) आ रहे हैं ? ॥ ४ ॥

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

कह प्रभु हँसि जनि हृदयँ डेराहू। लूक न असनि केतु
ए किरीट दसकंधर केरे। आवत बालि तनय

प्रभुने [ उनसे ] हँसकर कहा—मनमें डरो नहीं। ये न उल्का हैं और न केतु या राहु ही हैं। अरे भाई ! ये तो रावणके मुकुट हैं, अंगदके फेंके हुए आ रहे हैं॥ ५॥

दो०–तरकि पवनसुत कर गहे आनि धरे प्रभु पास।
कौतुक देखहिं भालु कपि दिनकर सरिस प्रकास॥

पवनपुत्र श्रीहनुमान्‌जीने उछलकर उनको हाथसे पकड़ लिया प्रभुके पास रख दिया। रीछ और वानर तमाशा देखने लगे। उनका प्र समान था॥ ३२ ( क )॥

उहाँ सकोपि दसानन सब सन कहत रिसाइ।
धरहु कपिहि धरि मारहु सुनि अंगद मुसुकाइ॥

वहाँ ( सभामें ) क्रोधयुक्त रावण सबसे क्रोधित होकर कहने लगा कि पकड़ लो और पकड़कर मार डालो। अंगद यह सुनकर मुसकराने लगे॥

चौ०–एहि बिधि बेगि सुभट सब धावहु। खाहु भालु कपि जहँ जहँ
मर्कटहीन करहु महि जाई। जिअत धरहु तापस द्वौ

[ रावण फिर बोला–] इसे मारकर सब योद्धा तुरंत दौड़ो और रीछ-वानरोंको पाओ, वहीं खा डालो। पृथ्वीको बंदरोंसे रहित कर दो दोनों तपस्वी भाइयों ( राम-लक्ष्मण ) को जीते-जी पकड़ लो॥ १॥

पुनि सकोप बोलेउ जुबराजा। गाल बजावत तोहि न
मरु गर काटि निलज कुल घाती। बल बिलोकि बिहरति नहिं

[रावणके ये कोपभरे वचन सुनकर] तब युवराज अंगद क्रोधित होकर तुझे गाल बजाते लाज नहीं आती ? अरे निर्लज्ज ! अरे कुलनाशक ! गला (आत्महत्या करके) मर जा ! मेरा बल देखकर भी क्या तेरी छाती नहीं फट

रे त्रिय चोर कुमारग गामी। खल मल रासि मंदमति
सन्यपात जल्पसि दुर्बादा। भएसि कालबस खल मनु

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

अरे स्त्रीके चोर ! अरे कुमार्गपर चलनेवाले ! अरे दुष्ट, पापकी राशि, मन्दबुद्धि कामी ! तू सन्निपातमें क्या दुर्वचन बक रहा है ? अरे दुष्ट राक्षस ! तू कालके [व]श हो गया है ! ॥ ३ ॥

याको फलु पावहिगो आगें । बानर भालु चपेटन्हि लागें ॥
राम मनुज बोलत असि बानी । गिरहिं न तव रसना अभिमानी ॥

इसका फल तू आगे बानर और भालुओंके चपेटे लगनेपर पावेगा। राम मनुष्य [है, ऐ]सा वचन बोलते ही, अरे अभिमानी ! तेरी जीभें नहीं गिर पड़तीं ? ॥ ४ ॥

गिरिहहिं रसना संसय नाहीं । सिरन्हि समेत समर महि माहीं ॥

इसमें सन्देह नहीं है कि तेरी जीभें [ अकेले नहीं वरं ] सिरोंके साथ [रणभू]मिमें गिरेंगी ॥ ५ ॥

सो०—सो नर क्यों दसकंध बालि बध्यो जेहिं एक सर ।
बीसहुँ लोचन अंध धिग तव जन्म कुजाति जड़ ॥ ३३ (क)॥

[अ]रे दशकन्ध ! जिसने एक ही बाणसे बालिको मार डाला वह मनुष्य कैसे है ? अरे [कुजा]ति, अरे जड ! बीस आँखें होनेपर भी तू अंधा है। तेरे जन्मको धिक्कार है॥ ३३(क)॥

तव सोनित कीं प्यास तृषित राम सायक निकर ।
तजउँ तोहि तेहि त्रास कटु जल्पक निसिचर अधम ॥ ३३ (ख)॥

श्रीरामचन्द्रजीके बाणसमूह तेरे रक्तकी प्याससे प्यासे हैं। [ वे प्यासे ही रह जायँगे ] [इस] डरसे, अरे कड़वी बकवाद करनेवाले नीच राक्षस ! मैं तुझे छोड़ता हूँ ॥ ३३ (ख)॥

[चौ०]—मैं तव दसन तोरिबे लायक । आयसु मोहि न दीन्ह रघुनायक ॥
असि रिस होति दसउ मुख तोरौं । लंका गहि समुद्र महँ बोरौं ॥

मैं तेरे दाँत तोड़नेमें समर्थ हूँ । पर क्या करूँ ? श्रीरघुनाथजीने मुझे आज्ञा [नहीं] दी । ऐसा क्रोध आता है कि तेरे दसों मुँह तोड़ डालूँ और [ तेरी ] लङ्काको [पक]ड़कर समुद्रमें डुबा दूँ ॥ १ ॥

गूलरि फल समान तव लंका । बसहु मध्य तुम्ह जंतु असंका ॥
मैं बानर फल खात न बारा । आयसु दीन्ह न राम उदारा ॥



CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

तेरी लङ्का गूलरके फलके समान है। तुम सब कीड़े उसके भीतर [ निडर होकर बस रहे हो। मैं बंदर हूँ, मुझे इस फलको खाते क्या [ उदार ( कृपालु ) श्रीरामचन्द्रजीने वैसी आज्ञा नहीं दी ॥ २ ॥

जुगुति सुनत रावन मुसुकाई। मूढ़ सिखिहि कहँ बहुत
बालि न कबहुँ गाल अस मारा। मिलि तपसिन्ह तैं भएसि

अंगदकी युक्ति सुनकर रावण मुसकराया [ और बोला— ] अरे झूठ बोलना तूने कहाँ सीखा ? बालिने तो कभी ऐसा गाल नहीं मारा। है तू तपस्वियोंसे मिलकर लबार हो गया है ॥ ३ ॥

साँचेहुँ मैं लबार भुज बीहा। जौं न उपारिउँ तव दस
समुझि राम प्रताप कपि कोपा। सभा माझ पन करि पद

[ अंगदने कहा— ] अरे बीस भुजावाले ! यदि तेरी दसों जीभें उखाड़ लीं तो सचमुच मैं लबार ही हूँ। श्रीरामचन्द्रजीके प्रतापको समझकर ( याद करके ) अंगद क्रोधित हो उठे और उन्होंने रावणकी सभामें प्रण करके [ दृढ़ताके साथ ) पैर रोप दिया ॥ ४ ॥

जौं मम चरन सकसि सठ टारी। फिरहिं रामु सीता मैं
सुनहु सुभट सब कह दससीसा। पद गहि धरनि पछारहु

[ और कहा— ] अरे मूर्ख ! यदि तू मेरा चरण हटा सके तो श्रीराम जायँगे, मैं सीताजीको हार गया। रावणने कहा—हे सब वीरो ! सुनो, पैर बंदरको पृथ्वीपर पछाड़ दो ॥ ५ ॥

इंद्रजीत आदिक बलवाना। हरषि उठे जहँ तहँ भट
झपटहिं करि बल बिपुल उपाई। पद न टरइ बैठहिं सिरु

इन्द्रजीत ( मेघनाद ) आदि अनेकों बलवान् योद्धा जहाँ-तहाँसे हर्षित होकर उठे। और पूरे बलसे बहुत-से उपाय करके झपटते हैं। पर पैर टलता नहीं, नीचा करके फिर अपने-अपने स्थानपर जा बैठ जाते हैं ॥ ६ ॥

पुनि उठि झपटहिं सुर आराती। टरइ न कीस चरन एहि
पुरुष कुजोगी जिमि उरगारी। मोह बिटप नहिं सकहिं

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

[ काकभुशुण्डिजी कहते हैं—] वे देवताओंके शत्रु ( राक्षस ) फिर उठकर झपटते न्तु हे सर्पोंके शत्रु गरुड़जी ! अंगदका चरण उनसे वैसे ही नहीं टलता जैसे ( विषयी ) पुरुष मोहरूपी वृक्षको नहीं उखाड़ सकते ॥ ७ ॥

दो०—कोटिन्ह मेघनाद सम सुभट उठे हरषाइ।
झपटहिं टरै न कपि चरन पुनि बैठहिं सिर नाइ ॥ ३४(क)॥

करोड़ों वीर योद्धा जो बलमें मेघनादके समान थे, हर्षित होकर उठे। वे बार-पटते हैं, पर वानरका चरण नहीं उठता। तब लज्जाके मारे सिर नवाकर बैठ हैं॥ ३४ ( क ) ॥

भूमि न छाँड़त कपि चरन देखत रिपु मद भाग।
कोटि बिघ्न ते संत कर मन जिमि नीति न त्याग ॥ ३४(ख)॥

जैसे करोड़ों विघ्न आनेपर भी संतका मन नीतिको नहीं छोड़ता, वैसे ही वानर द ) का चरण पृथ्वीको नहीं छोड़ता। यह देखकर शत्रु ( रावण ) का मद दूर या ! ॥ ३४ ( ख ) ॥

—कपि बल देखि सकल हियँ हारे। उठा आपु कपि कें परचारे ॥
गहत चरन कह बालिकुमारा। मम पद गहें न तोर उबारा ॥

अंगदका बल देखकर सब हृदयमें हार गये। तब अंगदके ललकारनेपर रावण उठा। जब वह अंगदका चरण पकड़ने लगा तब बालिकुमार अंगदने कहा—चरण पकड़नेसे तेरा बचाव नहीं होगा ! ॥ १ ॥

गहसि न राम चरन सठ जाई। सुनत फिरा मन अति सकुचाई ॥
भयउ तेजहत श्री सब गई। मध्य दिवस जिमि ससि सोहई ॥

अरे मूर्ख ! तू जाकर श्रीरामजीके चरण क्यों नहीं पकड़ता ? यह सुनकर वह बहुत ही सकुचाकर लौट गया। इसकी सारी श्री जाती रही। वह ऐसा तेजहीन गया जैसे मध्याह्नमें चन्द्रमा दिखायी देता है ॥ २ ॥

सिंघासन बैठेउ सिर नाई। मानहुँ संपति सकल गँवाई ॥
जगदातमा प्रानपति रामा। तासु बिमुख किमि लह बिश्रामा ॥

वह सिर नीचा करके सिंहासनपर जा बैठा। मानो सारी सम्पत्ति गँवाकर बैठा

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

हो। श्रीरामचन्द्रजी जगत्‌भरके आत्मा और प्राणोंके स्वामी हैं। ...
रहनेवाला शान्ति कैसे पा सकता है ? ॥ ३ ॥

उमा राम की भृकुटि बिलासा। होइ बिस्व पुनि पावइ ...
तृन ते कुलिस कुलिस तृन करई। तासु दूत पन कहु कि...

[ शिवजी कहते हैं—] हे उमा ! जिन श्रीरामचन्द्रजीके भ्रूविलास (... इशारे ) से विश्व उत्पन्न होता है और फिर नाशको प्राप्त होता है; जो ... और वज्रको तृण बना देते हैं ( अत्यन्त निर्बलको महान् प्रबल और महा... अत्यन्त निर्बल कर देते हैं ), उनके दूतका प्रण, कहो, कैसे टल सकता है ...

पुनि कपि कही नीति बिधि नाना। मान न ताहि कालु नि...
रिपु मद मथि प्रभु सुजसु सुनायो। यह कहि चल्यो बालि नृप ...

फिर अंगदने अनेकों प्रकारसे नीति कही। पर रावणने नहीं माना; क्यों... काल निकट आ गया था। शत्रुके गर्वको चूर करके अंगदने उसको प्रभु श्री... जीका सुयश सुनाया और फिर वह राजा बालिका पुत्र यह कहकर चल दिया ...

हतौं न खेत खेलाइ खेलाई। तोहि अबहिं का करौं ...
प्रथमहिं तासु तनय कपि मारा। सो सुनि रावन भयउ दु...

रणभूमिमें तुझे खेला-खेलाकर न मारूँ तबतक अभी [ पहलेसे ] क्या करूँ। अंगदने पहले ही ( सभामें आनेसे पूर्व ही ) उसके पुत्रको मार डा... वह संवाद सुनकर रावण दुखी हो गया ॥ ६ ॥

जातुधान अंगद पन देखी। भय ब्याकुल सब भए ...

अंगदका प्रण [ सफल ] देखकर सब राक्षस भयसे अत्यन्त ही व्याकुल हो...

दो०—रिपु बल धरषि हरषि कपि बालितनय बल पुंज।
पुलक सरीर नयन जल गहे राम पद कंज ॥ ३...

शत्रुके बलका मर्दन कर, बलकी राशि बालिपुत्र अंगदजीने हर्षित होकर श्रीरामचन्द्रजीके चरणकमल पकड़ लिये। उनका शरीर पुलकित है और [ आनन्दाश्रुओंका ] जल भरा है ॥ ३५ (क) ॥

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

साँझ जानि दसकंधर भवन गयउ बिलखाइ।
मंदोदरीं रावनहि बहुरि कहा समुझाइ॥ ३५(ख)॥

सन्ध्या हो गयी जानकर दशग्रीव बिलखता हुआ (उदास होकर) महलमें गया। …रीने रावणको समझाकर फिर कहा—॥ ३५ (ख)॥

कंत समुझि मन तजहु कुमतिही। सोह न समर तुम्हहि रघुपतिही॥
रामानुज लघु रेख खचाई। सोउ नहिं नाघेहु असि मनुसाई॥

हे कान्त! मनमें समझकर (विचारकर) कुबुद्धिको छोड़ दो। आपसे और …नाथजीसे युद्ध शोभा नहीं देता। उनके छोटे भाईने एक ज़रा-सी रेखा खींच …, उसे भी आप नहीं लाँघ सके, ऐसा तो आपका पुरुषत्व है॥ १॥

पिय तुम्ह ताहि जितब संग्रामा। जाके दूत केर यह कामा॥
कौतुक सिंधु नाघि तव लंका। आयउ कपि केहरी असंका॥

हे प्रियतम! आप उन्हें संग्राममें जीत पायेंगे, जिनके दूतका ऐसा काम है? …ही समुद्र लाँघकर वह वानरोंमें सिंह (हनुमान्) आपकी लंकामें निर्भय चला आया!

रखवारे हति बिपिन उजारा। देखत तोहि अच्छ तेहिं मारा॥
जारि सकल पुर कीन्हेसि छारा। कहाँ रहा बल गर्ब तुम्हारा॥

रखवालोंको मारकर उसने अशोकवन उजाड़ डाला? आपके देखते-देखते उसने …कुमारको मार डाला और सम्पूर्ण नगरको जलाकर राख कर दिया। उस समय …बलका गर्व कहाँ चला गया॥ ३॥

अब पति मृषा गाल जनि मारहु। मोर कहा कछु हृदयँ बिचारहु॥
पति रघुपतिहि नृपति जनि मानहु। अग जग नाथ अतुलबल जानहु॥

अब हे स्वामी! झूठ (व्यर्थ) गाल न मारिये (डींग न हाँकिये)। मेरे कहने- …हृदयमें कुछ विचार कीजिये। हे पति! आप श्रीरघुपतिको [निरा] राजा मत …ये, बल्कि अग-जगनाथ (चराचरके स्वामी) और अतुलनीय बलवान् जानिये।

…बान प्रताप जान मारीचा। तासु कहा नहिं मानेहि नीचा॥
जनक सभाँ अगनित भूपाला। रहे तुम्हउ बल अतुल बिसाला॥

श्रीरामजीके बाणका प्रताप तो नीच मारीच भी जानता था। परन्तु आपने

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

उसका कहना भी नहीं माना। जनककी सभामें अगणित राजागण थे। क
और अतुलनीय बलवाले आप भी थे ॥ ५ ॥

भंजि धनुष जानकी बिआही। तब संग्राम जितेहु कि
सुरपति सुत जानइ बल थोरा। राखा जिअत आँखि गहि

वहाँ शिवजीका धनुष तोड़कर श्रीरामजीने जानकीको ब्याहा, तब आ
संग्राममें क्यों नहीं जीता ? इन्द्रपुत्र जयन्त उनके बलको कुछ-कुछ ज
श्रीरामजीने पकड़कर, केवल उसकी एक आँख ही फोड़ दी और उसे जीवित ही छो

सूपनखा कै गति तुम्ह देखी। तदपि हृदयँ नहिं लाज

शूर्पणखाकी दशा तो आपने देख ही ली। तो भी आपके हृदयमें
लड़नेकी बात सोचते ] विशेष ( कुछ भी ) लज्जा नहीं आती ! ॥ ७ ॥

दो०—बधि बिराध खर दूषनहि लीलाँ हत्यो कबंध।
बालि एक सर मार्‌यो तेहि जानहु दसकंध ॥ ३

जिन्होंने विराध और खर-दूषणको मारकर लीलासे ही कबन्धको
डाला; और जिन्होंने बालिको एक ही बाणसे मार दिया। हे दशकन्ध !
( उनके महत्त्वको ) समझिये ! ॥ ३६ ॥

चौ०—जेहिं जलनाथ बँधायउ हेला। उतरे प्रभु दल सहित
कारुनीक दिनकर कुल केतू। दूत पठायउ तव हित

जिन्होंने खेलसे ही समुद्रको बँधा लिया और जो प्रभु सेनासहित
पर्वतपर उतर पड़े, उन सूर्यकुलके ध्वजास्वरूप ( कीर्तिको बढ़ानेवाले )
भगवान्‌ने आपहीके हितके लिये दूत भेजा ॥ १ ॥

सभा माझ जेहिं तव बल मथा। करि बरूथ महुँ मृगपति
अंगद हनुमत अनुचर जाके। रन बाँकुरे बीर अति

जिसने बीच सभामें आकर आपके बलको उसी प्रकार मथ डाला जैसे
झुंडमें आकर सिंह [ उसे छिन्न-भिन्न कर डालता है ]। रणमें बाँके अत्यन्त
वीर अंगद और हनुमान् जिनके सेवक हैं, ॥ २ ॥

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

तेहि कहँ पिय पुनि पुनि नर कहहू। मुधा मान ममता मद बहहू॥
अहह कंत कृत राम बिरोधा। काल बिबस मन उपज न बोधा॥

हे पति! उन्हें आप बार-बार मनुष्य कहते हैं। आप व्यर्थ ही मान, और मदका बोझा ढो रहे हैं। हा प्रियतम! आपने श्रीरामजीसे विरोध कर लिया! कालके विशेष वश होनेसे आपके मनमें अब भी ज्ञान नहीं उत्पन्न होता॥ ३॥

काल दंड गहि काहु न मारा। हरइ धर्म बल बुद्धि बिचारा॥
निकट काल जेहि आवत साईं। तेहि भ्रम होइ तुम्हारिहि नाईं॥

काल दण्ड (लाठी) लेकर किसीको नहीं मारता। वह धर्म, बल, बुद्धि और को हर लेता है। हे स्वामी! जिसका काल (मरण-समय) निकट आ जाता से आपहीकी तरह भ्रम हो जाता है॥ ४॥

दो०—दुइ सुत मरे दहेउ पुर अजहुँ पूर पिय देहु।
कृपासिंधु रघुनाथ भजि नाथ बिमल जसु लेहु॥ ३७॥

आपके दो पुत्र मारे गये और नगर जल गया। [जो हुआ सो हुआ] हे म! अब भी [इस भूलकी] पूर्ति (समाप्ति) कर दीजिये (श्रीरामजीसे वैर त्याग ये); और हे नाथ! कृपाके समुद्र श्रीरघुनाथजीको भजकर निर्मल यश ये॥ ३७॥

—नारि बचन सुनि बिसिख समाना। सभाँ गयउ उठि होत बिहाना॥
बैठ जाइ सिंघासन फूली। अति अभिमान त्रास सब भूली॥

स्त्रीके बाणके समान वचन सुनकर वह सबेरा होते ही उठकर सभामें चला गया सारा भय भुलाकर अत्यन्त अभिमानमें फूलकर सिंहासनपर जा बैठा॥ १॥

इहाँ राम अंगदहि बोलावा। आइ चरन पंकज सिरु नावा॥
अति आदर समीप बैठारी। बोले बिहँसि कृपाल खरारी॥

यहाँ (सुबेल पर्वतपर) श्रीरामजीने अंगदको बुलाया। उन्होंने आकर चरण-लोंमें सिर नवाया। बड़े आदरसे उन्हें पास बैठाकर खरके शत्रु कृपालु श्रीरामजी कर बोले॥ २॥

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

बालितनय कौतुक अति मोही। तात सत्य कहु पूछउँ ...
रावनु जातुधान कुल टीका। भुज बल अतुल जासु ज...

हे बालिके पुत्र ! मुझे बड़ा कौतूहल है। हे तात ! इसीसे मैं ... हूँ, सत्य कहना। जो रावण राक्षसोंके कुलका तिलक है और जिसके बाहुबलकी जगत्‌भरमें धाक है, ॥ ३ ॥

तासु मुकुट तुम्ह चारि चलाए। कहहु तात कवनी बिधि ...
सुनु सर्बग्य प्रनत सुखकारी। मुकुट न होहिं भूप गुन ...

उसके चार मुकुट तुमने फेंके। हे तात! बताओ, तुमने उनको कि... पाया ? [ अंगदने कहा— ] हे सर्वज्ञ ! हे शरणागतको सुख देनेवाले ! ... मुकुट नहीं हैं, वे तो राजाके चार गुण हैं ॥ ४ ॥

साम दान अरु दंड बिभेदा। नृप उर बसहिं नाथ क...
नीति धर्म के चरन सुहाए। अस जियँ जानि नाथ पहिं ...

हे नाथ ! वेद कहते हैं कि साम, दान, दण्ड और भेद—ये चारों राज... बसते हैं। ये नीति-धर्मके चार सुन्दर चरण हैं। [ किन्तु रावणमें धर्मका अ... ऐसा जीमें जानकर ये नाथके पास आ गये हैं ॥ ५ ॥

दो०—धर्महीन प्रभु पद बिमुख काल बिबस दससीस।
तेहि परिहरि गुन आए सुनहु कोसलाधीस ॥ ३...

दशशीश रावण धर्महीन, प्रभुके पदसे विमुख और कालके वशमें है... हे कोसलराज ! सुनिये; वे गुण रावणको छोड़कर आपके पास आ गये हैं॥ ...

परम चतुरता श्रवन सुनि बिहँसे रामु उदार।
समाचार पुनि सब कहे गढ़ के बालिकुमार ॥ ३...

अंगदकी परम चतुरता [ पूर्ण उक्ति ] कानोंसे सुनकर उदार श्रीरामच... लगे। फिर बालिपुत्रने किलेके ( लङ्काके ) सब समाचार कहे ॥ ३८ (ख) ...

चौ०—रिपु के समाचार जब पाए। राम सचिव सब निकट ...
लंका बाँके चारि दुआरा। केहि बिधि लागिअ करहु ...

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

जब शत्रुके समाचार प्राप्त हो गये, तब श्रीरामचन्द्रजीने सब मन्त्रियोंको पास
या [ और कहा— ] लंकाके चार बड़े विकट दरवाजे हैं। उनपर किस तरह
मण किया जाय, इसपर विचार करो ॥ १ ॥

तब कपीस रिच्छेस बिभीषन। सुमिरि हृदयँ दिनकर कुल भूषन ॥
करि बिचार तिन्ह मंत्र दृढ़ावा। चारि अनी कपि कटकु बनावा ॥

तब वानरराज सुग्रीव, ऋक्षपति जाम्बवान् और विभीषणने हृदयमें सूर्यकुलके
श्रीरघुनाथजीका स्मरण किया और विचार करके उन्होंने कर्तव्य निश्चित किया।
ोंकी सेनाके चार दल बनाये ॥ २ ॥

जथाजोग सेनापति कीन्हे। जूथप सकल बोलि तब लीन्हे ॥
प्रभु प्रताप कहि सब समुझाए। सुनि कपि सिंघनाद करि धाए ॥

और उनके लिये यथायोग्य ( जैसे चाहिये वैसे ) सेनापति नियुक्त किये। फिर
यूथपतियोंको बुला लिया और प्रभुका प्रताप कहकर सबको समझाया, जिसे
र वानर सिंहके समान गर्जना करके दौड़े ॥ ३ ॥

हरषित राम चरन सिर नावहिं। गहि गिरि सिखर बीर सब धावहिं ॥
गर्जहिं तर्जहिं भालु कपीसा। जय रघुबीर कोसलाधीसा ॥

वे हर्षित होकर श्रीरामजीके चरणोंमें सिर नवाते हैं और पर्वतोंके शिखर ले-लेकर
वीर दौड़ते हैं। 'कोसलराज श्रीरघुवीरजीकी जय हो' पुकारते हुए भालू और
गरजते और ललकारते हैं ॥ ४ ॥

जानत परम दुर्ग अति लंका। प्रभु प्रताप कपि चले असंका ॥
घटाटोप करि चहुँ दिसि घेरी। मुखहिं निसान बजावहिं भेरी ॥

लंकाको अत्यन्त श्रेष्ठ ( अजेय ) किला जानते हुए भी वानर प्रभु श्रीरामचन्द्रजीके
पसे निडर होकर चले। चारों ओरसे घिरी हुई बादलोंकी घटाकी तरह लंकाको चारों
ओंसे घेरकर वे मुँहसे ही डंके और भेरी बजाने लगे ॥ ५ ॥

दो०—जयति राम जय लछिमन जय कपीस सुग्रीव।
गर्जहिं सिंघनाद कपि भालु महा बल सींव ॥ ३९ ॥

महान् बलकी सीमा वे वानर-भालू सिंहके समान ऊँचे स्वरसे 'श्रीरामजीकी जय',


CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

'लक्ष्मणजीकी जय', 'वानरराज सुग्रीवकी जय' ऐसी गर्जना करने लगे।

चौ०—लंकाँ भयउ कोलाहल भारी। सुना दसानन अति अहँ
देखहु बनरन्ह केरि ढिठाई। बिहँसि निसाचर सेन बो

लंकामें बड़ा भारी कोलाहल (कोहराम) मच गया। अत्यन्त अहङ्कारी उसे सुनकर कहा—वानरोंकी ढिठाई तो देखो! यह कहते हुए हँसकर उसने सेना बुलायी॥ १॥

आए कीस काल के प्रेरे। छुधावंत सब निसिचर
अस कहि अट्टहास सठ कीन्हा। गृह बैठें अहार बिधि दी

बंदर कालकी प्रेरणासे चले आये हैं। मेरे राक्षस सभी भूखे हैं। विधाता घर बैठे भोजन भेज दिया। ऐसा कहकर उस मूर्खने अट्टहास किया (वह बड़े ठहाका मारकर हँसा)॥ २॥

सुभट सकल चारिहुँ दिसि जाहू। धरि धरि भालु कीस सब
उमा रावनहि अस अभिमाना। जिमि टिट्टिभ खग सूत उ

[ और बोला—] हे वीरो! सब लोग चारों दिशाओंमें जाओ और री सबको पकड़-पकड़कर खाओ। [ शिवजी कहते हैं—] हे उमा! रावणको अभिमान था जैसे टिटिहिरी पक्षी पैर ऊपरकी ओर करके सोता है [मानो आ थाम लेगा ]॥ ३॥

चले निसाचर आयसु मागी। गहि कर भिंडिपाल बर
तोमर मुद्गर परसु प्रचंडा। सूल कृपान परिघ गिरि

आज्ञा माँगकर और हाथोंमें उत्तम भिंदिपाल, साँगी (बरछी), तोमर, मुद्गर, फरसे, शूल, दुधारी तलवार, परिघ और पहाड़ोंके टुकड़े लेकर राक्षस चले॥ ४॥

जिमि अरुनोपल निकर निहारी। धावहिं सठ खग मांस अ
चोंच भंग दुख तिन्हहि न सूझा। तिमि धाए मनुजाद अ

जैसे मूर्ख मांसाहारी पक्षी लाल पत्थरोंका समूह देखकर उसपर टूट पड़ते हैं, [ लगनेसे] चोंच टूटनेका दुःख उन्हें नहीं सूझता, वैसे ही ये बेसमझ राक्षस दौड़े॥

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

दो०—नानायुध सर चाप धर जातुधान बल बीर।
कोट कँगूरन्हि चढ़ि गए कोटि कोटि रनधीर ॥ ४० ॥

अनेकों प्रकारके अस्त्र-शस्त्र और धनुष-बाण धारण किये करोड़ों बलवान् और रणधीर राक्षस वीर परकोटेके कँगूरोंपर चढ़ गये ॥ ४० ॥

चौ०—कोट कँगूरन्हि सोहहिं कैसे। मेरु के सृंगनि जनु घन बैसे ॥
बाजहिं ढोल निसान जुझाऊ। सुनि धुनि होइ भटन्हि मन चाऊ ॥

वे परकोटेके कँगूरोंपर कैसे शोभित हो रहे हैं, मानो सुमेरुके शिखरोंपर बादल बैठे हों। जुझाऊ ढोल और डंके आदि बज रहे हैं, [ जिनकी ] ध्वनि सुनकर योद्धाओंके मनमें [ लड़नेका ] चाव होता है ॥ १ ॥

बाजहिं भेरि नफीरि अपारा। सुनि कादर उर जाहिं दरारा ॥
देखिन्ह जाइ कपिन्ह के ठट्टा। अति बिसाल तनु भालु सुभट्टा ॥

अगणित नफीरी और भेरी बज रही हैं, [ जिन्हें ] सुनकर कायरोंके हृदयमें दरारें पड़ जाती हैं। उन्होंने जाकर अत्यन्त विशाल शरीरवाले महान् योद्धा वानर और भालुओंके ठट्ट ( समूह ) देखे ॥ २ ॥

धावहिं गनहिं न अवघट घाटा। पर्बत फोरि करहिं गहि बाटा ॥
कटकटाहिं कोटिन्ह भट गर्जहिं। दसन ओठ काटहिं अति तर्जहिं ॥

[ देखा कि ] वे रीछ-वानर दौड़ते हैं; औघट ( ऊँची-नीची, विकट ) घाटियोंको कुछ नहीं गिनते। पकड़कर पहाड़ोंको फोड़कर रास्ता बना लेते हैं। करोड़ों योद्धा कटकटाते और गर्जते हैं। दाँतोंसे ओंठ काटते और खूब डपटते हैं ॥ ३ ॥

उत रावन इत राम दोहाई। जयति जयति जय परी लराई ॥
निसिचर सिखर समूह ढहावहिं। कूदि धरहिं कपि फेरि चलावहिं ॥

उधर रावणकी और इधर श्रीरामजीकी दोहाई बोली जा रही है। 'जय' 'जय' 'जय' की ध्वनि होते ही लड़ाई छिड़ गयी। राक्षस पहाड़ोंके ढेर-के-ढेर शिखरोंको गिराते हैं। वानर कूदकर उन्हें पकड़ लेते हैं और वापस उन्हींकी ओर चलाते हैं ॥ ४ ॥

छं०—धरि कुधर खंड प्रचंड मर्कट भालु गढ़ पर डारहीं।
झपटहिं चरन गहि पटकि महि भजि चलत बहुरि पचारहीं ॥

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

अति तरल तरुन प्रताप तरपहिं तमकि गढ़ चढ़ि चढ़ि गए।
कपि भालु चढ़ि मंदिरन्ह जहँ तहँ राम जसु गावत भए॥

प्रचण्ड वानर और भालू पर्वतोंके टुकड़े ले-लेकर किलेपर डालते हैं। वे और राक्षसोंके पैर पकड़कर उन्हें पृथ्वीपर पटककर भाग चलते हैं और फि हैं। बहुत ही चञ्चल और बड़े तेजस्वी वानर-भालू बड़ी फुर्तीसे उछलकर कि चढ़कर गये और जहाँ-तहाँ महलोंमें घुसकर श्रीरामजीका यश गाने लगे।

दो०—एकु एकु निसिचर गहि पुनि कपि चले पराइ।
ऊपर आपु हेठ भट गिरहिं धरनि पर आइ॥

फिर एक-एक राक्षसको पकड़कर वे वानर भाग चले। ऊपर आप और नी योद्धा—इस प्रकार वे [ किलेपरसे ] धरतीपर आ गिरते हैं॥ ४१॥

चौ०—राम प्रताप प्रबल कपिजूथा। मर्दहिं निसिचर सुभट
चढ़े दुर्ग पुनि जहँ तहँ बानर। जय रघुबीर प्रताप

श्रीरामजीके प्रतापसे प्रबल वानरोंके झुंड राक्षस योद्धाओंके समूह योद्धाओंको मसल रहे हैं। वानर फिर जहाँ-तहाँ किलेपर चढ़ गये और प्रत समान श्रीरघुवीरकी जय बोलने लगे॥ १॥

चले निसाचर निकर पराई। प्रबल पवन जिमि घन
हाहाकार भयउ पुर भारी। रोवहिं बालक आतुर

राक्षसोंके झुंड वैसे ही भाग चले जैसे जोरकी हवा चलनेपर बादल तितर-बितर हो जाते हैं। लंका नगरीमें बड़ा भारी हाहाकार मच गया। बाल और रोगी [ असमर्थताके कारण ] रोने लगे॥ २॥

सब मिलि देहिं रावनहि गारी। राज करत एहिं मृत्यु
निज दल बिचल सुनी तेहिं काना। फेरि सुभट लंकेस

सब मिलकर रावणको गालियाँ देने लगे कि राज्य करते हुए इसने मृत्यु लिया। रावणने जब अपनी सेनाका विचलित होना कानोंसे सुना, तब [ योद्धाओंको लौटाकर वह क्रोधित होकर बोला—॥ ३॥

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

जो रन बिमुख सुना मैं काना। सो मैं हतब कराल कृपाना॥
सर्बसु खाइ भोग करि नाना। समर भूमि भए बल्लभ प्राना॥

मैं जिसे रणसे पीठ देकर भागा हुआ अपने कानों सुनूँगा, उसे स्वयं भयानक तलवारसे मारूँगा। मेरा सब कुछ खाया, भाँति-भाँतिके भोग किये और अब मिमें प्राण प्यारे हो गये?॥ ४॥

उग्र बचन सुनि सकल डेराने। चले क्रोध करि सुभट लजाने॥
सन्मुख मरन बीर कै सोभा। तब तिन्ह तजा प्रान कर लोभा॥

रावणके उग्र (कठोर) वचन सुनकर सब वीर डर गये और लज्जित होकर करके युद्धके लिये लौट चले। रणमें [शत्रुके] सम्मुख (युद्ध करते हुए) मरनेमें ही शोभा है। [यह सोचकर] तब उन्होंने प्राणोंका लोभ छोड़ दिया॥ ५॥

दो०—बहु आयुध धर सुभट सब भिरहिं पचारि पचारि।
ब्याकुल किए भालु कपि परिघ त्रिसूलन्हि मारि॥ ४२॥

बहुत-से अस्त्र-शस्त्र धारण किये सब वीर ललकार-ललकारकर भिड़ने लगे। उन्होंने ...ओं और त्रिशूलोंसे मार-मारकर सब रीछ-वानरोंको व्याकुल कर दिया॥ ४२॥

...भय आतुर कपि भागन लागे। जद्यपि उमा जीतिहहिं आगे॥
कोउ कह कहँ अंगद हनुमंता। कहँ नल नील दुबिद बलवंता॥

[शिवजी कहते हैं—] वानर भयातुर होकर (डरके मारे घबड़ाकर) भागने यद्यपि हे उमा! आगे चलकर [वे ही] जीतेंगे। कोई कहता है—अंगद-हनुमान् हैं? बलवान् नल, नील और द्विविद कहाँ हैं?॥ १॥

निज दल बिकल सुना हनुमाना। पच्छिम द्वार रहा बलवाना॥
मेघनाद तहँ करइ लराई। टूट न द्वार परम कठिनाई॥

हनुमान्जीने जब अपने दलको विकल (भयभीत) हुआ सुना, उस समय वे ...वान् पश्चिम द्वारपर थे। वहाँ उनसे मेघनाद युद्ध कर रहा था। वह द्वार टूटता न बड़ी भारी कठिनाई हो रही थी॥ २॥

पवनतनय मन भा अति क्रोधा। गर्जेउ प्रबल काल सम जोधा॥
कूदि लंक गढ़ ऊपर आवा। गहि गिरि मेघनाद कहुँ धावा॥

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

तब पवनपुत्र हनुमान्‌जीके मनमें बड़ा भारी क्रोध हुआ। वे कालके समान
जोरसे गरजे और कूदकर लंकाके किलेपर आ गये और पहाड़ लेकर मेघनादकी

भंजेउ रथ सारथी निपाता। ताहि हृदय महुँ मारेसि
दुसरें सूत बिकल तेहि जाना। स्यंदन घालि तुरत गृह

रथ तोड़ डाला, सारथिको मार गिराया और मेघनादकी छातीमें लात मा
सारथि मेघनादको व्याकुल जानकर, उसे रथमें डालकर, तुरंत घर ले आ

दो०—अंगद सुना पवनसुत गढ़ पर गयउ अकेल।
रन बाँकुरा बालिसुत तरकि चढ़ेउ कपि खेल॥

इधर अंगदने सुना कि पवनपुत्र हनुमान् किलेपर अकेले ही गये है
बाँके बालिपुत्र वानरके खेलकी तरह उछलकर किलेपर चढ़ गये॥ ४३

चौ०—जुद्ध बिरुद्ध क्रुद्ध द्वौ बंदर। राम प्रताप सुमिरि उर
रावन भवन चढ़े द्वौ धाई। करहिं कोसलाधीस

युद्धमें शत्रुओंके विरुद्ध दोनों वानर क्रुद्ध हो गये। हृदयमें श्रीरामजीके
स्मरण करके दोनों दौड़कर रावणके महलपर जा चढ़े और कोसलराज श्री
दुहाई बोलने लगे॥ १॥

कलस सहित गहि भवनु ढहावा। देखि निसाचरपति भय
नारि बृंद कर पीटहिं छाती। अब दुइ कपि आए उत

उन्होंने कलशसहित महलको पकड़कर ढहा दिया। यह देखकर
रावण डर गया। सब स्त्रियाँ हाथोंसे छाती पीटने लगीं [और कहने लगीं—
बार दो उत्पाती वानर [ एक साथ ] आ गये॥ २॥

कपिलीला करि तिन्हहि डेरावहिं। रामचंद्र कर सुजसु सुना
पुनि कर गहि कंचन के खंभा। कहेन्हि करिअ उतपात आ

वानरलीला करके (घुड़की देकर) दोनों उनको डराते हैं और श्रीरामच
सुन्दर यश सुनाते हैं। फिर सोनेके खंभोंको हाथोंसे पकड़कर उन्होंने [ परस्पर
कि अब उत्पात आरम्भ किया जाय॥ ३॥

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

गर्जि परे रिपु कटक मझारी। लागे मर्दैं भुज बल भारी॥
काहुहि लात चपेटन्हि केहू। भजहु न रामहि सो फल लेहू॥

वे गर्जकर शत्रुकी सेनाके बीचमें कूद पड़े और अपने भारी भुजबलसे उसका [मर्दन क]रने लगे। किसीकी लातसे और किसीकी थप्पड़से खबर लेते हैं [और कहते हैं कि] तुम श्रीरामजीको नहीं भजते, उसका यह फल लो॥ ४॥

दो०—एक एक सों मर्दहिं तोरि चलावहिं मुंड।
रावन आगें परहिं ते जनु फूटहिं दधि कुंड॥ ४४॥

एकको दूसरेसे [ रगड़कर ] मसल डालते हैं और सिरोंको तोड़कर फेंकते हैं। जाकर रावणके सामने गिरते हैं और ऐसे फूटते हैं मानो दहीके कूँड़े फूट रहे हों।

महा महा मुखिआ जे पावहिं। ते पद गहि प्रभु पास चलावहिं॥
कहइ बिभीषनु तिन्ह के नामा। देहिं राम तिन्हहू निज धामा॥

जिन बड़े-बड़े मुखियों ( प्रधान सेनापतियों ) को पकड़ पाते हैं उनके पैर पकड़-[कर उन्]हें प्रभुके पास फेंक देते हैं। विभीषणजी उनके नाम बतलाते हैं और श्रीरामजी [उन्हें] भी अपना धाम ( परम पद ) दे देते हैं॥ १॥

खल मनुजाद द्विजामिष भोगी। पावहिं गति जो जाचत जोगी॥
उमा राम मृदुचित करुनाकर। बयर भाव सुमिरत मोहि निसिचर॥

[मनुष्योंको खानेवाले और] ब्राह्मणोंका मांस खानेवाले वे नरभोजी दुष्ट राक्षस भी वह परम गति पाते हैं [जिसकी] योगी भी याचना किया करते हैं [ परन्तु सहजमें नहीं पाते ]। [ शिवजी कहते हैं—] हे उमा! श्रीरामजी बड़े ही कोमलहृदय और करुणाकी खान हैं। [ वे सोचते हैं कि ] राक्षस मुझे वैरभावसे ही सही, स्मरण तो करते ही हैं॥ २॥

देहिं परम गति सो जियँ जानी। अस कृपाल को कहहु भवानी॥
अस प्रभु सुनि न भजहिं भ्रम त्यागी। नर मतिमंद ते परम अभागी॥

ऐसा हृदयमें जानकर वे उन्हें परमगति ( मोक्ष ) देते हैं। हे भवानी! कहो तो [ऐसे कृ]पालु [और] कौन हैं? प्रभुका ऐसा स्वभाव सुनकर भी जो मनुष्य भ्रम त्याग-[कर उ]नका भजन नहीं करते, वे अत्यन्त मन्दबुद्धि और परम भाग्यहीन हैं॥ ३॥

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

अंगद अरु हनुमंत प्रबेसा। कीन्ह दुर्ग अस कह
लंकाँ द्वौ कपि सोहहिं कैसें। मथहिं सिंधु दुइ मंद

श्रीरामजीने कहा कि अंगद और हनुमान् किलेमें घुस गये हैं। दोनों
[विध्वंस करते] कैसे शोभा देते हैं, जैसे दो मन्दराचल समुद्रको मथ रहे

दो०—भुज बल रिपु दल दलमलि देखि दिवस कर अंत।
कूदे जुगल बिगत श्रम आए जहँ भगवंत ॥

भुजाओंके बलसे शत्रुकी सेनाको कुचलकर और मसलकर, फिर दि
होता देखकर हनुमान् और अंगद दोनों कूद पड़े और श्रम ( थकावट )
वहाँ आ गये जहाँ भगवान् श्रीरामजी थे ॥ ४५ ॥

चौ०—प्रभु पद कमल सीस तिन्ह नाए। देखि सुभट रघुपति मन
राम कृपा करि जुगल निहारे। भए बिगतश्रम परम

उन्होंने प्रभुके चरणकमलोंमें सिर नवाये। उत्तम योद्धाओंको देखकर
जी मनमें बहुत प्रसन्न हुए। श्रीरामजीने कृपा करके दोनोंको देखा, जिस
रहित और परम सुखी हो गये ॥ १ ॥

गए जानि अंगद हनुमाना। फिरे भालु मर्कट भट
जातुधान प्रदोष बल पाई। धाए करि दससीस

अंगद और हनुमान्‌को गये जानकर सभी भालू और वानर वीर
राक्षसोंने प्रदोष( सायं ) कालका बल पाकर रावण की दुहाई देते हुए वानरोंपर

निसिचर अनी देखि कपि फिरे। जहँ तहँ कटकटाइ भट
द्वौ दल प्रबल पचारि पचारी। लरत सुभट नहिं मानहिं

राक्षसोंकी सेना आती देखकर वानर लौट पड़े और वे योद्धा जहाँ-तहाँ
कर भिड़ गये। दोनों ही दल बड़े बलवान् हैं। योद्धा ललकार-ललकारकर
कोई हार नहीं मानते ॥ ३ ॥

महाबीर निसिचर सब कारे। नाना बरन बलीमुख
सबल जुगल दल समबल जोधा। कौतुक करत लरत करि

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

सभी राक्षस महान् वीर और अत्यन्त काले हैं और वानर विशालकाय तथा रंगोंके हैं। दोनों ही दल बलवान् हैं और समान बलवाले योद्धा हैं। वे क्रोध लड़ते हैं और खेल करते ( वीरता दिखलाते ) हैं ॥ ४ ॥

प्राबिट सरद पयोद घनेरे। लरत मनहुँ मारुत के प्रेरे॥
अनिप अकंपन अरु अतिकाया। बिचलत सेन कीन्हि इन्ह माया॥

[ राक्षस और वानर युद्ध करते हुए ऐसे जान पड़ते हैं ] मानो क्रमशः वर्षा और ऋतुके बहुत-से बादल पवनसे प्रेरित होकर लड़ रहे हों। अकंपन और अतिकाय नापतियोंने अपनी सेनाको विचलित होते देखकर माया की ॥ ५ ॥

भयउ निमिष महँ अति अँधिआरा। बृष्टि होइ रुधिरोपल छारा॥

पलभरमें अत्यन्त अन्धकार हो गया। खून, पत्थर और राखकी वर्षा होने लगी।६।

दो०—देखि निबिड़ तम दसहुँ दिसि कपिदल भयउ खभार।
एकहि एक न देखई जहँ तहँ करहिं पुकार॥ ४६॥

दसों दिशाओंमें अत्यन्त घना अन्धकार देखकर वानरोंकी सेनामें खलबली पड़ एकको एक ( दूसरा ) नहीं देख सकता और सब जहाँ-तहाँ पुकार कर रहे हैं।

सकल मरमु रघुनायक जाना। लिए बोलि अंगद हनुमाना॥
समाचार सब कहि समुझाए। सुनत कोपि कपिकुंजर धाए॥

श्रीरघुनाथजी सब रहस्य जान गये। उन्होंने अंगद और हनुमान्‌को बुला लिया ब समाचार कहकर समझाया। सुनते ही वे दोनों कपिश्रेष्ठ क्रोध करके दौड़े।

पुनि कृपाल हँसि चाप चढ़ावा। पावक सायक सपदि चलावा॥
भयउ प्रकास कतहुँ तम नाहीं। ग्यान उदयँ जिमि संसय जाहीं॥

फिर कृपालु श्रीरामजीने हँसकर धनुष चढ़ाया और तुरंत ही अग्निबाण चलाया, प्रकाश हो गया, कहीं अँधेरा नहीं रह गया। जैसे ज्ञानके उदय होनेपर प्रकारके ] सन्देह दूर हो जाते हैं॥ २॥

भालु बलीमुख पाइ प्रकासा। धाए हरष बिगत श्रम त्रासा॥
हनूमान अंगद रन गाजे। हाँक सुनत रजनीचर भाजे॥


CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

भालू और वानर प्रकाश पाकर श्रम और भयसे रहित तथा प्रसन्न हैं। हनुमान् और अंगद रणमें गरज उठे। उनकी हाँक सुनते ही राक्षस भाग...

भागत भट पटकहिं धरि धरनी। करहिं भालु कपि अद्भुत...
गहि पद डारहिं सागर माहीं। मकर उरग झष धरि धरि...

भागते हुए राक्षस योद्धाओंको वानर और भालू पकड़कर पृथ्वीपर ... और अद्भुत (आश्चर्यजनक) करनी करते हैं (युद्धकौशल दिखलाते हैं)। ... उन्हें समुद्रमें डाल देते हैं। वहाँ मगर, साँप और मच्छ उन्हें पकड़-पकड़कर खा...

दो०—कछु मारे कछु घायल कछु गढ़ चढ़े पराइ।
गर्जहिं भालु बलीमुख रिपु दल बल बिचलाइ॥ ४७॥

कुछ मारे गये, कुछ घायल हुए, कुछ भागकर गढ़पर चढ़ गये। ... शत्रुदलको विचलित करके रीछ और वानर [ वीर ] गरज रहे हैं॥ ४७॥

चौ०—निसा जानि कपि चारिउ अनी। आए जहाँ कोसला ...
राम कृपा करि चितवा सबही। भए बिगतश्रम बानर ...

रात हुई जानकर वानरोंकी चारों सेनाएँ (टुकड़ियाँ) वहाँ आयीं जहाँ ... श्रीरामजी थे। श्रीरामजीने ज्यों ही सबको कृपा करके देखा त्यों ही ये ... रहित हो गये॥ १॥

उहाँ दसानन सचिव हँकारे। सब सन कहेसि सुभट ...
आधा कटकु कपिन्ह संघारा। कहहु बेगि का करिअ ...

वहाँ [ लंकामें ] रावणने मन्त्रियोंको बुलाया और जो योद्धा मारे गये थे ... सबसे बताया। [ उसने कहा— ] वानरोंने आधी सेनाका संहार कर ... शीघ्र बताओ, क्या विचार ( उपाय ) करना चाहिये?॥ २॥

माल्यवंत अति जरठ निसाचर। रावन मातु पिता मंत्री ...
बोला बचन नीति अति पावन। सुनहु तात कछु मोर सिख...

माल्यवंत [ नामका एक ] अत्यन्त बूढ़ा राक्षस था। वह रावणकी मा... ( अर्थात् उसका नाना ) और श्रेष्ठ मन्त्री था। वह अत्यन्त पवित्र नी... बोला—हे तात! कुछ मेरी सीख भी सुनो—॥ ३॥

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

जब ते तुम्ह सीता हरि आनी। असगुन होहिं न जाहिं बखानी॥
बेद पुरान जासु जसु गायो। राम बिमुख काहुँ न सुख पायो॥

जबसे तुम सीताको हर लाये हो, तबसे इतने अपशकुन हो रहे हैं कि जो नहीं किये जा सकते। वेद-पुराणोंने जिनका यश गाया है, उन श्रीरामसे होकर किसीने सुख नहीं पाया॥ ४॥

दो०—हिरन्याच्छ भ्राता सहित मधु कैटभ बलवान।
जेहिं मारे सोइ अवतरेउ कृपासिंधु भगवान॥ ४८(क)॥

भाई हिरण्यकशिपुसहित हिरण्याक्षको और बलवान् मधु-कैटभको जिन्होंने मारा ही कृपाके समुद्र भगवान् [ रामरूपसे ] अवतरित हुए हैं॥ ४८ (क)॥

मासपारायण, पचीसवाँ विश्राम

कालरूप खल बन दहन गुनागार घनबोध।
सिव बिरंचि जेहि सेवहिं तासों कवन बिरोध॥ ४८(ख)॥

जो कालस्वरूप हैं, दुष्टोंके समूहरूपी वनके भस्म करनेवाले [ अग्नि ] हैं, गुणोंके और ज्ञानघन हैं एवं शिवजी और ब्रह्माजी भी जिनकी सेवा करते हैं, उनसे वैर ?॥ ४८ (ख)॥

—परिहरि बयरु देहु बैदेही। भजहु कृपानिधि परम सनेही॥
ताके बचन बान सम लागे। करिआ मुह करि जाहि अभागे॥

[ अतः ] वैर छोड़कर उन्हें जानकीजीको दे दो और कृपानिधान परम स्नेही मजीका भजन करो। रावणको उसके वचन बाणके समान लगे। [ वह बोला— ] अभागे! मुँह काला करके [ यहाँसे ] निकल जा॥ १॥

बूढ़ भएसि न त मरतेउँ तोही। अब जनि नयन देखावसि मोही॥
तेहिं अपने मन अस अनुमाना। बध्यो चहत एहि कृपानिधाना॥

तू बूढ़ा हो गया, नहीं तो तुझे मार ही डालता! अब मेरी आँखोंको अपना मुँह दिखला। रावणके ये वचन सुनकर उसने ( माल्यवान्ने ) अपने मनमें ऐसा अनुमान या कि इसे कृपानिधान श्रीरामजी अब मारना ही चाहते हैं॥ २॥

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

सो उठि गयउ कहत दुर्बादा। तब सकोप बोलेउ
कौतुक प्रात देखिअहु मोरा। करिहउँ बहुत कहौं

वह रावणको दुर्वचन कहता हुआ उठकर चला गया। तब मेघनाद बोला—सबेरे मेरी करामात देखना। मैं बहुत कुछ करूँगा; थोड़ा क्या कुछ वर्णन करूँगा थोड़ा ही होगा )॥ ३॥

सुनि सुत बचन भरोसा आवा। प्रीति समेत अंक
करत बिचार भयउ भिनुसारा। लागे कपि पुनि चहूँ

पुत्रके वचन सुनकर रावणको भरोसा आ गया। उसने प्रेमके साथ उसे लिया। विचार करते-करते ही सबेरा हो गया। वानर फिर चारों दरवाजोंपर जा

कोपि कपिन्ह दुर्घट गढ़ु घेरा। नगर कोलाहलु भयउ
बिबिधायुध धर निसिचर धाए। गढ़ ते पर्बत सिखर

वानरोंने क्रोध करके दुर्गम किलेको घेर लिया। नगरमें बहुत ही (शोर) मच गया। राक्षस बहुत तरहके अस्त्र-शस्त्र धारण करके दौड़े और किलेपरसे पहाड़ोंके शिखर ढहाये॥ ५॥

छं०—ढाहे महीधर सिखर कोटिन्ह बिबिध बिधि गोला चले।
घहरात जिमि पबिपात गर्जत जनु प्रलय के बादले।
मर्कट बिकट भट जुटत कटत न लटत तन जर्जर भए।
गहि सैल तेहि गढ़ पर चलावहिं जहँ सो तहँ निसिचर हए॥

उन्होंने पर्वतोंके करोड़ों शिखर ढहाये, अनेक प्रकारसे गोले चलने लगे। गोले ऐसा घहराते हैं जैसे वज्रपात हुआ हो ( बिजली गिरी हो ) और गरजते हैं मानो प्रलयकालके बादल हों। विकट वानर योद्धा भिड़ते हैं, कट जाते हैं ( घायल हो जाते हैं ), उनके शरीर जर्जर ( चलनी ) हो जाते हैं, तब भी वे लटते नहीं ( हिम्मत नहीं हारते )। वे पहाड़ उठाकर उसे किलेपर फेंकते हैं। राक्षस जहाँ-के-तहाँ ( जो जहाँ होते हैं वहीं ) मारे जाते हैं।

दो०—मेघनाद सुनि श्रवन अस गढ़ु पुनि छेंका आइ।
उतर्यो बीर दुर्ग तें सन्मुख चल्यो बजाइ॥ ४

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

मेघनादने कानोंसे ऐसा सुना कि वानरोंने आकर फिर किलेको घेर लिया है। वह वीर किलेसे उतरा और डंका बजाकर उनके सामने चला ॥ ४९ ॥

—कहँ कोसलाधीस द्वौ भ्राता। धन्वी सकल लोक बिख्याता॥
कहँ नल नील दुबिद सुग्रीवा। अंगद हनूमंत बल सींवा॥

[ मेघनादने पुकारकर कहा— ] समस्त लोकोंमें प्रसिद्ध धनुर्धर कोसलाधीश भाई कहाँ हैं ? नल, नील, द्विविद, सुग्रीव और बलकी सीमा अंगद और न् कहाँ हैं ? ॥ १ ॥

कहाँ बिभीषनु भ्राताद्रोही। आजु सबहि हठि मारउँ ओही॥
अस कहि कठिन बान संधाने। अतिसय क्रोध श्रवन लगि ताने॥

भाईसे द्रोह करनेवाला विभीषण कहाँ है ? आज मैं सबको और उस दुष्टको ठपूर्वक ( अवश्य ही ) मारूँगा। ऐसा कहकर उसने धनुषपर कठिन बाणोंका न किया और अत्यन्त क्रोध करके उसे कानतक खींचा ॥ २ ॥

सर समूह सो छाड़ै लागा। जनु सपच्छ धावहिं बहु नागा॥
जहँ तहँ परत देखिअहिं बानर। सन्मुख होइ न सके तेहि अवसर॥

वह बाणोंके समूह छोड़ने लगा। मानो बहुत-से पंखवाले साँप दौड़े जा हों। जहाँ-तहाँ वानर गिरते दिखायी पड़ने लगे। उस समय कोई भी उसके सामने सके ॥ ३ ॥

जहँ तहँ भागि चले कपि रीछा। बिसरी सबहि जुद्ध कै ईछा॥
सो कपि भालु न रन महँ देखा। कीन्हेसि जेहि न प्रान अवसेषा॥

रीछ-वानर जहाँ-तहाँ भाग चले। सबको युद्धकी इच्छा भूल गयी। रणभूमिमें एक भी वानर या भालू नहीं दिखायी पड़ा जिसको उसने प्राणमात्र अवशेष न दिया हो ( अर्थात् जिसके केवल प्राणमात्र ही न बचे हों; बल, पुरुषार्थ सारा न रहा हो ) ॥ ४ ॥

दो०—दस दस सर सब मारेसि परे भूमि कपि बीर।
सिंहनाद करि गर्जा मेघनाद बल धीर ॥ ५० ॥

फिर उसने सबको दस-दस बाण मारे, वानर वीर पृथ्वीपर गिर पड़े।

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

बलवान् और धीर मेघनाद सिंहके समान नाद करके गरजने लगा ॥ ५० ॥

चौ०—देखि पवनसुत कटक बिहाला। क्रोधवंत जनु धायउ का
महासैल एक तुरत उपारा। अति रिस मेघनाद पर डा

सारी सेनाको बेहाल ( व्याकुल ) देखकर पवनपुत्र हनुमान् क्रोध करके
दौड़े मानो स्वयं काल दौड़ा आता हो। उन्होंने तुरंत एक बड़ा भारी पहाड़
लिया और बड़े ही क्रोधके साथ उसे मेघनादपर छोड़ा ॥ १ ॥

आवत देखि गयउ नभ सोई। रथ सारथी तुरग सब
बार बार पचार हनुमाना। निकट न आव मरमु सो जा

पहाड़को आते देखकर वह आकाशमें उड़ गया। [ उसके ] रथ,
और घोड़े सब नष्ट हो गये ( चूर-चूर हो गये )। हनुमान्‌जी उसे बार-बार ल
हैं। पर वह निकट नहीं आता, क्योंकि वह उनके बलका मर्म जानता था ॥

रघुपति निकट गयउ घननादा। नाना भाँति करेसि दुर्बा
अस्त्र सस्त्र आयुध सब डारे। कौतुकहीं प्रभु काटि निवा

[ तब ] मेघनाद श्रीरघुनाथजीके पास गया और उसने [ उनके प्रति ]
प्रकारके दुर्वचनोंका प्रयोग किया। [ फिर ] उसने उनपर अस्त्र-शस्त्र तथा और
हथियार चलाये। प्रभुने खेलमें ही सबको काटकर अलग कर दिया ॥ ३ ॥

देखि प्रताप मूढ़ खिसिआना। करै लाग माया बिधि ना
जिमि कोउ करै गरुड़ सैं खेला। डरपावै गहि स्वल्प सपे

श्रीरामजीका प्रताप ( सामर्थ्य ) देखकर वह मूर्ख लज्जित हो गया और
प्रकारकी माया करने लगा। जैसे कोई व्यक्ति छोटा-सा साँपका बच्चा हाथमें
गरुड़को डरावे और उससे खेल करे ॥ ४ ॥

दो०—जासु प्रबल माया बस सिव बिरंचि बड़ छोट।
ताहि दिखावइ निसिचर निज माया मति खोट ॥ ५१ ॥

शिवजी और ब्रह्माजीतक बड़े-छोटे [ सभी ] जिनकी अत्यन्त बलवान्
वशमें हैं, नीचबुद्धि निशाचर उनको अपनी माया दिखलाता है ॥ ५१ ॥

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

चौ०-नभ चढ़ि बरष बिपुल अंगारा। महि ते प्रगट होहिं जलधारा॥
नाना भाँति पिसाच पिसाची। मारु काटु धुनि बोलहिं नाची॥

आकाशमें [ ऊँचे ] चढ़कर वह बहुत-से अंगारे बरसाने लगा। पृथ्वीसे जलकी धाराएँ प्रकट होने लगीं। अनेक प्रकारके पिशाच तथा पिशाचिनियाँ नाच-नाचकर 'मारो, काटो' की आवाज करने लगीं॥ १॥

बिष्टा पूय रुधिर कच हाड़ा। बरषइ कबहुँ उपल बहु छाड़ा॥
बरषि धूरि कीन्हेसि अँधिआरा। सूझ न आपन हाथ पसारा॥

वह कभी तो विष्ठा, पीब, खून, बाल और हड्डियाँ बरसाता था और कभी बहुत-से पत्थर फेंक देता था। फिर उसने धूल बरसाकर ऐसा अँधेरा कर दिया कि अपना ही पसारा हुआ हाथ नहीं सूझता था॥ २॥

कपि अकुलाने माया देखें। सब कर मरन बना एहि लेखें॥
कौतुक देखि राम मुसुकाने। भए सभीत सकल कपि जाने॥

माया देखकर वानर अकुला उठे। वे सोचने लगे कि इस हिसाबसे ( इसी तरह रहा ) तो सबका मरण आ बना। यह कौतुक देखकर श्रीरामजी मुसकराये। उन्होंने जान लिया कि सब वानर भयभीत हो गये हैं॥ ३॥

एक बान काटी सब माया। जिमि दिनकर हर तिमिर निकाया॥
कृपादृष्टि कपि भालु बिलोके। भए प्रबल रन रहहिं न रोके॥

तब श्रीरामजीने एक ही बाणसे सारी माया काट डाली, जैसे सूर्य अन्धकारके समूहको हर लेता है। तदनन्तर उन्होंने कृपाभरी दृष्टिसे वानर-भालुओंकी ओर देखा, [ जिससे ] वे ऐसे प्रबल हो गये कि रणमें रोकनेपर भी नहीं रुकते थे॥ ४॥

दो०-आयसु मागि राम पहिं अंगदादि कपि साथ।
लछिमन चले क्रुद्ध होइ बान सरासन हाथ॥ ५२॥

श्रीरामजीसे आज्ञा माँगकर अंगद आदि वानरोंके साथ हाथोंमें धनुष-बाण लिये हुए श्रीलक्ष्मणजी क्रुद्ध होकर चले॥ ५२॥

चौ०-छतज नयन उर बाहु बिसाला। हिमगिरि निभ तनु कछु एक लाला॥
इहाँ दसानन सुभट पठाए। नाना अस्त्र सस्त्र गहि धाए॥

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

उनके लाल नेत्र हैं, चौड़ी छाती और विशाल भुजाएँ हैं। हिमाचल के समान उज्ज्वल ( गौर वर्ण ) शरीर कुछ ललाई लिये हुए है। इधर रावणने भी बड़े योद्धा भेजे, जो अनेकों अस्त्र-शस्त्र लेकर दौड़े ॥ १ ॥

भूधर नख बिटपायुध धारी। धाए कपि जय राम पुकारी॥
भिरे सकल जोरिहि सन जोरी। इत उत जय इच्छा नहिं थोरी॥

पर्वत, नख और वृक्षरूपी हथियार धारण किये हुए वानर 'श्रीरामचन्द्रजीकी जय' पुकारकर दौड़े। वानर और राक्षस सब जोड़ीसे जोड़ी भिड़ गये। इधर और उधर दोनों ओर जयकी इच्छा कम न थी ( अर्थात् प्रबल थी ) ॥ २ ॥

मुठिकन्ह लातन्ह दातन्ह काटहिं। कपि जयसील मारि पुनि डाटहिं॥
मारु मारु धरु धरु धरु मारू। सीस तोरि गहि भुजा उपारू॥

वानर उनको घूँसों और लातोंसे मारते हैं, दाँतोंसे काटते हैं। विजयशील वानर उन्हें मारकर फिर डाँटते भी हैं। 'मारो, मारो, पकड़ो, पकड़ो, पकड़कर मार दो, सिर तोड़ दो और भुजाएँ पकड़कर उखाड़ लो' ॥ ३ ॥

असि रव पूरि रही नव खंडा। धावहिं जहँ तहँ रुंड प्रचंडा॥
देखहिं कौतुक नभ सुर बृंदा। कबहुँक बिसमय कबहुँ अनंदा॥

नवों खंडोंमें ऐसी आवाज भर रही है। प्रचण्ड रुण्ड ( धड़ ) जहाँ-तहाँ दौड़ रहे हैं। आकाशमें देवतागण यह कौतुक देख रहे हैं। उन्हें कभी खेद होता है और कभी आनन्द ॥ ४ ॥

दो०—रुधिर गाड़ भरि भरि जम्यो ऊपर धूरि उड़ाइ।
जनु अँगार रासिन्ह पर मृतक धूम रह्यो छाइ ॥ ५२ ॥

खून गड्ढोंमें भर-भरकर जम गया है और उसपर धूल उड़कर पड़ रही है [ वह दृश्य ऐसा है ] मानो अंगारोंके ढेरोंपर राख छा रही हो ॥ ५२ ॥

चौ०—घायल बीर बिराजहिं कैसे। कुसुमित किंसुक के तरु जैसे॥
लछिमन मेघनाद द्वौ जोधा। भिरहिं परसपर करि अति क्रोधा॥

घायल वीर कैसे शोभित हैं, जैसे फूले हुए पलासके पेड़। लक्ष्मण और मेघनाद दोनों योद्धा अत्यन्त क्रोध करके एक दूसरेसे भिड़ते हैं ॥ १ ॥

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

एकहि एक सकइ नहिं जीती। निसिचर छल बल करइ अनीती ॥
क्रोधवंत तब भयउ अनंता। भंजेउ रथ सारथी तुरंता ॥

एक दूसरेको ( कोई किसीको ) जीत नहीं सकता। राक्षस छल-बल ( माया ) अनीति ( अधर्म ) करता है। तब भगवान् अनन्तजी ( लक्ष्मणजी ) क्रोधित और उन्होंने तुरंत उसके रथको तोड़ डाला और सारथिको टुकड़े-टुकड़े दिये ॥ २ ॥

नाना बिधि प्रहार कर सेषा। राच्छस भयउ प्रान अवसेषा ॥
रावन सुत निज मन अनुमाना। संकठ भयउ हरिहि मम प्राना ॥

शेषजी ( लक्ष्मणजी ) उसपर अनेक प्रकारसे प्रहार करने लगे। राक्षसके मात्र शेष रह गये। रावणपुत्र मेघनादने मनमें अनुमान किया कि अब तो प्राण-ट आ बना, ये मेरे प्राण हर लेंगे ॥ ३ ॥

बीरघातिनी छाड़िसि साँगी। तेज पुंज लछिमन उर लागी ॥
मुरुछा भई सक्ति के लागें। तब चलि गयउ निकट भय त्यागें ॥

तब उसने वीरघातिनी शक्ति चलायी। वह तेजपूर्ण शक्ति लक्ष्मणजीकी छातीमें गी। शक्तिके लगनेसे उन्हें मूर्छा आ गयी। तब मेघनाद भय छोड़कर उनके चला गया ॥ ४ ॥

दो०—मेघनाद सम कोटि सत जोधा रहे उठाइ।
जगदाधार सेष किमि उठै चले खिसिआइ ॥ ५४ ॥

मेघनादके समान सौ करोड़ ( अगणित ) योद्धा उन्हें उठा रहे हैं। परन्तु गतके आधार श्रीशेषजी ( लक्ष्मणजी ) उनसे कैसे उठते? तब वे लजाकर ले गये ॥ ५४ ॥

चौ०—सुनु गिरिजा क्रोधानल जासू। जारइ भुवन चारिदस आसू ॥
सक संग्राम जीति को ताही। सेवहिं सुर नर अग जग जाही ॥

[ शिवजी कहते हैं— ] हे गिरिजे! सुनो, [ प्रलयकालमें ] जिन ( शेषनाग ) क्रोधकी अग्नि चौदहों भुवनोंको तुरंत ही जला डालती है और देवता, मनुष्य तथा समस्त चराचर [ जीव ] जिनकी सेवा करते हैं, उनको संग्राममें कौन जीत सकता है? ॥ १ ॥


CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

यह कौतूहल जानइ सोई। जापर कृपा राम कै
संध्या भइ फिरि द्वौ बाहनी। लगे सँभारन निज निज

इस लीलाको वही जान सकता है जिसपर श्रीरामजीकी कृपा हो। सन्ध्या
दोनों ओरकी सेनाएँ लौट पड़ीं; सेनापति अपनी-अपनी सेनाएँ सँभालने लगे

ब्यापक ब्रह्म अजित भुवनेस्वर। लछिमन कहाँ बूझ करुना
तब लगि लै आयउ हनुमाना। अनुज देखि प्रभु अति दुख मा

व्यापक, ब्रह्म, अजेय, सम्पूर्ण ब्रह्माण्डके ईश्वर और करुणाकी
श्रीरामचन्द्रजीने पूछा—लक्ष्मण कहाँ हैं? तबतक हनुमान् उन्हें ले आये। छोटे
[ इस दशामें ] देखकर प्रभुने बहुत ही दुःख माना ॥ ३ ॥

जामवंत कह बैद सुषेना। लंकाँ रहइ को पठई ले
धरि लघु रूप गयउ हनुमंता। आनेउ भवन समेत तुरं

जाम्बवान्‌ने कहा—लंकामें सुषेण वैद्य रहता है, उसे ले आनेके लिये कि
भेजा जाय? हनुमान्‌जी छोटा रूप धरकर गये और सुषेणको उसके घर
तुरंत ही उठा लाये ॥ ४ ॥

दो०—राम पदारबिंद सिर नायउ आइ सुषेन।
कहा नाम गिरि औषधी जाहु पवनसुत लेन ॥ ५५ ॥

सुषेणने आकर श्रीरामजीके चरणारविन्दोंमें सिर नवाया। उसने पर्वत और औष
नाम बताया, [ और कहा कि ] हे पवनपुत्र! ओषधि लेने जाओ ॥ ५५ ॥

चौ०—राम चरन सरसिज उर राखी। चला प्रभंजनसुत बल भा
उहाँ दूत एक मरमु जनावा। रावनु कालनेमि गृह आ

श्रीरामजीके चरणकमलोंको हृदयमें रखकर पवनपुत्र हनुमान्‌जी अपना
बखानकर ( अर्थात् मैं अभी लिये आता हूँ, ऐसा कहकर ) चले। उधर एक गुप्त
रावणको इस रहस्यकी खबर दी। तब रावण कालनेमिके घर आया ॥ १ ॥

दसमुख कहा मरमु तेहिं सुना। पुनि पुनि कालनेमि सिरु धुना
देखत तुम्हहि नगरु जेहिं जारा। तासु पंथ को रोकन पारा

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

रावणने उसको सारा मर्म ( हाल ) बतलाया। कालनेमिने सुना और बार-बार पीटा ( खेद प्रकट किया )। [ उसने कहा—] तुम्हारे देखते-देखते जिसने नगर डाला, उसका मार्ग कौन रोक सकता है ?॥ २॥

भजि रघुपति करु हित आपना। छाँड़हु नाथ मृषा जल्पना॥
नील कंज तनु सुंदर स्यामा। हृदयँ राखु लोचनाभिरामा॥

श्रीरघुनाथजीका भजन करके तुम अपना कल्याण करो। हे नाथ! झूठी वाद छोड़ दो। नेत्रोंको आनन्द देनेवाले नीलकमलके समान सुन्दर श्याम शरीरको ने हृदयमें रक्खो॥ ३॥

मैं तैं मोर मूढ़ता त्यागू। महा मोह निसि सूतत जागू॥
काल ब्याल कर भच्छक जोई। सपनेहुँ समर कि जीतिअ सोई॥

मैं-तू ( भेद-भाव ) और ममतारूपी मूढ़ताको त्याग दो। महामोह ( अज्ञान ) पी रात्रिमें सो रहे हो, सो जाग उठो। जो कालरूपी सर्पका भी भक्षक है, कहीं पनमें भी वह रणमें जीता जा सकता है ?॥ ४॥

दो०—सुनि दसकंठ रिसान अति तेहिं मन कीन्ह बिचार।
राम दूत कर मरौं बरु यह खल रत मल भार॥ ५६॥

उसकी ये बातें सुनकर रावण बहुत ही क्रोधित हुआ। तब कालनेमिने मनमें चार किया कि [ इसके हाथसे मरनेकी अपेक्षा ] श्रीरामजीके दूतके हाथसे ही मरूँ अच्छा है। यह दुष्ट तो पापसमूहमें रत है॥ ५६॥

चौ०—अस कहि चला रचिसि मग माया। सर मंदिर बर बाग बनाया॥
मारुतसुत देखा सुभ आश्रम। मुनिहि बूझि जल पियौं जाइ श्रम॥

वह मन-ही-मन ऐसा कहकर चला और उसने मार्गमें माया रची। तालाब, मन्दिर और सुन्दर बाग बनाया। हनुमान्‌जीने सुन्दर आश्रम देखकर सोचा कि मुनिसे पूछकर जल पी लूँ, जिससे थकावट दूर हो जाय॥ १॥

राच्छस कपट बेष तहँ सोहा। मायापति दूतहि चह मोहा॥
जाइ पवनसुत नायउ माथा। लाग सो कहै राम गुन गाथा॥

राक्षस वहाँ कपट [ से मुनि ] का वेष बनाये विराजमान था। वह मूर्ख अपनी

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

मायासे मायापतिके दूतको मोहित करना चाहता था। मारुतिने उसके पास
मस्तक नवाया। वह श्रीरामजीके गुणोंकी कथा कहने लगा॥ २॥

होत महा रन रावन रामहिं। जितिहहिं राम न संसय या
इहाँ भएँ मैं देखउँ भाई। ग्यानदृष्टि बल मोहि अधि

[वह बोला—] रावण और राममें महान् युद्ध हो रहा है। रामजी
इसमें सन्देह नहीं है। हे भाई! मैं यहाँ रहता हुआ ही सब देख रहा हूँ।
ज्ञानदृष्टिका बहुत बड़ा बल है॥ ३॥

मागा जल तेहिं दीन्ह कमंडल। कह कपि नहिं अघाउँ थोरें ज
सर मज्जन करि आतुर आवहु। दिच्छा देउँ ग्यान जेहिं पाव

हनुमान्‌जीने उससे जल माँगा, तो उसने कमण्डलु दे दिया। हनुमा
कहा—थोड़े जलसे मैं तृप्त नहीं होनेका। तब वह बोला—तालाबमें स्नान करके
लौट आओ तो मैं तुम्हें दीक्षा दूँ, जिससे तुम ज्ञान प्राप्त करो॥ ४॥

दो०—सर पैठत कपि पद गहा मकरीं तब अकुलान।
मारी सो धरि दिब्य तनु चली गगन चढ़ि जान॥ ५७॥

तालाबमें प्रवेश करते ही एक मगरीने अकुलाकर उसी समय हनुमान्‌जीका
पकड़ लिया। हनुमान्‌जीने उसे मार डाला। तब वह दिव्य देह धारण करके विमा
चढ़कर आकाशको चली॥ ५७॥

चौ०—कपि तव दरस भइउँ निष्पापा। मिटा तात मुनिबर कर सापा
मुनि न होइ यह निसिचर घोरा। मानहु सत्य बचन कपि मोरा

[उसने कहा—]हे वानर! मैं तुम्हारे दर्शनसे पापरहित हो गयी। हे तात! श्रेष्ठ मुनि
का शाप मिट गया। हे कपि! यह मुनि नहीं है, घोर निशाचर है। मेरा वचन सत्य मानो॥ १

अस कहि गई अपछरा जबहीं। निसिचर निकट गयउ कपि तबहीं
कह कपि मुनि गुरदछिना लेहू। पाछें हमहि मंत्र तुम्ह देहू

ऐसा कहकर ज्यों ही वह अप्सरा गयी, त्यों ही हनुमान्‌जी निशाचरके पास गये।
हनुमान्‌जीने कहा—हे मुनि! पहले गुरुदक्षिणा ले लीजिये। पीछे आप मु
मन्त्र दीजियेगा॥ २॥

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

सिर लंगूर लपेटि पछारा। निज तनु प्रगटेसि मरती बारा॥
राम राम कहि छाड़ेसि प्राना। सुनि मन हरषि चलेउ हनुमाना॥

हनुमान्‌जीने उसके सिरको पूँछमें लपेटकर उसे पछाड़ दिया। मरते समय उसने (राक्षसी) शरीर प्रकट किया। उसने राम-राम कहकर प्राण छोड़े। यह (उसके मुँहसे राम-नामका उच्चारण) सुनकर हनुमान्‌जी मनमें हर्षित होकर चले॥ ३॥

देखा सैल न औषध चीन्हा। सहसा कपि उपारि गिरि लीन्हा॥
गहि गिरि निसि नभ धावत भयऊ। अवधपुरी ऊपर कपि गयऊ॥

उन्होंने पर्वतको देखा और औषध न पहचान सके। तब हनुमान्‌जीने एकदमसे (पर्वत)को ही उखाड़ लिया। पर्वत लेकर हनुमान्‌जी रातहीमें आकाशमार्गसे दौड़ चले (और) अयोध्यापुरीके ऊपर पहुँच गये॥ ४॥

दो०—देखा भरत बिसाल अति निसिचर मन अनुमानि।
बिनु फर सायक मारेउ चाप श्रवन लगि तानि॥ ५८॥

भरतजीने आकाशमें अत्यन्त विशाल स्वरूप देखा, तब मनमें अनुमान किया (कि) यह कोई राक्षस है। उन्होंने कानतक धनुषको खींचकर बिना फलका एक बाण मारा।

(चौ०)—परेउ मुरुछि महि लागत सायक। सुमिरत राम राम रघुनायक॥
सुनि प्रिय बचन भरत तब धाए। कपि समीप अति आतुर आए॥

बाण लगते ही हनुमान्‌जी 'राम, राम, रघुपति' का उच्चारण करते हुए मूर्च्छित (होकर) पृथ्वीपर गिर पड़े। प्रिय वचन (रामनाम) सुनकर भरतजी उठकर दौड़े और (बड़ी) उतावलीसे हनुमान्‌जीके पास आये॥ १॥

बिकल बिलोकि कीस उर लावा। जागत नहिं बहु भाँति जगावा॥
मुख मलीन मन भए दुखारी। कहत बचन भरि लोचन बारी॥

हनुमान्‌जीको व्याकुल देखकर उन्होंने हृदयसे लगा लिया। बहुत तरहसे (ज)गाया, पर वे जागते न थे। तब भरतजीका मुख उदास हो गया। वे मनमें बड़े (दु)खी हुए और नेत्रोंमें [विषादके आँसुओंका] जल भरकर ये वचन बोले—॥ २॥

जेहिं बिधि राम बिमुख मोहि कीन्हा। तेहिं पुनि यह दारुन दुख दीन्हा॥
जौं मोरें मन बच अरु काया। प्रीति राम पद कमल अमाया॥

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

जिस विधाताने मुझे श्रीरामसे विमुख किया, उसीने फिर यह भयानक दुःख भी
यदि मन, वचन और शरीरसे श्रीरामजीके चरणकमलोंमें मेरा निष्कपट प्रेम हो,

तौ कपि होउ बिगत श्रम सूला। जौं मो पर रघुपति अनु
सुनत बचन उठि बैठ कपीसा। कहि जय जयति कोसलाधी

और यदि श्रीरघुनाथजी मुझपर प्रसन्न हों तो यह वानर थकावट और
रहित हो जाय! यह वचन सुनते ही कपिराज हनुमान्‌जी 'कोसलपति श्रीरामचन्द्र
जय हो, जय हो' कहते हुए उठ बैठे ॥ ४ ॥

सो०—लीन्ह कपिहि उर लाइ पुलकित तनु लोचन सजल।
प्रीति न हृदयँ समाइ सुमिरि राम रघुकुल तिलक ॥ ५९

भरतजीने वानर ( हनुमान्‌जी ) को हृदयसे लगा लिया, उनका शरीर पु
हो गया और नेत्रोंमें [ आनन्द तथा प्रेमके आँसुओंका ] जल भर आया। रघु
तिलक श्रीरामचन्द्रजीका स्मरण करके भरतजीके हृदयमें प्रीति समाती न थी॥

चौ०—तात कुसल कहु सुखनिधान की। सहित अनुज अरु मातु जान
कपि सब चरित समास बखाने। भए दुखी मन महुँ पछिता

[ भरतजी बोले—] हे तात! छोटे भाई लक्ष्मण तथा माता जानकी
सुखनिधान श्रीरामजीकी कुशल कहो। वानर ( हनुमान्‌जी ) ने संक्षेपमें सब
कही। सुनकर भरतजी दुखी हुए और मनमें पछताने लगे ॥ १ ॥

अहह दैव मैं कत जग जायउँ। प्रभु के एकहु काज न आय
जानि कुअवसरु मन धरि धीरा। पुनि कपि सन बोले बलबीर

हा दैव! मैं जगत्‌में क्यों जन्मा? प्रभुके एक भी काम न आया। फिर कुअ
( विपरीत समय ) जानकर मनमें धीरज धरकर बलवीर भरतजी हनुमान्‌जीसे बोले—॥

तात गहरु होइहि तोहि जाता। काजु नसाइहि होत प्रभाता
चढ़ु मम सायक सैल समेता। पठवौं तोहि जहँ कृपानिके

हे तात! तुमको जानेमें देर होगी और सबेरा होते ही काम बिगड़ जाय
[ अतः ] तुम पर्वतसहित मेरे बाणपर चढ़ जाओ, मैं तुमको वहाँ भेज दूँ
कृपाके धाम श्रीरामजी हैं ॥ ३ ॥

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

सुनि कपि मन उपजा अभिमाना । मोरें भार चलिहि किमि बाना ॥
राम प्रभाव बिचारि बहोरी । बंदि चरन कह कपि कर जोरी ॥

भरतजीकी यह बात सुनकर [ एक बार तो ] हनुमान्‌जीके मनमें अभिमान हुआ कि मेरे बोझसे बाण कैसे चलेगा ? [ किन्तु ] फिर श्रीरामचन्द्रजीके प्रभावका विचार करके वे भरतजीके चरणोंकी वन्दना करके हाथ जोड़कर बोले—॥ ४॥

दो०—तव प्रताप उर राखि प्रभु जैहउँ नाथ तुरंत ।
अस कहि आयसु पाइ पद बंदि चलेउ हनुमंत ॥६०(क)॥

हे नाथ ! हे प्रभो ! मैं आपका प्रताप हृदयमें रखकर तुरंत चला जाऊँगा। ऐसा कहकर आज्ञा पाकर और भरतजीके चरणोंकी वन्दना करके हनुमान्‌जी चले ॥ ६० ( क )॥

भरत बाहु बल सील गुन प्रभु पद प्रीति अपार ।
मन महुँ जात सराहत पुनि पुनि पवनकुमार ॥६०(ख)॥

भरतजीके बाहुबल, शील ( सुन्दर स्वभाव ), गुण और प्रभुके चरणोंमें अपार प्रेमकी मन-ही-मन बारंबार सराहना करते हुए मारुति श्रीहनुमान्‌जी चले जा रहे हैं॥ ६० (ख)॥

चौ०—उहाँ राम लछिमनहि निहारी । बोले बचन मनुज अनुसारी ॥
अर्ध राति गइ कपि नहिं आयउ । राम उठाइ अनुज उर लायउ ॥

वहाँ लक्ष्मणजीको देखकर श्रीरामजी साधारण मनुष्योंके अनुसार ( समान ) वचन बोले—आधी रात बीत चुकी, हनुमान् नहीं आये । यह कहकर श्रीरामजीने छोटे भाई लक्ष्मणजीको उठाकर हृदयसे लगा लिया॥ १ ॥

सकहु न दुखित देखि मोहि काऊ । बंधु सदा तव मृदुल सुभाऊ ॥
मम हित लागि तजेहु पितु माता । सहेहु बिपिन हिम आतप बाता ॥

[ और बोले—] हे भाई ! तुम मुझे कभी दुखी नहीं देख सकते थे । तुम्हारा स्वभाव सदासे ही कोमल था । मेरे हितके लिये तुमने माता-पिताको भी छोड़ दिया और वनमें जाड़ा, गरमी और हवा सब सहन किया॥ २ ॥

सो अनुराग कहाँ अब भाई । उठहु न सुनि मम बच बिकलाई ॥
जौं जनतेउँ बन बंधु बिछोहू । पिता बचन मनतेउँ नहिं ओहू ॥

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

हे भाई ! वह प्रेम अब कहाँ है ? मेरे व्याकुलतापूर्ण वचन सुनकर
नहीं ? यदि मैं जानता कि वनमें भाईका विछोह होगा तो मैं पिताका वचन [
मानना मेरे लिये परम कर्तव्य था ] उसे भी न मानता ॥ ३ ॥

सुत बित नारि भवन परिवारा । होहिं जाहिं जग बारहिं
अस बिचारि जियँ जागहु ताता । मिलइ न जगत सहोदर

पुत्र, धन, स्त्री, घर और परिवार—ये जगत्‌में बार-बार होते और जाते हैं
जगत्‌में सहोदर भाई बार-बार नहीं मिलता । हृदयमें ऐसा विचारकर हे तात ! जा

जथा पंख बिनु खग अति दीना । मनि बिनु फनि करिबर कर
अस मम जिवन बंधु बिनु तोही । जौं जड़ दैव जिआवै

जैसे पंख बिना पक्षी, मणि बिना सर्प और सूँड़ बिना श्रेष्ठ हाथी अत्यन्त
जाते हैं, हे भाई ! यदि कहीं जड़ दैव मुझे जीवित रक्खे तो तुम्हारे बिना मेरा
भी ऐसा ही होगा ॥ ५ ॥

जैहउँ अवध कौन मुहु लाई । नारि हेतु प्रिय भाइ गँवा
बरु अपजस सहतेउँ जग माहीं । नारि हानि बिसेष छति ना

स्त्रीके लिये प्यारे भाईको खोकर, मैं कौन-सा मुँह लेकर अवध जाऊँगा
जगत्‌में बदनामी भले ही सह लेता ( कि राममें कुछ भी वीरता नहीं है जो स्त्रीको
बैठे ) । स्त्रीकी हानिसे [ इस हानिको देखते ] कोई विशेष क्षति नहीं थी ॥ ६ ॥

अब अपलोकु सोकु सुत तोरा । सहिहि निठुर कठोर उर मो
निज जननी के एक कुमारा । तात तासु तुम्ह प्रान अधा

अब तो हे पुत्र ! मेरा निठुर और कठोर हृदय यह अपयश और तुम्हारा शोक
ही सहन करेगा । हे तात ! तुम अपनी माताके एक ही पुत्र और उसके प्राणाधार हो ॥

सौंपेसि मोहि तुम्हहि गहि पानी । सब बिधि सुखद परम हित जानी
उतरु काह दैहउँ तेहि जाई । उठि किन मोहि सिखावहु भाई

सब प्रकारसे सुख देनेवाला और परम हितकारी जानकर उन्होंने तुम्हें
पकड़कर मुझे सौंपा था । मैं अब जाकर उन्हें क्या उत्तर दूँगा ? हे भाई !
उठकर मुझे सिखाते ( समझाते ) क्यों नहीं ? ॥ ८ ॥

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

बहु बिधि सोचत सोच बिमोचन। स्रवत सलिल राजिव दल लोचन॥
उमा एक अखंड रघुराई। नर गति भगत कृपाल देखाई॥

सोचसे छुड़ानेवाले श्रीरामजी बहुत प्रकारसे सोच कर रहे हैं। उनके कमलकी [पंखु]ड़ीके समान नेत्रोंसे [ विषादके आँसुओंका ] जल बह रहा है [ शिवजी कहते हैं— ] [उ]मा ! श्रीरघुनाथजी एक ( अद्वितीय ) और अखण्ड ( वियोगरहित ) हैं। भक्तोंपर [कृपा] करनेवाले भगवान्‌ने [ लीला करके ] मनुष्यकी दशा दिखलायी है॥ ९॥

सो०—प्रभु प्रलाप सुनि कान बिकल भए बानर निकर।
आइ गयउ हनुमान जिमि करुना महँ बीर रस॥ ६१॥

प्रभुके [ लीलाके लिये किये गये ] प्रलापको कानोंसे सुनकर वानरोंके समूह [व्याक]ुल हो गये। [ इतनेमें ही ] हनुमान्‌जी आ गये, जैसे करुणरस [ के प्रसंग ] [में वी]ररस [ का प्रसंग ] आ गया हो॥ ६१॥

[चौ०]—हरषि राम भेटेउ हनुमाना। अति कृतग्य प्रभु परम सुजाना॥
तुरत बैद तब कीन्हि उपाई। उठि बैठे लछिमन हरषाई॥

श्रीरामजी हर्षित होकर हनुमान्‌जीसे गले लगकर मिले। प्रभु परम सुजान [(च]तुर ) और अत्यन्त ही कृतज्ञ हैं। तब वैद्य ( सुषेण ) ने तुरंत उपाय किया, [ जिससे ] लक्ष्मणजी हर्षित होकर उठ बैठे॥ १॥

हृदयँ लाइ प्रभु भेंटेउ भ्राता। हरषे सकल भालु कपि ब्राता॥
कपि पुनि बैद तहाँ पहुँचावा। जेहि बिधि तबहिं ताहि लइ आवा॥

प्रभु भाईको हृदयसे लगाकर मिले। भालू और वानरोंके समूह सब हर्षित हो [गये]। फिर हनुमान्‌जीने वैद्यको उसी प्रकार वहाँ पहुँचा दिया जिस प्रकार वे उस बार [( प]हले ) उसे ले आये थे॥ २॥

यह बृत्तांत दसानन सुनेऊ। अति बिषाद पुनि पुनि सिर धुनेऊ॥
ब्याकुल कुंभकरन पहिं आवा। बिबिध जतन करि ताहि जगावा॥

यह समाचार जब रावणने सुना, तब उसने अत्यन्त विषादसे बार-बार सिर [पीटा]। वह व्याकुल होकर कुम्भकर्णके पास गया और बहुत-से उपाय करके उसने [उ]सको जगाया॥ ३॥



CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

जागा निसिचर देखिअ कैसा। मानहुँ कालु देह धरि
कुंभकरन बूझा कहु भाई। काहे तव मुख रहे सु

कुम्भकर्ण जगा ( उठ बैठा )। वह कैसा दिखायी देता है मानो स्वयं काल ही धारण करके बैठा हो। कुम्भकर्णने पूछा—हे भाई ! कहो तो, तुम्हारे मुख सूख क्यों

कथा कही सब तेहिं अभिमानी। जेहि प्रकार सीता हरि आ
तात कपिन्ह सब निसिचर मारे। महा महा जोधा सं

उस अभिमानी ( रावण ) ने उससे जिस प्रकारसे वह सीताको हर ला [ तबसे अबतककी ] सारी कथा कही। [ फिर कहा—] हे तात ! वानरों राक्षस मार डाले। बड़े-बड़े योद्धाओंका भी संहार कर डाला॥ ५॥

दुर्मुख सुररिपु मनुज अहारी। भट अतिकाय अकंपन भा
अपर महोदर आदिक बीरा। परे समर महि सब रनधी

दुर्मुख, देवशत्रु ( देवान्तक ), मनुष्यभक्षक ( नरान्तक ), भारी योद्धा अति और अकम्पन तथा महोदर आदि दूसरे सभी रणधीर वीर रणभूमिमें मारे गये॥

दो०—सुनि दसकंधर बचन तब कुंभकरन बिलखान।
जगदंबा हरि आनि अब सठ चाहत कल्यान॥ ६२॥

तब रावणके वचन सुनकर कुम्भकर्ण बिलखकर ( दुखी होकर ) बोला— मूर्ख ! जगज्जननी जानकीको हर लाकर अब तू कल्याण चाहता है ?॥ ६२॥

चौ०—भल न कीन्ह तैं निसिचर नाहा। अब मोहि आइ जगाएहि काहे
अजहूँ तात त्यागि अभिमाना। भजहु राम होइहि कल्यान

हे राक्षसराज ! तूने अच्छा नहीं किया। अब आकर मुझे क्या जगाया? हे त अब भी अभिमान छोड़कर श्रीरामजीको भजो तो कल्याण होगा॥ १॥

हैं दससीस मनुज रघुनायक। जाके हनूमान से पायक
अहह बंधु तैं कीन्हि खोटाई। प्रथमहिं मोहि न सुनाएहि आ

हे रावण ! जिनके हनुमान्-सरीखे सेवक हैं, वे श्रीरघुनाथजी क्या मनुष्य हैं ? भाई ! तूने बुरा किया, जो पहले ही आकर मुझे यह हाल नहीं सुनाया॥ २

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

कीन्हेहु प्रभु बिरोध तेहि देवक। सिव बिरंचि सुर जाके सेवक॥
नारद मुनि मोहि ग्यान जो कहा। कहतेउँ तोहि समय निरबहा॥

हे स्वामी! तुमने उस परम देवताका विरोध किया, जिसके शिव, ब्रह्मा आदि सेवक हैं। नारद मुनिने मुझे जो ज्ञान कहा था, वह मैं तुझसे कहता; पर तो समय जाता रहा॥ ३॥

अब भरि अंक भेंटु मोहि भाई। लोचन सुफल करौं मैं जाई॥
स्याम गात सरसीरुह लोचन। देखौं जाइ ताप त्रय मोचन॥

हे भाई! अब तो [अन्तिम बार] अँकवार भरकर मुझसे मिल ले। मैं जाकर नेत्र सफल करूँ। तीनों तापोंको छुड़ानेवाले श्यामशरीर, कमलनेत्र श्रीरामजीके दर्शन करूँ॥ ४॥

दो०—राम रूप गुन सुमिरत मगन भयउ छन एक।
रावन मागेउ कोटि घट मद अरु महिष अनेक॥ ६३॥

श्रीरामचन्द्रजीके रूप और गुणोंको स्मरण करके वह एक क्षणके लिये प्रेममें हो गया। फिर रावणसे करोड़ों घड़े मदिरा और अनेकों भैंसे मँगवाये॥ ६३॥

—महिष खाइ करि मदिरा पाना। गर्जा बज्राघात समाना॥
कुंभकरन दुर्मद रन रंगा। चला दुर्ग तजि सेन न संगा॥

भैंसे खाकर और मदिरा पीकर वह वज्रघात (बिजली गिरने) के समान गरजा। चूर रणके उत्साहसे पूर्ण कुम्भकर्ण किला छोड़कर चला। सेना भी साथ नहीं ली॥ १॥

देखि बिभीषनु आगें आयउ। परेउ चरन निज नाम सुनायउ॥
अनुज उठाइ हृदयँ तेहि लायो। रघुपति भक्त जानि मन भायो॥

उसे देखकर विभीषण आगे आये और उसके चरणोंपर गिरकर अपना नाम सुनाया। छोटे भाईको उठाकर उसने हृदयसे लगा लिया। और श्रीरघुनाथजीका भक्त जानकर वे उसके मनको प्रिय लगे॥ २॥

तात लात रावन मोहि मारा। कहत परम हित मंत्र बिचारा॥
तेहिं गलानि रघुपति पहिं आयउँ। देखि दीन प्रभु के मन भायउँ॥

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

[ विभीषणने कहा— ] हे तात ! परम हितकर सलाह एवं विचार
रावणने मुझे लात मारी। उसी ग्लानिके मारे मैं श्रीरघुनाथजीके पास चला
दीन देखकर प्रभुके मनको मैं [ बहुत ] प्रिय लगा ॥ ३ ॥

सुनु सुत भयउ काल बस रावन। सो कि मान अब परम सिखा
धन्य धन्य तैं धन्य बिभीषन। भयहु तात निसिचर कुल भू

[ कुम्भकर्णने कहा— ] हे पुत्र ! सुन, रावण तो कालके वश हो ग
( उसके सिरपर मृत्यु नाच रही है )। वह क्या अब उत्तम शिक्षा मान सक
हे विभीषण ! तू धन्य है, धन्य है, धन्य है। हे तात ! तू राक्षसकुलका भूषण हो गय

बंधु बंस तैं कीन्ह उजागर। भजेहु राम सोभा सुख सा

हे भाई ! तूने अपने कुलको देदीप्यमान कर दिया, जो शोभा और
समुद्र श्रीरामजीको भजा ॥ ५ ॥

दो०—बचन कर्म मन कपट तजि भजेहु राम रनधीर।
जाहु न निज पर सूझ मोहि भयउँ कालबस बीर ॥ ६४

मन वचन और कर्मसे कपट छोड़कर रणधीर श्रीरामजीका भजन करना
भाई ! मैं काल ( मृत्यु ) के वश हो गया हूँ, मुझे अपना-पराया नहीं
इसलिये अब तुम जाओ ॥ ६४ ॥

चौ०—बंधु बचन सुनि चला बिभीषन। आयउ जहँ त्रैलोक बिभू
नाथ भूधराकार सरीरा। कुंभकरन आवत रनधी

भाईके वचन सुनकर विभीषण लौट गये और वहाँ आये जहाँ त्रिलोकीके
श्रीरामजी थे। [ विभीषणने कहा— ] हे नाथ ! पर्वतके समान [ विशाल ] देह
रणधीर कुम्भकर्ण आ रहा है ॥ १ ॥

एतना कपिन्ह सुना जब काना। किलकिलाइ धाए बलवा
लिए उठाइ बिटप अरु भूधर। कटकटाइ डारहिं ता ऊप

वानरोंने जब कानोंसे इतना सुना, तब वे बलवान् किलकिलाकर ( ह
करके ) दौड़े। वृक्ष और पर्वत [ उखाड़कर ] उठा लिये और [ क्रोधसे
कटकटाकर उन्हें उसके ऊपर डालने लगे ॥ २ ॥

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

कोटि कोटि गिरि सिखर प्रहारा। करहिं भालु कपि एक एक बारा ॥
मुरयो न मनु तनु टरयो न टारयो। जिमि गज अर्क फलनि को मारयो ॥

रीछ-वानर एक-एक बारमें ही करोड़ों पहाड़ोंके शिखरोंसे उसपर प्रहार करते हैं। इससे न तो उसका मन ही मुड़ा ( विचलित हुआ ) और न शरीर ही टाले टला, मदारके फलोंकी मारसे हाथीपर कुछ भी असर नहीं होता ! ॥ ३ ॥

तब मारुतसुत मुठिका हन्यो। परयो धरनि ब्याकुल सिर धुन्यो ॥
पुनि उठि तेहिं मारेउ हनुमंता। घुर्मित भूतल परेउ तुरंता ॥

तब हनुमान्‌जीने उसे एक घूँसा मारा, जिससे वह व्याकुल होकर पृथ्वीपर गिर और सिर पीटने लगा। फिर उसने उठकर हनुमान्‌जीको मारा। वे चक्कर तुरंत ही पृथ्वीपर गिर पड़े ॥ ४ ॥

पुनि नल नीलहि अवनि पछारेसि। जहँ तहँ पटकि पटकि भट डारेसि ॥
चली बलीमुख सेन पराई। अति भय त्रसित न कोउ समुहाई ॥

फिर उसने नल-नीलको पृथ्वीपर पछाड़ दिया और दूसरे योद्धाओंको भी जहाँ-हाँ पटक-पटककर डाल दिया। वानरसेना भाग चली। सब अत्यन्त भयभीत हो , कोई सामने नहीं आता ॥ ५ ॥

दो०—अंगदादि कपि मुरुछित करि समेत सुग्रीव।
काँख दाबि कपिराज कहुँ चला अमित बल सींव ॥ ६५ ॥

सुग्रीवसमेत अंगदादि वानरोंको मूर्च्छित करके फिर वह अपरिमित बलकी सीमा कुम्भकर्ण वानरराज सुग्रीवको काँखमें दबाकर चला ॥ ६५ ॥

चौ०—उमा करत रघुपति नरलीला। खेलत गरुड़ जिमि अहिगन मीला ॥
भृकुटि भंग जो कालहि खाई। ताहि कि सोहइ ऐसि लराई ॥

[ शिवजी कहते हैं—] हे उमा ! श्रीरघुनाथजी वैसे ही नरलीला कर रहे हैं जैसे गरुड़ सर्पोंके समूहमें मिलकर खेलता हो। जो भौंहके इशारेमात्रसे ( बिना परिश्रमके ) कालको भी खा जाता है, उसे कहीं ऐसी लड़ाई शोभा देती है ? ॥ १ ॥

जग पावनि कीरति बिस्तरिहहिं। गाइ गाइ भवनिधि नर तरिहहिं ॥
मुरुछा गइ मारुतसुत जागा। सुग्रीवहि तब खोजन लागा ॥

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

भगवान् [ इसके द्वारा ] जगत्‌को पवित्र करनेवाली वह कीर्ति फैलाये
गा-गाकर मनुष्य भवसागरसे तर जायँगे। मूर्च्छा जाती रही, तब मारुति ह
जागे और फिर वे सुग्रीवको खोजने लगे ॥ २ ॥

**सुग्रीवहु कै मुरुछा बीती। निबुकि गयउ तेहि मृतक प्र**
**काटेसि दसन नासिका काना। गरजि अकास चलेउ तेहिं ज**

सुग्रीवकी भी मूर्च्छा दूर हुई, तब वे [ मुर्दे-से होकर ] खिसक गये (
नीचे गिर पड़े)। कुम्भकर्णने उनको मृतक जाना। उन्होंने कुम्भकर्णके नाक-कान
से काट लिये और फिर गरजकर आकाशकी ओर चले, तब कुम्भकर्णने जाना॥

**गहेउ चरन गहि भूमि पछारा। अति लाघवँ उठि पुनि तेहि मा**
**पुनि आयउ प्रभु पहिं बलवाना। जयति जयति जय कृपानिधा**

उसने सुग्रीवका पैर पकड़कर उनको पृथ्वीपर पछाड़ दिया। फिर सुग्रीवने
फुर्तीसे उठकर उसको मारा। और तब बलवान् सुग्रीव प्रभुके पास आये और
कृपानिधान प्रभुकी जय हो, जय हो, जय हो ॥ ४ ॥

**नाक कान काटे जियँ जानी। फिरा क्रोध करि भइ मन ग्ला**
**सहज भीम पुनि बिनु श्रुति नासा। देखत कपि दल उपजी त्रा**

नाक-कान काटे गये, ऐसा मनमें जानकर बड़ी ग्लानि हुई; और वह क्रोध
लौटा। एक तो वह स्वभाव ( आकृति ) से ही भयङ्कर था और फिर बिना नाक-का
होनेसे और भी भयानक हो गया। उसे देखते ही वानरोंकी सेनामें भय उत्पन्न हो गया॥

**दो०—जय जय जय रघुबंस मनि धाए कपि दै हूह।**
**एकहि बार तासु पर छाड़ेन्हि गिरि तरु जूह ॥ ६६ ॥**

'रघुवंशमणिकी जय हो, जय हो, जय हो' ऐसा पुकारकर वानर हूह करके
और सबने एक ही साथ उसपर पहाड़ और वृक्षोंके समूह छोड़े ॥ ६६ ॥

**चौ०—कुंभकरन रन रंग बिरुद्धा। सन्मुख चला काल जनु क्रुद्धा**
**कोटि कोटि कपि धरि धरि खाई। जनु टीड़ी गिरि गुहाँ समाई**

रणके उत्साहमें कुम्भकर्ण विरुद्ध होकर [ उनके ] सामने ऐसा चला मानो क्रोधि

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

र काल ही आ रहा हो। वह करोड़-करोड़ वानरोंको एक साथ पकड़-पकड़कर लगा। [ वे उसके मुँहमें इस तरह घुसने लगे ] मानो पर्वतकी गुफामें टिड्डियाँ रही हों ॥ १ ॥

कोटिन्ह गहि सरीर सन मर्दा। कोटिन्ह मीजि मिलव महि गर्दा ॥
मुख नासा श्रवनन्हि कीं बाटा। निसरि पराहिं भालु कपि ठाटा ॥

करोड़ों ( वानरों ) को पकड़कर उसने शरीरसे मसल डाला। करोड़ोंको हाथोंसे कर पृथ्वीकी धूलमें मिला दिया। [ पेटमें गये हुए ] भालू और वानरोंके ठट्ट-के-ठट्ट मुख, नाक और कानोंकी राहसे निकल-निकलकर भाग रहे हैं ॥ २ ॥

रन मद मत्त निसाचर दर्पा। बिस्व ग्रसिहि जनु एहि बिधि अर्पा ॥
मुरे सुभट सब फिरहिं न फेरे। सूझ न नयन सुनहिं नहिं टेरे ॥

रणके मदमें मत्त राक्षस कुम्भकर्ण इस प्रकार गर्वित हुआ, मानो विधाताने उसको विश्व अर्पण कर दिया हो, और उसे वह ग्रास कर जायगा। सब योद्धा भाग हुए, वे लौटाये भी नहीं लौटते। आँखोंसे उन्हें सूझ नहीं पड़ता और पुकारनेसे ते नहीं ! ॥ ३ ॥

कुंभकरन कपि फौज बिडारी। सुनि धाई रजनीचर धारी ॥
देखी राम बिकल कटकाई। रिपु अनीक नाना बिधि आई ॥

कुम्भकर्णने वानर-सेनाको तितर-बितर कर दिया। यह सुनकर राक्षस-सेना भी दौड़ी। रामचन्द्रजीने देखा कि अपनी सेना व्याकुल है और शत्रुकी नाना प्रकारकी सेना गयी है ॥ ४ ॥

दो०—सुनु सुग्रीव बिभीषन अनुज सँभारेहु सैन।
मैं देखउँ खल बल दलहि बोले राजिवनैन ॥ ६७ ॥

तब कमलनयन श्रीरामजी बोले—हे सुग्रीव ! हे विभीषण ! और हे लक्ष्मण ! सुनो, सेनाको सँभालना। मैं इस दुष्टके बल और सेनाको देखता हूँ ॥ ६७ ॥

चौ०—कर सारंग साजि कटि भाथा। अरि दल दलन चले रघुनाथा ॥
प्रथम कीन्हि प्रभु धनुष टँकोरा। रिपु दल बधिर भयउ सुनि सोरा ॥

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

हाथमें शार्ङ्गधनुष और कमरमें तरकस सजकर श्रीरघुनाथजी शत्रुसेनाको [मर्दन] करने चले। प्रभुने पहले तो धनुषका टंकार किया जिसकी भयानक आवाज[से सुनते] ही शत्रुदल बहरा हो गया॥ १॥

सत्यसंध छाँड़े सर लच्छा। कालसर्प जनु चले सप[च्छा]॥
जहँ तहँ चले बिपुल नाराचा। लगे कटन भट बिकट पिसा[चा]॥

फिर सत्यप्रतिज्ञ श्रीरामजीने एक लाख बाण छोड़े। वे ऐसे चले मानो पं[खवाले] काल-सर्प चले हों। जहाँ-तहाँ बहुत-से बाण चले, जिनसे भयंकर राक्षस योद्धा कटने [लगे॥ २॥]

कटहिं चरन उर सिर भुजदंडा। बहुतक बीर होहिं सत खं[डा]॥
घुर्मि घुर्मि घायल महि परहीं। उठि संभारि सुभट पुनि ल[रहीं]॥

उनके चरण, छाती, सिर और भुजदण्ड कट रहे हैं। बहुत-से वीरोंके [सौ-सौ] टुकड़े हो जाते हैं। घायल चक्कर खा-खाकर पृथ्वीपर पड़ रहे हैं। उत्तम योद्धा सँभलकर उठते और लड़ते हैं॥ ३॥

लागत बान जलद जिमि गाजहिं। बहुतक देखि कठिन सर भाज[हिं]॥
रुंड प्रचंड मुंड बिनु धावहिं। धरु धरु मारु मारु धुनि गावहिं॥

बाण लगते ही वे मेघकी तरह गरजते हैं। बहुत-से तो कठिन बाणको दे[खकर] ही भाग जाते हैं। बिना मुण्ड ( सिर ) के प्रचण्ड रुण्ड ( धड़ ) दौड़ रहे हैं [और] 'पकड़ो, पकड़ो, मारो, मारो' का शब्द करते हुए गा ( चिल्ला ) रहे हैं॥ ४॥

दो०—छन महुँ प्रभु के सायकन्हि काटे बिकट पिसाच।
पुनि रघुबीर निषंग महुँ प्रबिसे सब नाराच॥ ६८॥

प्रभुके बाणोंने क्षणमात्रमें भयानक राक्षसोंको काटकर रख दिया। फिर [वे] बाण लौटकर श्रीरघुनाथजीके तरकसमें घुस गये॥ ६८॥

चौ०—कुंभकरन मन दीख बिचारी। हति छन माझ निसाचर धा[री]॥
भा अति क्रुद्ध महाबल बीरा। कियो मृगनायक नाद गँभीरा॥

कुम्भकर्णने मनमें विचारकर देखा कि श्रीरामजीने क्षणमात्रमें राक्षसी सेना[का] संहार कर डाला। तब वह महाबली वीर अत्यन्त क्रोधित हुआ और उसने ग[म्भीर] सिंहनाद किया॥ १॥

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

कोपि महीधर लेइ उपारी। डारइ जहँ मर्कट भट भारी॥
आवत देखि सैल प्रभु भारे। सरन्हि काटि रज सम करि डारे॥

वह क्रोध करके पर्वत उखाड़ लेता है और जहाँ भारी-भारी वानर-योद्धा होते हैं, डाल देता है। बड़े-बड़े पर्वतोंको आते देखकर प्रभुने उनको बाणोंसे काटकर [धूल]के समान (चूर-चूर) कर डाला॥ २॥

पुनि धनु तानि कोपि रघुनायक। छाँड़े अति कराल बहु सायक॥
तनु महुँ प्रबिसि निसरि सर जाहीं। जिमि दामिनि घन माझ समाहीं॥

फिर श्रीरघुनाथजीने क्रोध करके धनुषको तानकर बहुत-से अत्यन्त भयानक [बाण] छोड़े। वे बाण कुम्भकर्णके शरीरमें घुसकर [पीछेसे इस प्रकार] निकल जाते हैं [कि] उनका पता नहीं चलता], जैसे बिजलियाँ बादलमें समा जाती हैं॥ ३॥

सोनित स्रवत सोह तन कारे। जनु कज्जल गिरि गेरु पनारे॥
बिकल बिलोकि भालु कपि धाए। बिहँसा जबहिं निकट कपि आए॥

उसके काले शरीरसे रुधिर बहता हुआ ऐसी शोभा देता है, मानो काजलके [पर्वत]से गेरूके पनाले बह रहे हों। उसे व्याकुल देखकर रीछ-वानर दौड़े। वे ज्यों ही [निक]ट आये, त्यों ही वह हँसा,॥ ४॥

दो०—महानाद करि गर्जा कोटि कोटि गहि कीस।
महि पटकइ गजराज इव सपथ करइ दससीस॥ ६९॥

और बड़ा घोर शब्द करके गरजा। तथा करोड़-करोड़ वानरोंको पकड़कर वह [गज]राजकी तरह उन्हें पृथ्वीपर पटकने लगा और रावणकी दुहाई देने लगा॥ ६९॥

[चौ]०—भागे भालु बलीमुख जूथा। बृकु बिलोकि जिमि मेष बरूथा॥
चले भागि कपि भालु भवानी। बिकल पुकारत आरत बानी॥

यह देखकर रीछ-वानरोंके झुंड ऐसे भागे जैसे भेड़ियेको देखकर भेड़ोंके झुंड। [शिवजी कहते हैं—] हे भवानी! वानर-भालू व्याकुल होकर आर्तवाणीसे पुकारते हुए [भाग] चले॥ १॥

यह निसिचर दुकाल सम अहई। कपिकुल देस परन अब चहई॥
कृपा बारिधर राम खरारी। पाहि पाहि प्रनतारति हारी॥


CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

[वे कहने लगे—] यह राक्षस दुर्भिक्षके समान है, जो अब वानरकुलरूपी ... पड़ना चाहता है। हे कृपारूपी जलके धारण करनेवाले मेघरूप श्रीराम! हे खरके ... शरणागतके दुःख हरनेवाले! रक्षा कीजिये, रक्षा कीजिये!॥ २॥

सकरुन बचन सुनत भगवाना। चले सुधारि सरासन बा...
राम सेन निज पाछें घाली। चले सकोप महा बलसा...

करुणाभरे वचन सुनते ही भगवान् धनुष-बाण सुधारकर चले। महाब... श्रीरामजीने सेनाको अपने पीछे कर लिया और वे [अकेले] क्रोधपूर्वक चले (आगे ...

खैंचि धनुष सर सत संधाने। छूटे तीर सरीर समा...
लगत सर धावा रिस भरा। कुधर डगमगत डोलति ध...

उन्होंने धनुषको खींचकर सौ बाण सन्धान किये। बाण छूटे और ... शरीरमें समा गये। बाणोंके लगते ही वह क्रोधमें भरकर दौड़ा। उसके दौ... पर्वत डगमगाने लगे और पृथ्वी हिलने लगी॥ ४॥

लीन्ह एक तेहिं सैल उपाटी। रघुकुलतिलक भुजा सोइ का...
धावा बाम बाहु गिरि धारी। प्रभु सोउ भुजा काटि महि पा...

उसने एक पर्वत उखाड़ लिया। रघुकुलतिलक श्रीरामजीने उसकी वह ... ही काट दी। तब वह बायें हाथमें पर्वतको लेकर दौड़ा। प्रभुने उसकी वह ... भी काटकर पृथ्वीपर गिरा दी॥ ५॥

काटें भुजा सोह खल कैसा। पच्छहीन मंदर गिरि जै...
उग्र बिलोकनि प्रभुहि बिलोका। ग्रसन चहत मानहुँ त्रैलो...

भुजाओंके कट जानेपर वह दुष्ट कैसी शोभा पाने लगा, जैसे बिना ... मन्दराचल पहाड़ हो! उसने उग्र दृष्टिसे प्रभुको देखा। मानो तीनों लोकोंको नि... जाना चाहता हो॥ ६॥

दो०—करि चिक्कार घोर अति धावा बदनु पसारि।
गगन सिद्ध सुर त्रासित हा हा हेति पुकारि॥ ७०॥

वह बड़े जोरसे चिग्घाड़ करके मुँह फैलाकर दौड़ा। आकाशमें सिद्ध ... देवता डरकर हा! हा! हा! इस प्रकार पुकारने लगे॥ ७०॥

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

—सभय देव करुनानिधि जान्यो । श्रवन प्रजंत सरासनु तान्यो ॥
बिसिख निकर निसिचर मुख भरेऊ । तदपि महाबल भूमि न परेऊ ॥

करुणानिधान भगवान्‌ने देवताओंको भयभीत जाना । तब उन्होंने धनुषको कानतक तानकर राक्षसके मुखको बाणोंके समूहसे भर दिया । तो भी वह महाबली पृथ्वीपर न गिरा ! ॥ १ ॥

सरन्हि भरा मुख सन्मुख धावा । काल त्रोन सजीव जनु आवा ॥
तब प्रभु कोपि तीब्र सर लीन्हा । धर ते भिन्न तासु सिर कीन्हा ॥

मुखमें बाण भरे हुए वह [ प्रभुके ] सामने दौड़ा । मानो कालरूपी सजीव तरकस ही आ रहा हो । तब प्रभुने क्रोध करके तीक्ष्ण बाण लिया और उसके सिरको धड़से अलग कर दिया ॥ २ ॥

सो सिर परेउ दसानन आगें । बिकल भयउ जिमि फनि मनि त्यागें ॥
धरनि धसइ धर धाव प्रचंडा । तब प्रभु काटि कीन्ह दुइ खंडा ॥

वह सिर रावणके आगे जा गिरा । उसे देखकर रावण ऐसा व्याकुल हुआ जैसे मणिके छूट जानेपर सर्प । कुम्भकर्णका प्रचण्ड धड़ दौड़ा, जिससे पृथ्वी धँसी जाती थी । तब प्रभुने काटकर उसके दो टुकड़े कर दिये ॥ ३ ॥

परे भूमि जिमि नभ तें भूधर । हेठ दाबि कपि भालु निसाचर ॥
तासु तेज प्रभु बदन समाना । सुर मुनि सबहिं अचंभव माना ॥

वानर-भालू और निशाचरोंको अपने नीचे दबाते हुए वे दोनों टुकड़े पृथ्वीपर ऐसे पड़े जैसे आकाशसे दो पहाड़ गिरे हों । उसका तेज प्रभु श्रीरामचन्द्रजीके मुखमें समा गया । [ यह देखकर ] देवता और मुनि सभीने आश्चर्य माना ॥ ४ ॥

सुर दुंदुभीं बजावहिं हरषहिं । अस्तुति करहिं सुमन बहु बरषहिं ॥
करि बिनती सुर सकल सिधाए । तेही समय देवरिषि आए ॥

देवता नगाड़े बजाते, हर्षित होते और स्तुति करते हुए बहुत-से फूल बरसा रहे हैं । विनती करके सब देवता चले गये । उसी समय देवर्षि नारद आये ॥ ५ ॥

गगनोपरि हरि गुन गन गाए । रुचिर बीररस प्रभु मन भाए ॥
बेगि हतहु खल कहि मुनि गए । राम समर महि सोभत भए ॥

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

आकाशके ऊपरसे उन्होंने श्रीहरिके सुन्दर वीररसयुक्त गुणसमूहका गान ... जो प्रभुके मनको बहुत ही भाया। मुनि यह कहकर चले गये कि अब दुष्ट ... शीघ्र मारिये। [उस समय] श्रीरामचन्द्रजी रणभूमिमें आकर [अत्यन्त] सुशोभि...

छं०—संग्राम भूमि बिराज रघुपति अतुल बल कोसल धनी।
श्रम बिंदु मुख राजीव लोचन अरुन तन सोनित कनी॥
भुज जुगल फेरत सर सरासन भालु कपि चहु दिसि बने।
कह दास तुलसी कहि न सक छबि सेष जेहि आनन घने॥

अतुलनीय बलवाले कोसलपति श्रीरघुनाथजी रणभूमिमें सुशोभित हैं। मु... पसीनेकी बूँदें हैं, कमलके समान नेत्र कुछ लाल हो रहे हैं। शरीरपर रक्तके क... दोनों हाथोंसे धनुष-बाण फिरा रहे हैं। चारों ओर रीछ-वानर सुशोभित हैं। तु... दासजी कहते हैं कि प्रभुकी इस छबिका वर्णन शेषजी भी नहीं कर सकते जि... बहुत-से (हजार) मुख हैं।

दो०—निसिचर अधम मलाकर ताहि दीन्ह निज धाम।
गिरिजा ते नर मंदमति जे न भजहिं श्रीराम॥ ७१॥

[शिवजी कहते हैं—] हे गिरिजे! कुम्भकर्ण जो नीच राक्षस और पापकी... था, उसे भी श्रीरामजीने अपना परमधाम दे दिया। अतः वे मनुष्य [निश्चय ही] मन्दबुद्धि हैं जो उन श्रीरामजीको नहीं भजते॥ ७१॥

चौ०—दिन कें अंत फिरीं द्वौ अनी। समर भई सुभटन्ह श्रम घनी॥
राम कृपाँ कपि दल बल बाढ़ा। जिमि तृन पाइ लाग अति डाढ़ा॥

दिनका अन्त होनेपर दोनों सेनाएँ लौट पड़ीं। [आजके युद्धमें] योद्धाओं... बड़ी थकावट हुई। परन्तु श्रीरामजीकी कृपासे वानरसेनाका बल उसी प्रकार ... गया जैसे घास पाकर अग्नि बहुत बढ़ जाती है॥ १॥

छीजहिं निसिचर दिनु अरु राती। निज मुख कहें सुकृत जेहि भाँति...
बहु बिलाप दसकंधर करई। बंधु सीस पुनि पुनि उर धरई...

उधर राक्षस दिन-रात इस प्रकार घटते जा रहे हैं जिस प्रकार अपने ही मुखसे कहे...

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

घट जाते हैं। रावण बहुत विलाप कर रहा है। बार-बार भाई ( कुम्भकर्ण ) सिर कलेजेसे लगाता है ॥ २ ॥

रोवहिं नारि हृदय हति पानी। तासु तेज बल बिपुल बखानी॥
मेघनाद तेहि अवसर आयउ। कहि बहु कथा पिता समुझायउ॥

स्त्रियाँ उसके बड़े भारी तेज और बलको बखान करके हाथोंसे छाती पीट-पीटकर रही हैं। उसी समय मेघनाद आया और उसने बहुत-सी कथाएँ कहकर पिताको झाया ॥ ३ ॥

देखेहु कालि मोरि मनुसाई। अबहिं बहुत का करौं बड़ाई॥
इष्टदेव सैं बल रथ पायउँ। सो बल तात न तोहि देखायउँ॥

[ और कहा—] कल मेरा पुरुषार्थ देखियेगा। अभी बहुत बड़ाई क्या करूँ? तात! मैंने अपने इष्टदेवसे जो बल और रथ पाया था वह बल [ और रथ ] तक आपको नहीं दिखलाया था ॥ ४ ॥

एहि बिधि जल्पत भयउ बिहाना। चहुँ दुआर लागे कपि नाना॥
इत कपि भालु काल सम बीरा। उत रजनीचर अति रनधीरा॥

इस प्रकार डींग मारते हुए सबेरा हो गया। लंकाके चारों दरवाजोंपर बहुत-वानर आ डटे। इधर कालके समान वीर वानर-भालू हैं और उधर अत्यन्त रण-राक्षस ॥ ५ ॥

लरहिं सुभट निज निज जय हेतू। बरनि न जाइ समर खगकेतू॥

दोनों ओरके योद्धा अपनी-अपनी जयके लिये लड़ रहे हैं। हे गरुड़! उनके का वर्णन नहीं किया जा सकता ॥ ६ ॥

दो०—मेघनाद मायामय रथ चढ़ि गयउ अकास।
गर्जेउ अट्टहास करि भइ कपि कटकहि त्रास॥ ७२॥

मेघनाद उसी ( पूर्वोक्त ) मायामय रथपर चढ़कर आकाशमें चला गया और हास करके गरजा, जिससे वानरोंकी सेनामें भय छा गया ॥ ७२ ॥

—सक्ति सूल तरवारि कृपाना। अस्त्र सस्त्र कुलिसायुध नाना॥
डारइ परसु परिघ पाषाना। लागेउ बृष्टि करै बहु बाना॥

CC-0. Mumukshu Bhawan Varanasi Collection. Digitized by eGangotri

